**षण्णिबन्धाः सन्नद्धाः तेषु प्रथित एकएवेतः पूर्वं मुद्रितः।'' इति । आदि ।**

निबन्धकर्ताओं में 'परमगुरु' पद से सम्बोधित होने वाले (सन्मिश्र) वाचस्पति मिश्र की आचारादर्श पर टीका होने तथा आचारचिन्तामणि के विषय प्रस्तावनारूप द्वितीयपद्य में आचारादर्श के विषय प्रस्तावना स्वरूप द्वितीय पद्य का अधिकांश अनुकरण किया गया अंश देखने से भी आचारादर्श का गौरव तथा प्रशस्त प्रशंसन स्वतः अभिव्यञ्जित होता है । यथा,

**अहोरात्राश्रितो धर्म इह वाजसनेयिनाम् ।**
**निबद्ध्यते निबद्धो यो धर्मशास्त्र-निबन्धिभिः ॥**
**(आचारादर्शः)**

**अहोरात्राश्रितो धर्म इह वाजसनेयिनाम् ।**
**निबद्ध्यते हरिं नत्वा श्रीवाचस्पतिशर्मणा ॥**
**(आचारचिन्तामणि, द्वितीय पद्य)**

## २. निबन्ध को शास्त्र मानना

इस प्रसंग पर संक्षेप में यह विचार कर लेना आवश्यक सा प्रतीत होता है कि मनु (२/९/१०)[८] के अनुसार श्रुतिस्मृतिप्रतिपादित विधि-निषेध का आचरण ही धर्म कहा जाय तो निबन्ध-ग्रन्थ-निरूपित आचार का आचरण धर्मरूप से क्यों किया जाय ? यदि किसी का प्रश्न हो तो समीक्षाचक्रवर्ती विद्यावाचस्पति स्वर्गीय मधुसूदन (ओ)झा जी के समीक्षानुसार उत्तर होगा कि शास्त्र दो प्रकार के माने जाते हैं, जिनमें पहला वह है जो अन्य प्रमाणवाक्य की अपेक्षा न करता हो जिसे **स्वतः प्रमाण** कहते हैं । यथा वेद । दूसरा वह है जो अन्य प्रमाणवाक्य (वेद) की अपेक्षा करता हो जिसे **परतः प्रमाण** कहते हैं । यथा स्मृति या धर्मशास्त्र ।

इस 'परतः प्रमाण' वाक्य में जहाँ दो विरुद्ध पक्ष आ जायें, वहाँ तटस्थ व्यक्ति अनुमान का सहारा लेता है और इसके द्वारा उन दोनों विरुद्ध वचनों का एक अलग

---

८. श्रुतिस्मृत्युदितं धर्ममनुतिष्ठन् हि मानवः ।
इह कीर्तिमवाप्नोति प्रेत्य चानुत्तमं सुखम् ॥
श्रुतिस्तु वेदो विज्ञेयो धर्मशास्त्रं तु वै स्मृतिः ।
ते सर्वार्थेष्वमीमांस्ये ताभ्यां धर्मो हि निर्बभौ ॥

से तात्पर्य लेकर जिस सत्य (यथार्थ) विषय को समझता है, वह निबन्ध कहलाता है। निबन्ध शास्त्र है। उसमें श्रुति तथा स्मृति का सम्बन्ध होने के कारण गौण रूप से शास्त्रत्व मानते हैं किन्तु वह निबन्ध प्रमाणसम्मत एक तर्क है।[९]

सम्भवतः इसी तर्क को ध्यान में रखकर मनु ने (१२/१०६) कहा है-"जो तर्क के द्वारा अनुसन्धान करता है, वही धर्म को जानता है- इतर जन नहीं।"[१०]

"श्रुति एवं स्मृति से अनुप्राणित निबन्धग्रन्थ शास्त्र तथा प्रामाणिक माना जाता है", इस ध्येय को अन्तर्निहित रखकर ग्रन्थकार ने भी स्पष्ट कर दिया है कि "कैसा भी जल गंगा आदि तीर्थ के जल-प्रवाह में प्रविष्ट हो जाने पर जैसे पवित्र हो जाता है, उसी तरह मेरा दुरुक्त (त्रुटिपूर्ण कथन) भी मनु आदि के प्रमाणभूत पवित्रतम वचनों के अनुसरण करने के कारण सूक्त-शोभन कथन-अतएव निर्दोष और प्रमाण है।[११]

---

९. इन्द्रविजये भारतपरिचये लिपिप्रसङ्गे
वाक्यानपेक्षवाक्यं श्रुतिरिति मीमांसया सिद्धम् ॥ १३॥
श्रोतुर्वाक्यं स्मृतिरिति संकेतो नात्रवक्ताऽयम्।
स्वीयां दृष्टिं ब्रूते परानुभूतं गिराभिनयेत् ॥ १६ ॥
परतः प्रमाणमेतद्वाक्यं वाक्यान्तरापेक्षम् ॥ १८ ॥
इत्थं शास्त्रं द्विविधं स्वतः प्रमाणं परतः प्रमाणञ्च।
नातः परं तृतीयंशास्त्रं सम्भाव्यते किमपि ॥ २० ॥
परतः प्रमाण-शास्त्रे यत्र द्वैविध्यमापतति।
विप्रतिपत्तावनुमानमत्र प्रवर्तयति ॥ २१ ॥
अनुमानाद् यद्युभयोर्विरुद्धवाचोः स तात्पर्यम्।
पृथगिव नीत्वा सत्यं गृह्णीयात् स हि निबन्धः स्यात् ॥ २२ ॥
अपि च निबन्धं शास्त्रं मन्यन्ते तस्य शास्त्रत्वम्।
शास्त्रानुबन्धतः स्यादुपचारात्सोऽस्ति तर्कस्तु ॥ २३ ॥

१०. यस्तर्केणानुसन्धत्ते स धर्मं वेद नेतरः। (१२।११६)

११. दुरुक्तमपि मे सूक्तं मन्वादिवचनाश्रितम्।

## ३. भाष्य एवं निबन्ध

इस प्रसंग पर म० म० पाण्डुरंग वामन काणे महोदय कृत धर्मशास्त्र का इतिहास (हिस्ट्री आफ धर्मशास्त्र) के आधार पर निश्चित होता है कि धर्मशास्त्र-सम्बन्धी साहित्य तीन कालों में विभाजित है। पहले काल में धर्मसूत्र एवं मनुस्मृति जैसे बृहद् ग्रन्थ आते हैं। यह काल ई० पू० 600 से लेकर ईसा के बाद प्रथम शताब्दी के प्रारम्भ तक माना जाता है। दूसरे काल में अधिकांश पद्यमय स्मृतियाँ आती हैं और यह काल प्रथम शताब्दी से लेकर 800 ई० तक चला जाता है। तीसरे काल में भाष्यकार एवं निबन्धकार आते हैं। यह तीसरा काल लगभग एक सहस्र वर्षतक चला जाता है। लगभग सातवीं शताब्दी से 1800 ई० तक यह काल माना जाता है। तीसरे काल के प्रथम भाग को प्रसिद्ध भाष्यकारों का स्वर्ण युग कहा जा सकता है। स्मृतियों पर भाष्य तीसरे काल के अन्तिम चरण तक लिखे जाते रहे हैं। सत्रहवीं शताब्दी में नन्दपण्डित ने विष्णुधर्मसूत्र पर वैजयन्ती नामक भाष्य लिखा। किन्तु बारहवीं शताब्दी से एक सामान्य प्रवृत्ति यह उत्पन्न हुई कि लेखकों ने भाष्य न लिखकर स्मृतियों के धर्मसम्बन्धी सिद्धान्तों को लेकर स्वतंत्र रूप से निबन्ध लिखे, यथा *कल्पतरु*, स्मृतिचन्द्रिका, चतुर्वर्गचिन्तामणि तथा चण्डेश्वर का रत्नाकर।

इन निबन्धकारों के पूर्व अन्य ग्रन्थों में भी विरोधी भाव स्पष्ट किए गए थे। स्वयं विश्वरूप, विज्ञानेश्वर, अपरार्क आदि ने लिखे तो भाष्य किन्तु उनकी कृतियां निबन्धों से किसी मात्रा में कम नहीं है। वास्तव में टीका (भाष्य) एवं निबन्ध में कोई विभाजन रेखा खीचना सरल नहीं है।[12]

उक्त ग्रन्थ के ही अधोलिखित विवेचन से और भी स्पष्ट हो जाता है कि भाष्य एवं निबन्ध में कैसा तादात्म्य हो जाता है। यथा—

**मिताक्षरा** याज्ञवल्कय-स्मृति पर एक भाष्य है। मिताक्षरा केवल याज्ञवल्क्य स्मृति का एक भाष्य मात्र ही नहीं है प्रत्युत यह स्मृतिसम्बन्धी एक निबन्ध है। इसमें बहुत सी स्मृतियों के उद्धरण हैं। यह निबन्ध स्मृतियों के अन्तर्विरोध को पूर्वमीमांसा की पद्धति से व्याख्या द्वारा दूर करता है। और भाँति-भाँति के विषयों को उनके स्थानों पर रखकर एक संश्लिष्ट व्याख्या उत्पन्न करता है।[13]

---

१२. श्री अर्जुन चौबे कश्यप द्वारा हिन्दी अनूदित ''धर्मशास्त्र का इतिहास, पृ० सं० ७५, प्रथम संस्करण सन् १९६६ ई०।

१३. हिन्दी अनूदित धर्मशास्त्र का इतिहास, पृ० सं० ७२।

इसीलिए धनुर्धराचार्य ने अपने "नित्यकृत्यार्णव" नामक निबन्धग्रन्थ में मिताक्षरा को निबन्ध कहा है । कतिपय निबन्धकार तथा उनके कुछ निबन्धों के, नाम, आगे प्रकृत लेख में श्रीदत्त के स्थान प्रकरण में कहे जायेगें । उपरिष्टात् यहां यह भी ज्ञातव्य है कि किसी भी स्मृतिसम्वन्धी निबन्ध का लक्षण वही है जो पहले निर्दिष्ट हुआ है । फिर सामान्य लक्षण यह होगा कि किसी विषय का वह सविस्तार विवेचनात्मक लेख निबन्ध है जिसमें उससे सम्बन्ध रखने वाले अनेक मतों, विचारों, मन्तव्यों आदि का तुलानात्मक और पाण्डित्यपूर्ण विवेचन हो ।

भाष्य का अर्थ तो सूत्र या मूलग्रन्थ पर की गई व्याख्या या टीका है । वैसे तो भाष्य या महाभाष्य का लक्षण यों कहा गया है–

**सूत्रार्थो वर्ण्यते यत्र वाक्यैः सूत्रानुका( सा )रिभिः ।**
**स्वपदानि च वर्ण्यन्ते भाष्यं भाष्यविदो विदुः ॥**[१४]

## ४. निबन्धकार श्रीदत्त उपाध्याय

अति प्राचीन काल से जहाँ मिथिला विश्वविश्रुत जनक जैसे ज्ञानयोगियों को जन्म देकर तथा दर्शन आदि शास्त्र के क्षेत्र में सूत्रकार गौतम, कणाद आदि, भाष्यकार पक्षिलस्वामी, वात्स्यायन आदि, भाष्य (शाबरभाष्य) के भी भाष्यकार कुमारिलभट्ट आदि, वार्त्तिककार कुमारिल भट्ट, भारद्वाज, उद्योतकर आदि, टीकाकार विद्यामण्डन मण्डन मिश्र, सर्वदर्शनस्वतन्त्र आचार्यवर्य वाचस्पति मिश्र, उद्भट नैयायिक पक्षधर मिश्र आदि, एवं मौलिक ग्रन्थकार सुदीप्तप्रतिभा-सम्पन्न तार्किक शिरोमणि उदयनाचार्य, नव्यन्यायप्रवर्तक गङ्गेशोपाध्याय, आदि विद्यारत्न को प्रदान कर गुणगरिमा से गौरवान्वित है ।[१४अ] और जिस मिथिला में (सन् १०९७ से १३२४ ई० तक में) साहित्य क्षेत्रमें, संस्कृत साहित्य के अनुसन्धानमूलक बहुत से ग्रन्थ एवं व्याख्यान ग्रन्थ क्षेत्र में लक्ष्मीधर भट्ट विरचित **राजनीतिकल्पतरु**, चण्डेश्वर ठक्कुर कृत **राजनीति-रत्नाकर**, पद्मनाभदत्त का **सुपद्म व्याकरण**, **सरस्वतीकण्ठाभरण** नामके अलंकार ग्रन्थ की रत्नेश्वर विनिर्मित विवृति, ज्योतिरीश्वर का **पञ्चसायक**, **रङ्गशेखर**, **वर्णरत्नाकर**, पृथ्वीराज की मृच्छकटिक प्रकरण

---

१४. विष्णुधर्मोत्तर, चतुर्थाध्याय । छाया टीका सहित नवाह्निक भाष्य भूमिका ।

१४. (अ) इस हेतु, बदरीनाथ शुक्ल की टीकावाली 'तर्कभाषा' की उन्ही की प्रस्तावना तथा डा० राजकिशोर सिंह निर्मित 'भारतीय दर्शन सरल-विवेचन', द्रष्टव्य ।

टीका, भवदत्त का नैषधीयचरित पर व्याख्या ग्रन्थ तथा अमरकोश की व्याख्याऽमृत नाम की शंकराचार्यकृत टीका विशेषभाव से उल्लेखनीय है ।[१४आ]

वहीं धर्मशास्त्र पक्ष में भी वैदिकमन्त्रद्रष्टा स्मृतिकार याज्ञवल्क्य से लेकर कतिपय भाष्यकार एवं निबन्धकारों के अलावा आज के युग में भी पं. रत्नपाणि झा कृत 'कृत्यसागर' (प्रकाशन सन् १९७७ ई० सं० २०३४), विद्यवाचस्पति मधुसूदन झा की आशौच पञ्जिका (प्रकाशन संवत् १९३२ ई० मुकुन्द झा बख्शी की 'नित्यकृत्यरत्नामाला (प्रकाशन सन् १९३२ ई०), विद्वद्वर त्रिलोकनाथमिश्र के पितृकर्मनिर्णय (प्रकाशन सन् १९५१ ई०) आदि निबन्धग्रन्थों के प्रकाश में आने से मिथिलानिवासियों के साथ ही भारत की सेवा में संलग्न है ।

(उसी) मिथिला के स्मृति साहित्य के लेखकों में श्रीदत्तोपाध्याय बहुत प्राचीन लेखक हैं जिनकी रचनाएँ आधुनिक समय तक सुरक्षित हैं ।[१५]

धर्मशास्त्र साहित्य में मिथिला ने बड़े-बड़े मूल्यवान् एवं सारयुक्त ग्रन्थ जोड़े हैं । याज्ञवल्क्य से लेकर आधुनिक काल तक मिथिला ने बहुत से प्रसिद्ध धर्मशास्त्र के आचार्य (महत्वपूर्ण लेखक) दिये हैं । मध्य-युग के सबसे प्रारम्भिक आचार्य श्रीदत्त उपाध्याय हैं, जिनका मध्ययुग के मैथिल निबन्धकारों में प्रमुख स्थान है । उन्होंने कई एक ग्रन्थ लिखे हैं ।[१६]

---

१४. (आ) श्रीदत्तोपाध्यायकृत श्राद्धकल्पसम्पादकस्य अशोकचटर्जीशास्त्रिमहोदयस्य समीक्षणं यथा–मिथिलाप्रदेशस्येतिवृत्ते यानि प्रसिद्धराजवंशनामान्युपलभ्यन्ते तेषु कर्णाटवंश एव मुख्यः । वंशस्यास्य प्रतिष्ठाता भारतविश्रुतो नान्यदेवो नाम.....एतद्वंशोद्भवा नान्यदेव मल्लदेव-प्रभृतयः प्रथितयशसो नरपतयो न केवलं राजनैतिकसमुन्नतिमादधातुं प्रायतन्त, परन्तु सांस्कृतिकमभ्युत्थानं प्रत्यपि तेऽप्रमत्तचेतस आसन् । तेन च शिल्पानां कला-कलापानां साहित्यादीनाञ्च संविधाने नवनवोन्मेषशालिनी प्रतिभा प्राकाश्यत । साहित्यक्षेत्रे बहवः सुपण्डिताः प्रादुरभूवन् । संस्कृत साहित्यस्याप्यनुसन्धानमूला बहवो ग्रन्थाः बहूनि व्याख्यानानि चोपन्यबध्यन्त । तेषु लक्ष्मीधरभट्टरचितो राजनीतिकल्पतरुचण्डेश्वरस्य राजनीति-रत्नाकरः, पद्मनाभदत्तस्य सुपद्मव्याकरणम्, रत्नेश्वरस्य सरस्वतीकण्ठाभरणनाम्नोऽलङ्कारग्रन्थस्य विवृतिः, ज्योतिरीश्वरस्य- पञ्चसायकम्, रङ्गशेखरम्, वर्णरत्नाकरः, पृथ्विराजस्य मृच्छकटिक-प्रकरण-टीका, भवदत्तस्य नैषधीयचरितव्याख्याग्रन्थः, श्रीशंकराचार्यस्य व्याख्याऽमृताख्यामरकोषाभिधानस्य टीका च विशेषभावेनोल्लेखनीयतामर्हन्ति ।

१५. जर्नल आफ दी एशियाटिक सोसाइटी आफ बंगाल सन् १९१५ पृ० सं० ३७६ से ३८१ तक

१६. हिस्ट्री आफ धर्मशास्त्र, प्रथम खण्ड, प्रकरण ८९ । सन् १९५३ ई० ।

## ५. श्रीदत्त उपाध्याय के ग्रन्थों की सूची एवं उनका परिचय

(१) आचारादर्श, (२) छन्दोगाह्निक, (३) पितृभक्ति,
(४) श्रद्धकल्प, (५) समयप्रदीप, (५क) व्रतसार,
(६) शुद्धिनिर्णय[१७]।

### १. आचारादर्श

(१) आचारादर्श का मुद्रण वाराणसी दिवाकर प्रेस से संवत् १९२० में तथा बम्बई बैंकटेश्वर प्रेस से संवत् १९६१ में हुआ। इस आचारादर्श का दूसरा नाम **आचारदर्पण** भी है।[१८] अब तो इसी बैंकटेश्वर प्रेस से संवत् २०१२ तथा २०१३ में क्रमशः दोबार और मुद्रण हो चुके हैं।

आचारादर्श (अर्थात् आचार का दर्पण) में वाजसनेयियों (शुक्लयजुर्वेद के अनुयायियों) के दैनिक धार्मिक-कृत्यों पर विचार किया गया है। यह सामवेदी से इतरवेदियों के लिए प्रमाणग्रन्थ है।[१९]

इसमें मुख्यतः निद्रात्याग, मलमूत्रत्याग, शौच, आचमन, आचमननिमित्त, द्विराचमननिमित्त, आचमनानुकल्प, दन्तधावन, तदाश्रितमन्त्रस्नान, सन्ध्या, जप, सन्ध्याप्रयोग, ब्रह्मयज्ञ, तर्पण, तर्पणप्रयोग, देवपूजा, वैश्वदेव, वैश्वदेव प्रयोग, नित्यश्राद्ध, नित्यश्राद्धप्रयोग, भिक्षादान, गोग्रास, अतिथिसत्कार, भोजन, शयन, दारोपगम तथा मैथुनोत्तर शुद्धि पर्यन्त विपयों पर विवेचन है।

विचार था कि इन प्रत्येक विषय पर कुछ विस्तार से विश्लेषण करूँ किन्तु समस्त ग्रन्थ का हिन्दी अनुवाद रहने, अधिक स्थल पर आधुनिक दृष्टि से भी होने वाली उपयोगिता दिखाने तथा विस्तारभय के कारण छोड़ दिया गया है।

उक्त ग्रन्थ में अन्य रचनाओं तथा आचार्यो के नामों का उल्लेख इस प्रकार है—

कल्पतरु (१), कल्पतरुकार (३), कामधेनु (५), राजा[२०] (जो सम्भवतः

---

१७. हिस्ट्री ऑफ धर्मशास्त्र, प्रथम भाग, पृ० सं० ७ ५३ सन् १९ ५३ ई०।

१८. हिन्दी अनूदित धर्मशास्त्र का इतिहास, पृ० सं० १ ५१ ५, प्रथम संस्करण, सन् १९६६ ई०।

१९. जनरल ऑफ द एशियाटिक सोसाइटी ऑफ बंगाल, सन् पृष्ठादि पूर्ववत्।

२०. वस्तुतः राजा पद का दो स्थानों पर उल्लेख है। यथा—"इति राजाद्यलिखितं मैत्रायणीगृह्य परिशिष्टवचनं न प्रमाणमित्याहुः" ॥ आचारादर्श पृ० सं० ४८। "इदञ्च बौधायनवाक्यं राजाद्यलिखितमपि बहुजनसम्मतत्वाल्लिखितम्। 'आचारादर्श' पृ० सं० ५२। बम्बई बैंकटेश्वर प्रेस से प्रकाशित, सन् १९ ५ ५ ई० के संस्करण में।

भोजदेव के लिए प्रयुक्त हुआ है) स्मृतिमहार्णव (१) हरिहर (२०), हलायुधनिबन्ध। इनके अतिरिक्त ग्रन्थकार ने अपनी कृति छन्दोगाह्निक का भी एक स्थान पर उल्लेख किया है ।[२१]

यहाँ ज्ञातव्य है कि उपरिनिर्दिष्ट ग्रन्थ के अतिरिक्त एक स्थान पर **शिष्टाकोप** नामक ग्रन्थ का भी उल्लेख किया गया है (देखिये बम्बई वैंटकेश्वर प्रेस से सन् १९५५ ई० संस्करण आचारादर्श पृष्ठ संख्या ३४) । किन्तु इस ग्रन्थ का उल्लेख पी० वी० काणे महोदयकृत धर्मशास्त्रीय ग्रन्थ सूची में भी नहीं मिलता ।

म० म० पी० वी० काणे महोदय के **धर्मशास्त्रका इतिहास** (प्रथम खण्ड पृ० ८९) के अनुसार गणेश्वर मिश्र (के) नाम के उल्लेख का पता चलता है किन्तु इस प्रसंग का मन्तव्य श्रीदत्त के समय निरूपण प्रसंग पर द्रष्टव्य है ।

इस (आचारादर्श) का उल्लेख प्राचीन लेखकों में रुद्रधर के शुद्धिविवेक में भी हुआ है । उक्त ग्रन्थ में अनेक देशी शब्दों का प्रयोग हुआ है । यथा शालवृक्ष के लिए देशी भाषा में सगवन[२२], असन के लिए आसन, तिल्वक के लिए चील्ह, धन्वन के लिए धामनि आदि शब्द । (देखिये–दन्तधावन प्रकरण) ।

दो स्थानों पर विभिन्न न्यायों (यथा दन्तधावन प्रकरण में सर्वशक्तिन्याय तथा कात्यायन स्नान प्रकरण में कपिञ्जलन्याय) का भी प्रयोग किया गया है । इसी तरह स्नानभेद का वर्णन करते हुए शंख वचन व्याख्या प्रसंग में ''तक्षसूत्रे साधितत्वात्'' कहकर तक्षसूत्राधिकरणन्याय की ओर संकेत किया गया है जिससे ग्रन्थकार की मीमांसासिद्धान्त के प्रति विशेष रुचि झलकती है । यह बात पहले कही जा चुकी है ।

---

२१. जनरल आफ दी एशियाटिक सोसाइटी ऑफ बंगाल, पृष्ठादि संख्या पूर्व की ।
वस्तुतः छन्दोगाह्निक का दो स्थानों पर उल्लेख किया गया है । वैंकटेश्वर प्रेस से सन् १९५५ ई में प्रकाशित आचारादर्श पृ० सं० १२ तथा ३६ देखें ।

२२ यहाँ धर्मशास्त्र का इतिहास (प्र० सं० प्रकरण ८९) की पादटिप्पणी का कहना है शालवृक्षः सगवन इति प्रसिद्धः । मराठी में सागवान शब्द प्रयुक्त होता है । किन्तु ज्ञातव्य है कि इस शब्द का व्यवहार मराठी जैसे ही हिन्दी मैथिली राजस्थानी आदि भाषाओं में भी समान रूप से ही होता है ।

## ६. आचारादर्श पर टीकाएँ

(१) इस ग्रन्थ पर आचारादर्शबोधिनी नाम की टीका है जिसके रचयिता गौरीपति या गौरीश हैं जो दामोदर मैथिल के पुत्र थे । उक्त टीका की रचना वाराणासी में १६४० ई० में हुई थी ।[२३] इस टीका का आद्यन्तलेख इस प्रकार है आदि में –

श्रीमच्छङ्करतुष्ट्यर्थमाचारादर्शबोधिनी ।
क्रियतेऽतिस्फुटा रम्या भट्टगौरीशशर्मणा ॥ १ ॥

अन्त में–

श्रीमन्मैथिलसूरिवृन्दतिलकः श्रीशङ्करः सत्कविः
शिष्यस्तस्य जलालदीनशककृद्दामोदरः पण्डितः ।
तत्पुत्रेण सतां मुदे विरचिता आदर्शसम्बोधिनी
भूय( या ) च्छङ्करतुष्टिहेतुरनिशं व्याख्या गुणैः संयुता ॥ २ ॥
ऋत्वङ्करसचन्द्राब्दे ( १६८६ ) विक्रमादित्यभूपतेः ।
आश्विनस्य त्रयोदश्यां रवौ काश्यां प्रपूरिता ॥ २॥

इति स्मार्तशिरोमणि–दामोदरभट्ट पुत्र–गौरीपति–भट्ट –विरचिता आचारादर्शविवृ[illegible] पूर्णा । संवत् १८०० वर्षे कार्तिक शुक्ल ५ भौमे ।[२४]

उक्त प्रसंग में दामोदर या गौ[illegible] नाम के आगे उपनाम "भट्ट" देखकर इन्हें मैथिल होने में कितने ही मैथिल व्यक्ति[illegible] को भी आशंका हो सकती है, किन्तु एतदर्थ म० म० परमेश्वर झा की दो-चार पंक्तियां यहाँ उद्धृत कर देना पर्याप्त समझता हूँ । यथा–"पहले (मिथिला में) कर्मकाण्डी मीमांसक "भट्ट" कहलाते थे । 'भटोखरि' (भट्टपुष्करिणी) के जैसे और भी ग्रामनाम हैं यथा–भटपुरा (भट्टपुरा), भटगाँव (भट्टग्राम) इत्यादि ।[२५]

---

२३. धर्मशास्त्र क[illegible]तिहास (प्रथमखण्ड, प्रकरण ८९) ।

२४. डा० भण्डारकर रिपोर्ट में सन् १८८३ पृ० ३४६ द्रष्टव्य है ।

२५. मिथिलातत्त्व विमर्श, पृ० सं० १६३ ।

मिथिला में 'भट्ट' उपनाम प्रसिद्ध होने के कारण ही कवीश्वर चन्दा झा अन्य तर्कों द्वारा कादम्बरी रचयिता बाणभट्ट को मैथिल मानते थे तो म० म० परमेश्वर झा अपने तर्कों के आधार पर इससे सहमत नहीं होते ।[२६]

अतएव म० म० पी० वी० काणे महोदय निस्संदेह हो पुनः लिखते हैं– दानधर्मप्रक्रिया–कृष्णदेवसन्मिश्रमैथिल के पुत्र भवदेवभट्ट द्वारा । चार काण्डों में पाण्डु० । मित्रनो० (५, पृ० १४४) । तिथि शक १५५८ (१६३६-३७ई०) ।[२७]

इसी हेतु कल्पतरु निर्माता लक्ष्मीधर भट्ट आदि निस्सन्देह मैथिल माने गये हैं । इसी तरह मिथिला में पहले शुक्ल (सुकुल) उपनाम भी होता था, यथा महामहोपाध्याय बुद्धिकर शुक्ल, छत्रधर शुक्ल आदि ।[२८]

हिन्दी अनूदित धर्म शास्त्र का इतिहास की धर्म–शास्त्रीय ग्रन्थ सूची (पृ० सं० १५१६) के अनुसार यह टीका बम्बई वैंकटेश्वर प्रेस में मुद्रित हो चुकी है ।

**(२) दूसरी टीका**–हिन्दी अनूदित धर्मशास्त्र का इतिहास के अनुसार आचारादर्श की दूसरी टीका **आचारदीपिका** नाम की है जो आचारादर्श का संक्षिप्त रूप है ।[२९]

इस टीका की प्रशंसा विद्वद्वर निबन्धकार धनुर्धराचार्य ने यों की है–

**हरिलालकृताचारादर्शव्याख्या विलक्षणा ।**
**सारस्वतीया विज्ञेया विस्तीर्णाऽऽचारदीपिका ।**[३०]

परन्तु इस टीका के सम्बन्ध में उपर्युक्त दोनों लेखकों में प्रथम तो संक्षिप्त रूप का सूचन करते हैं तो दूसरे ''विस्तीर्णा'' कहकर विस्तृत बतलाते है । वास्तविकता तो टीका सामने होने से ही समझी या कही जा सकती है ।

**(3) तीसरी टीका**–यह टीका **फक्किका व्याख्या** नाम की है और मिथिलाक्षर में तथा २२ पत्रों में लिखित है । इसके रचयिता महामहोपाध्याय रघुनाथ हैं । इसके आदि में लेख है–

**ॐ नमो महागणेशाय ।**

---

२६. मिथिलातत्व-विमर्श, पृ० सं० २१० ।
२७. हिन्दी अनूदित धर्मशास्त्र का इतिहास पृ० सं० १५५३ ।
२८. मिथिलातत्वविमर्श पृ० सं० ७७-७८ ।
२९. हिन्दी अनूदित धर्मशास्त्र का इतिहास, पृ० सं० १५१५-१६ ।
३०. नित्यकृत्यार्णव, प्रथम संस्करण सन् १९०२ ई० पृ० सं० २, प्रथम तरंग श्लोक ३२ ।

श्रीगोविन्दपदद्वन्द्वमरविन्दमनोहरम् ।

अनन्तरायमारब्धनिर्वाहाय विभाव्यते ॥ १॥

नारायणमहास्मार्तभट्टाचार्यमुखश्रुताः ।

व्याख्याति रघुनाथो(ऽयमा) चारादर्शफक्किकाः ॥ २॥

धमार्थचिन्तनं तद्धेतुक्रिया-चिन्तनम् यदुक्तं हेतुक्रियानिमत्तक मिति तदप्येवम् ......इत्यादि ।

अन्त में–

वाचनिकस्थाने गर्भ्भशङ्कित्वहेतो...........योग इति चिन्त्यम् ॥ समाप्तश्चायं ग्रन्थः । महामहोपाध्याय श्रीरघुनाथविरचितेयं समाप्तेति । शाके १६२० प्रथमज्येष्ठकृष्णाष्टम्यां शनौ लोहनाग्रामे माण्डरसं० त्वरित-पाणिना मेधातिथिना लिखितमिति ओं नमो गणेशाय ।[३१]

यद्यपि यह सम्पूर्ण टीका शकाब्द १९०६, ई० वर्ष १९८४ में कामेश्वर सिंह दरभंगा संस्कृत विश्वविद्यालय से प्रकाशित पुस्तक में एक जिल्द में प्रथम म.म. श्रीदत्तोध्यायकृत छन्दोगाह्निक इसके बाद अन्तमे १० पृष्ठों में छन्दोगाह्निक टीका का उल्लेख होते हुए अन्त की पुष्पिका में भी "इति महामहोपाध्यायश्रीरघुनाथ विरचितेयं छन्दोगाह्निकटीका समाप्तेति" का उल्लेख है । वस्तुतः यह छन्दोगाह्निक की टीका न होकर आचारादर्श की ही टीका है । आचारादर्श का ही प्रतीक पकड़ कर लिखी टीका भी देखी जा रही है । स्वयं टीकाकार ही कहता है :

व्याख्याति रघुनाथोऽयमाचारादर्शफक्किकाः ।

अतः जिज्ञासु सुधीजन इसे आचारादर्श-टीका के रूप में अवलोकन करें । विशेष विवरण ग्रन्थान्त में प्रकाशित होने वाले इस पूरे टीकालेख के प्राक्कथन में द्रष्टव्य है ।

इस रहस्य का प्रथम ज्ञान मुझे भी तब मिला जब कि इस मूल प्रकाशन के कुछ फर्मे छप चुके थे । फिर भी मुद्रणदोषमुक्त स्थल से जहाँ तक ज्ञात तथा बन सका है यथास्थान सन्निवेशित कर दिया गया है ।

---

३१. कामेश्वर सिंह दरभंगा संस्कृत विश्वविद्यालय, दरभंगा, बिहार के सहायक पुस्तकालयाध्यक्ष श्री जीवानन्द ठाकुर जी के सहज सौजन्यवश ६/८/६८ ई० के एतत्सम्बन्धी प्रेषित पत्र के आधार से ।

**(४) चौथी टीका**–यह प्राचीन मिथिलाक्षर में तालपत्र पर लिखित तथा आदितः खण्डित १५-१२१ पत्रों में है। फिर भी बचे अंश की सुपाठ्यता पूर्ववत् है। इस टीका के आदिम भाग का कुछ अंश है।

> एवैक इत्युक्तं तथापि तन्मतमपि विवेचनीयमेवेति दोषः। एवमपि सदाचमनात् फलसिद्धिरित्याद्यः पक्षः .......... इत्यादि।

अन्त में–

> दिव्यपितृभ्यस्त्रींस्त्रीन् जलाञ्जलीन् दद्यादिति पितृतर्पणे यमाभिधानात्। नच त्रीनिति प्रतिपुरुषमभ्यसेदिति कातीयाभिधानादितरक्रमादौ त्रित्वबाध इति तत्र वचनादेव। शुभमस्तु। श्रीरस्तु। पुस्तकाधिपस्य कल्याणमास्ताम्।''

इससे यह ज्ञात नहीं होता कि टीका या टीकाकार का नाम क्या था किन्तु टीका अच्छी है।[३२]

अन्त भाग भी सम्पूर्ण लिखित नहीं हो सका है यह इसी लेख से अवगत होता है। पूर्वोक्त तीसरी एवं चौथी टीकाएं कामेश्वर सिंह दरभंगा संस्कृत विश्वविद्यालय दरभंगा के पुस्तकालय में उपलब्ध है। परन्तु अति प्रयत्न करने पर भी दुर्भाग्यवश मुझे एक भी टीका अथवा मूल लेख पुस्तक वहाँ से देखने का सौभाग्य नहीं प्राप्त हो सका।

जो भी प्राप्त हो सका तदर्थ सहायक पुस्तकालयाध्यक्ष महोदय सहस्रशः धन्यवाद पात्र है।

हाँ, जीवानन्द बाबू की सेवानिवृत्ति के बाद उस स्थान पर समागनत श्री पुष्टिनाथ बाबू के सौजन्य से वह टीका पुस्तक देखने को मिली। प्रथम, प्राचीन लेखों का त्वरित लेखक कायस्थजाति के लेखन व्यवसायी (मसीजीवी) जन से प्रतिलिपि कराने की परिपाटी रहने तथा कीटानुविद्ध (कीटभक्षित) अक्षर रहने के कारण पण्डितप्रवर श्री रामचन्द्र मिश्र जी (राष्ट्रपति पुरस्कृत) महानुभाव के साहाय्य से कहीं कहीं कुछ-कुछ अंशों का परिचय प्राप्त हो सका। जिसके अनुसार इस टीका के प्रथम पृष्ठ (संख्या 15-अ) पर ही निम्नाङ्कित लेख है :

---

३२. इस हेतु भी पा० टि० ३१ ही ज्ञातव्य।

एवमनुकल्पतयैव अनुपनीतेनापि शूद्रवदाचमनं विधातव्यम्। शूद्रेण हि समस्तावद् यावद् वेदो न जायते इति कात्यायनाभिधानात्। अत्र वाचस्पतिमिश्राः विजातिपदं त्रैवर्णिकमात्रपरम्।

इसी तरह पृ० सं० १६ 'आ' पर निम्न पक्तियाँ है–

''एवं चक्षुषी नासिके श्रोत्रे सकृत्स्पृशेत् द्विधेत्येकता कामधेनुलिखितापस्तम्बवचनात्। द्विरूपस्पर्शनमेकेषां मतम्। .......तेनैकतया विवेचनीयमिति गौरिशर्माणः।

फलतः इस टीका में वाचस्पति मिश्र तथा गौरीश शर्मा के नामोल्लेख रहने के कारण यह टीका इनकी कृति न होकर हरिलाल या अन्य विद्वान् की कृति हो सकती है। फिर भी यह तो कहा ही जा सकता है कि इन दोनों विद्वानों के द्वारा लिखित टीकाओं की अपेक्षा यह टीका अर्वाचीन है।

**पाँचवी टीका**–पता चलता है कि धर्मशास्त्रीय विविध निबन्ध प्रणेता वाचस्पति मिश्र ने भी इस ग्रन्थ पर टीका लिखी है। इसका उल्लेख म० म० मुंकुन्द झा बख्शी ने छन्दोगाह्निक की अपनी भूमिका में किया है।[३३]

प्रकृत टीकाकार वाचस्पति मिश्र का संक्षिप्त परिचय हिन्दी अनूदित **धर्मशास्त्र का इतिहास** (प्रकरण ९८. पृ० सं० ८९) के अनुसार यह है कि आप मिथिला के सर्वश्रेष्ठ निबन्धकार हैं। व्यवहारों (कानूनों) के संसार में इनकी **विवादचिन्तामणि** बहुत ही प्रसिद्ध रही है। आप एक प्रतिभाशाली लेखक थे। इन्होंने बहुत से ग्रन्थ लिखे हैं। चिन्तामणि की उपाधि वाले इनके ११ ग्रन्थों का पता चल सका है–यथा

१. **आचारचिन्तामणि** (इसमें वासनेयियों के आह्निक कृत्यों का वर्णन है।)

२. **शुद्धिचिन्तामणि** (इसमें आह्निक चिन्तामणि की चर्चा है)

३. **आह्निकचिन्तामणि**।

४. **कृत्यचिन्तामणि** (इसमें वर्ष भर के उत्सवों का वर्णन है।)

---

३३. एतत् (श्रीदत्त) कृताचारादर्शस्य व्याख्यैका वाचस्पतिमिश्रनाम्ना कृतोपलभ्यतेऽसोप्यसौ वाचस्पतिमिश्रात् प्राचीन इति निरणायि। एष वाचस्पतिः धर्मशास्त्रीयनिबन्धप्रणेता सर्वदर्शन स्वतन्त्रात् षड्दर्शनाचार्यवर्यादर्वाचीन इति विदाङ्कुर्वन्तु विदन्तः।

५. **तीर्थचिन्तामणि** (इसमें प्रयाग, पुरुषोत्तम (पुरी), गंगा, गया एवं वाराणसी के तीर्थों का वर्णन है ।)

६. **विवादचिन्तामणि** (इसमें व्यवहारों का विशद वर्णन है ।)

७. **नीतिचिन्तामणि** (विवादचिन्तामणि में चर्चित)

८. **द्वैतचिन्तामणि** (कृत्यचिन्तामणि में चर्चित)

९. **व्यवहारचिन्तामणि** (इसमें कानूनी रीतियों का विशद वर्णन है । इस ग्रन्थ में भाषा, उत्तर, क्रिया, निर्णय नामक चार प्रमुख विषय हैं ।

१०. **शूद्राचारचिन्तामणि** (का तथा शुद्धिचिन्तामणिका प्रकाशन हो चुका है ।)

११. **श्राद्धचिन्तामणि** (इसमें श्राद्ध विषय का विवेचन है) ।

इनमें प्रसिद्ध लेखकों एवं ग्रन्थों के अतिरिक्त ३४ अन्य नामों का यथास्थान उल्लेख हुआ है । स्पष्ट है वाचस्पति बड़े प्रकाण्ड विद्वान् थे ।

वाचस्पति मिश्र ने चिन्तामणियों के अतिरिक्त बहुत से 'निर्णयों' का प्रणयन किया है, यथा तिथिनिर्णय, द्वैतनिर्णय, महादाननिर्णय, शुद्धिनिर्णय आदि ।

इतना ही नहीं, इन्होंने ७ महार्णवों, यथा कृत्य, आचार, विवाद, व्यवहार, दान, शुद्धि एवं पितृयज्ञ का प्रणयन किया है । वाचस्पति धर्मशास्त्री के अतिरिक्त दार्शनिक भी थे ।

उन्होंने दर्शन सम्बन्धी ग्रन्थ भी लिखे थे ।

अपने ग्रन्थों में वाचस्पति ने अपने को महामहोपाध्याय मिश्र या सन्मिश्र लिखा है । ये महाराजाधिराज हरिनारायण के पारिषद (सलाहकार) थे ।

वाचस्पति ने रत्नाकर एवं रुद्रधर का उल्लेख किया है अतः वे १४२५ ई० के उपरान्त हुये होंगे । **मिथिलातत्त्व विमर्श** (पृ० सं० १९० के अनुसार आप हरिनारायण पदाङ्कित महाराज भैरवसिंह के प्रधान तथा बहनोई थे । अतएव आपही सर्वाध्यक्ष पण्डित एवं कुटुम्ब पुरोहित नियत किए गए थे । वृद्धजनों का मत है कि इन्होंने ने ४९ ग्रन्थों की रचना की थी परन्तु वृद्धावस्था में भैरवसिंह के पुत्र रूपनारायण रामभद्रसिंह की आज्ञा से पितृभक्तितरङ्गिणी ग्रन्थ बनाया, इसका अन्तिम श्लोक है–

शास्त्रे दश, स्मृतौ त्रिंशन्निबन्धा येन यौवने ।

निर्मितास्तेन चरमे वयस्येष विनिर्ममे ॥

इसके अनुसार इनके ४१ ग्रन्थ सिद्ध होते हैं । द्वैतनिर्णय भैरवसिंह की द्वितीय पत्नी 'जयानो महादेवी' की आज्ञा से रचा था ।

फलितार्थ में ऐसे प्रकाण्डपण्डित द्वारा आचारादर्श पर टीका लिखे जाने से स्पष्ट ज्ञात होता है कि इनके बहुत पहले समय से ही यह ग्रन्थ विद्वानों के बीच अध्ययनाध्यापन एवं समाज के मध्य आह्निककृत्यज्ञान के लिए इस तरह लब्ध प्रतिष्ठ हो समादृत हो चुका था कि इस ग्रन्थ के यथार्थ ज्ञान के लिए विविधमौलिक ग्रन्थ लेखन को स्थगित कर आपको इस पर टीका लिखनी ही पड़ी । साथ ही ज्ञातव्य है कि इनके समय में श्रीदत्त 'प्राचीन' संज्ञा से सम्बोधित किये जाते थे । फलतः इन्होंने अपनी श्राद्धचिन्तामणि में श्रीदत्त की पितृभक्ति का तथा रुद्रधर ने अपने श्राद्धविवेक नाम के ग्रन्थ में 'प्राचीन' नाम से उल्लेख किया है । एतदर्थ इसी प्रकरण की 'पितृभक्ति' ग्रन्थपरिचय प्रसंगी पादटिप्पणी ४७ भी देखें ।

## (२) छन्दोगाह्निक

(२) श्रीदत्ताचार्य का दूसरा ग्रन्थ छन्दोगाह्निक है जिसमें सामवेदियों के दैनिक कृत्यों का उल्लेख है । इसका उल्लेख (प्रसंग) आचार्य के अपने ग्रन्थों-आचारादर्श तथा समयप्रदीप में प्राप्त होता है ।[३४]

इस छन्दोगाह्निक ग्रन्थ में निम्नलिखित निबन्धों तथा निबन्धकारों का उल्लेख प्राप्त होता है ।

कल्पतरु (४ ), कल्पतरुकृत् (३), कामधेनु (७), कर्मप्रदीप (१०), गोपाल (१), छन्दोगपद्धति (१), भूपाल (१), मिताक्षरा (१), रत्नकरण्डिका (१), राजा (जो सम्भवतः भोजदेव के लिए प्रयुक्त हुआ है) (३), श्राद्धकल्प (१), स्मृतिमञ्जूषा (दक्षिणदेशीय) (३), स्मृतिमहार्णव (१) स्मृतिमहार्णवप्रकाश ।[३५]

इस ग्रन्थ का उल्लेख वाचस्पति मिश्र की पितृभक्तितरङ्गिणी, चण्डेश्वर के गृहस्थरत्नाकर, विद्यापति की गङ्गावाक्यावली तथा गणपति की गङ्गाभक्ति तरङ्गिणी ग्रन्थों में प्राप्त होता है ।

---

३४. यथा 'उक्तमस्माभिराह्निके समयप्रदीप' पृ० सं० ५३ । देखिये धर्मशास्त्र का इतिहास, अंग्रेजी संस्करण, प्र० भाग पृ० ८९ ।

३५. हिस्ट्री आफ धर्मशास्त्र तथा जनरल ऑफ दी एशियाटिक सोसायटी ऑफ बंगाल ।

यह ग्रन्थ मिथिलाक्षर तथां ४२ पत्रों में दरभंगा विश्वविद्यालय के पुस्तकालय में है जिसका आदिम लेख है–

ॐ नमो गणेशाय ।

स्मृतीः पुराणानि विलोक्य गृह्यं भूपालगोपालनिबन्धनञ्च ।
छन्दोगकृत्यानि दिनेषु ( न )यानि नत्वा हरिं तत्र वदामि सारम् ॥
बाह्मे मुहूर्ते प्रातः ....................इत्यादि ।[३६]

अन्त्य लेख–

मुखसंशोधनं प्रातःसन्ध्याऽह्नि स्नानपूर्विका ।
सन्ध्याऽथ पञ्चयज्ञान्ते भोजनं लीलया स्थितिः ॥१॥
सायं सन्ध्याऽशनं वेदपाठोऽथ शयनं भवेत् ।
एतावदपि कर्तव्यं श्रेयः परमभीप्सुभिः ॥२॥
भूपालादिनिबन्धजातमखिलं दृष्ट्वा सतां सम्मतम् ।
ज्ञात्वा हेयसमस्तपक्षरहितं सत्पक्षक( र )क्षोज्ज्वलम् ॥
श्रीश्रीदत्तकृतं विचाररुचिरानुष्ठाननिष्ठाऽऽस्पदम् ।
छन्दोगाह्निकमेतदस्तु सुधियां सन्तोषसिद्ध्यै सदा ॥ ३॥[३७]
इति महामहोपाध्यायश्रीश्रीदत्तकृतं छन्दोगाह्निकं समाप्तम् ।

किसी अन्य प्रति में दूसरा चरण यों है :–

ज्ञात्वा व्यस्तसमस्तपक्षविहितं स ( त्प )क्षकक्षोज्ज्वलम् ।[३८]

सन् १९३० ई० में निर्णयसागर प्रेस बम्बई से टिप्पणीसहित प्रकाशित छन्दोगाह्निक के मूल तथा टिप्पणी में पाठान्तर रूप से उल्लिखित तृतीय चरण क्रमशः इस प्रकार है ।

---

३६. इसके लिए पाद टिप्पणी ३३ देखें ।

३७. मिथिला रिसर्च इन्स्टिच्यूट, दरभंगा से प्राप्त लेख के आधार से ।

३८. यहाँ भी टिप्पणी नं० ३१ देखें । तृतीय चरण विश्वविद्यालय प्रति में यों है–श्रीश्रीदत्त विचारचारुविचारैकनिष्ठा....दं । किन्तु अस्पष्टार्थ आदि दोष देखकर यह तृतीय चरण भी सम्पूर्ण श्लोक में रिसर्च इन्स्टिच्यूट वाला ही ऊपर रखा है ।

श्रीश्रीदत्तविचारचारुरुचिराचारैकनिष्ठामयम् ।

कृतं विचाररुचिरानुष्ठान-निष्ठा चयम् ।

इस ग्रन्थ पर भी म० म० रघुनाथ की (संभवतः फाक्किा नामकी) टीका है जो मिथिलाक्षर तथा ३९ पत्रों में लिखित संस्कृत विश्वविद्यालय दरभंगा के पुस्तकालय में है । इसके आदि का लेख है :

ॐ नमो गणेशाय नमः ।

राधामधुसूदनयोरनुदिनमुपचीयमानस्य ।

प्रणयतरोरिव कुसुमं मिथोऽवलोकि स्मितं पातु ॥ १ ॥

अदृष्टार्थत्वादिति । एकेनापि अदृष्टसिद्धिर्न कुतो वाऽऽचमनस्यादृष्टार्थतेति चिन्त्यमित्त्यादि ।

अन्त में–

भोजनार्थिनः पाकशालाप्रवेशनिषोधार्थोऽपि चिन्त्यः

इति महामहोपाध्याय श्रीरघुनाथविरचिता छन्दोगाह्निकटीका समाप्ता । शाके १६२० प्रथमज्येष्ठशुदि द्वितीयायां चन्द्रे लोहना ग्रामे लिखितमिदं त्वरितपाणिना मेधातिथिना । ओं नमः शिवाय ।[३९]

इस ग्रन्थ पर म० म० कर्मकाण्डभूषण मुकुन्द झा बख्शी ने एक छोटी भूमिका के साथ टिप्पणी लिखी है ।

इस छन्दोगाह्निक ग्रन्थ के पूरक के रूप में म० म० भवनाथमिश्र के पुत्र म० म० शङ्करमिश्र (१५ वीं शताब्दी का मध्य) ने छन्दोगाह्निकोद्धार नामक ग्रन्थ की रचना की है ।[४०]

यह छन्दोगाह्निकोद्धार मिथिलाक्षर तथा १३ पत्रों में सम्पूर्ण है जिसके आदि में लेख है–

---

३९. इसके लिए टिप्पणी नं० ३१ देखें ।

४०. हिस्ट्री ऑफ धर्मशास्त्र तथा जनरल ऑफ दी एशियाटिक सोसाइटी ऑफ बंगाल । श्राद्धकल्प ग्रन्थ के सम्पदाक ड़ा० अशोक चटर्जी का समीक्षणम् ।

ॐ नमो गणेशाय ।

ऊर्द्ध्वबद्ध - जटाजूट - क्रोडक्रीड़त्सुरापगम् ।

भजामि यामिनीकान्तकान्तभालस्थलं हरम् ॥ १ ॥

यावानकृते दोषश्छन्दोगानां निरग्नीनाम् ।

तावन्मात्रमिहाह्निकमलसानामुच्यते सुहितम् ॥ २ ॥

तत्र नरसिंहपुराणे–

उषःकाले समुत्थाय कृतशौचो द्विजोत्तमः" इति ।

अन्त में--

अत्राह्निके एतावत्यपि कृते न प्रत्यवेयात् । अन्यथा प्रत्यवेयादेवेति संक्षिप्याह्निकमुद्धृतं सामगानाम् ॥

इति महामहोपाध्यायश्रीभवनाथमिश्रात्मजमहामहोपध्याय श्रीशङ्करमिश्रकृतश्छन्दोगाह्निकोद्धारः समाप्तः ।[४१]

किन्तु इसी ग्रन्थ की किसी अन्य प्रति में ऐसा भी पाठभेद उपलब्ध होता है। यथा आदि में–

अथ छन्दोगाह्निककर्मविधिः शङ्करमिश्रकृतः ।

द्वितीय श्लोक का चतुर्थ चरण है–

सामगानामुच्यते सुहितम् ।

अन्तमे–

शङ्करमिश्रकृतः छन्दोगाह्निकः समाप्तः ॥[४२]

इन दोनों पाठभेदों के देखने से प्रतीत होता है कि **छन्दोगाह्निकोद्धार छन्दोगाह्निक** भी कहा जाता है ।

इस ग्रन्थ की चर्चा ग्रन्थकार शङ्करमिश्र ने अपने दूसरे ग्रन्थ प्रायश्चित्तप्रदीप में की है । इसी ग्रन्थकार का तीसरा धर्मशास्त्रीय निबन्धग्रन्थ श्राद्धप्रदीप है जो रुद्रध

४१. इसके लिए पाद टिप्पणी 3। देखें ।

४२. मिथिला रिसर्च इन्स्टिच्यूट, दरभंगा के मातृका विभाग की प्रति में ।

र के श्राद्धविवेक, गोविन्दानन्द की श्राद्धक्रियाकौमुदी तथा रघुनन्दन के श्राद्धतत्त्व में उद्धृत किया गया है ।[४३]

इसके अतिरिक्त शङ्कर मिश्र के ये ग्रन्थ हैं–

**गौरीदिगम्बरप्रहसन** १, कृष्णविनोद नाटक २, मनोभवपराभव नाटक ३, रसार्णव ४, दुर्गाटीका ५, वादिविनोद ६, वैशेपिकसूत्र पर सूत्रमात्रावलम्बिनी वृत्ति उपस्कार ७, कुसुमाञ्जलि पर "आमोद" ८, खण्डनखण्डखाद्य की टीका ।[४४]

कुल १२ ग्रन्थ अभी प्रकाश में आये हैं । उक्त ग्रन्थकार वर्धमान के गुरु थे ।[४५]

इन शङ्कर मिश्र के सम्बन्ध में ऐतिहासिक व रोचक विवरण मिथिला के इतिहासग्रन्थों में देखें । महान् तपस्वी माँ बाप के शंकरावतारी पुत्र शंकरमिश्र के सम्बन्ध में लोक परम्परा प्राप्त

**शङ्करवाचस्पत्योः शङ्करवाचस्पती सदृशौ ।**
**पक्षधरप्रतिपक्षी लक्षीभूतो न वर्तते क्वापि ॥ १॥**

श्लोक जबतब बोला जाता है ।

यहाँ ज्ञातव्य है कि म० म० शंकर मिश्र तथा आचारादर्श टीकाकार उक्त पद्य में प्रतिपादित म० म० वाचस्पति मिश्र समसामयिक थे क्योंकि तात्कालिक मिथिलामहाराज भैरवसिंह के द्वारा खुदवाये गये भूतपूर्व दरभंगा राज के पण्डौल सरकल से दो मील की दूरी पर नैर्ऋत्य कोण में स्थित जरहटिया ग्रामवर्ती सरोवर के समारोह होने वाले यागमें उपर्युक्त दोनों महामहोपाध्यायों के अतिरिक्त महामहो० पक्षधर मिश्र तथा उनके तृतीय श्रेणी के छात्र बंगाली रघुनाथ शिरोमणि (जिन्होंने गङ्गेशोपाध्याय की चिन्तामणि पर दीधिति नामकी व्याख्या लिखी है। ) उपस्थित थे । फिर भी प्राचीनता नवीनता विचारक्रम में वाचस्पतिमिश्र से शंकरमिश्र नवीन प्रतीत होते हैं क्योंकि वाचस्पतिमिश्र उक्त भैरवसिंह महाराज की प्रथम पत्नी "ज्ञानो" (उपनाम बृहद्देवी) से उत्पन्न प्रथम पुत्र महाराज रामभद्र की आज्ञा से पितृभक्तितरङ्गिणी लिखते समय अपनी चरम अवस्था (वृद्धावस्था) बतलाते हैं ।

४३. देखिये डा० राजेन्द्रलाल मिश्र (जिल्द १-९) एवं म० म० हर प्रसाद शास्त्री (जिल्द १०-११) द्वारा उपस्थापित नोटिसेज ऑफ संस्कृत मैनुस्क्रिप्ट्स इन बंगाल (१-११) के मध्य जि० ७, पृ० १९१ तथा हिन्दी अनूदित धर्मशास्त्र का इतिहास, पृ० सं० १६२० ।

४४. म० म० परमेश्वर झा कृत मिथिलातत्वविमर्श, शीर्पक शंकर मिश्र की ग्रन्थावली पृ० स० २०० ।

४५. धर्मशास्त्र का इतिहास, पृ० स० १६२०, हिन्दी प्रकाशन ।

इतना ही नहीं, न उनके पुत्र हरिमिश्र पिता की अध्यक्षता में ही भैरव सिंह तथा उनके पुत्र रामभद्रसिंह के आश्रित हो चुके थे जैसा कि नरहरिमिश्र प्रणीत स्वरोदय की टीका के आदिम श्लोक से स्पष्ट है, जबकि शंकर मिश्र उक्त भैरवसिंह की द्वितीय पत्नी जयानो (उपनाम महादेवी) से उत्पन्न द्वितीय पुत्र महाराज पुरुषोत्तम (देव) के आश्रित थे। अतएव रसार्णव ग्रन्थ में वर्णन प्राप्त होता है । यथा–

सभ्याश्चेत्प्रतियन्ति काममपि कथामावेदयामो वयं
वीरश्रीपुरुषोत्तम क्षितिपते ! तत्रावधानं कुरु ।
त्वत्प्रत्यर्थि-महीभुजां मृगदृशो वक्षोजकुम्भद्वया–
वष्टम्भादपि सन्तरीतुमधुना वाञ्छन्ति वारान्निधिम् ॥ १ ॥

साथ ही इस समय तक भी इनकी विशेष वृद्धावस्था की कोई सूचना नहीं मिलती ।[४६]

यद्यपि शंकरवाचस्पत्योः इस पद्य में पठित वाचस्पति से षड्दर्शनाचार्यवर्य वाचस्पतिमिश्र तथा कृत्यप्रदीपकर्ता वाचस्पति झा भी विवक्षित हो सकते है । किन्तु वाचस्पति नाम के पूर्वापर नाम देखने से निबन्धकर्त्ता अथवा आचारादर्श टीका कर्ता ही पद्यप्रणेता के अभिप्रेत प्रतीत होते हैं । वैसे श्लेष या तन्त्रबल से कोई तीनों का ही बोध करने का पक्षपाती हो तो यह अलग बात है । किन्तु इस पक्ष में पक्षधर मिश्र जी का तृतीय पक्ष से उपपादित साहचर्य साधक न बनकर बाधक ही बनता रहेगा ।

प्रतीत होता है जरहटिया गाँव वाले सरोवर के समारोह याग में इन तीनो महामहोपाध्यायों को एक समवेत देखकर किसी मेधावी मनीषी के मुंह से यह पद्य निकला होगा और वहीं से इस तरह लोकप्रिय बन गया होगा ।

यदि कोई व्यक्ति प्रसिद्ध दार्शनिकों की जैसे तैसे लघुसूची दिखाने के उद्देश्य से पद्य पढ़े जाने का आग्रहशील हो तो उससे भी विग्रह न कर के हाँ मिला देना ही ठीक रहेगा ।

प्रसंगवश यह भी ज्ञातव्य है कि उक्त ससमारम्भ याग में म० म० पक्षधर मिश्र ने आचार्य पद से क्षमता के साथ कार्य सञ्चालन किया था और इसकी दक्षिणा में ओइनवार मैथिल ब्राह्मण भैरवसिंह राजा के राज्य ग्रहण का आग्रह अस्वीकृत

४६. मिथिलातत्त्वविमर्श, पृ० सं० १९१, १९९-२०१ । तक ।

कर दिया था। उस समय के भड़जातीय क्षत्रियों की प्रगाढ सहानुभूति प्राप्त होने पर भी उन्होंने कहा था कि–"क्या दूसरे के भरोसे पर किसी ने आजतक शादी की है ?" अर्थात् तुम क्षत्रियों से पालन होने के भरोसे पर मैं पृथिवीपति कैसे हो सकता हूँ ? फलतः प्रभूत धन ही दक्षिणाद्रव्य के रूप में अङ्गीकृत किया जिससे बने पक्के भवन की योग्यताक्रम से उपवेशन (बैठने) के निमित्त गोलाकार बहुत सी सीढ़ियाँ बनाई गई थीं। दर्शनशास्त्र के विशिष्ट ज्ञानार्थी बंगाली रघुनाथ शिरोमणि (म० म० गङ्गेशोपाध्यायरचित न्यायतत्त्वचिन्तामणि पर 'दीधिति' नाम की विस्तृत एवं मार्मिक व्याख्या लिखने वाले) तृतीय श्रेणी के छात्र होते हुए भी योग्यताक्रम से निर्धारित प्रथम श्रेणी के सोपान पर गुरु पक्षधर मिश्र जी के समीप जा बैठे थे। वहीं वादक्रम में गुरुने शिष्य को निम्न पद्यसे प्रबोधित किया था–

**वक्षोजपानकृत् काण ! संशये जागृति स्फुटे।**
**सामान्यलक्षणा कस्मादकस्मात्परिलप्यते ॥ १ ॥**

यहाँ रघुनाथशिरोमणि को काना तथा अल्पबुद्धि वाले छात्र होने के कारण प्रथम चरण में वैसा सम्बोधन किया गया है।

इन्हें (एकाक्ष) होने के कारण ही पक्षधरमिश्रजी की अध्यक्षता में सम्पन्न हो रहे जरहटिया ग्रामवर्त्ती सरोवर के ससमारोह याग में गुरु के साथ उपस्थित छात्र रघुनाथ(शिरोमणि) से किसी ने पूछ ही दिया था कि–

**आखण्डलः सहस्राक्षो विरूपाक्षस्त्रिलोचनः।**
**अन्ये द्विलोचनाः सर्वे को भवानेकलोचनः ॥**

रघुनाथशिरोमणि ने पूर्वगुरु (नदिया-शान्तिपुर) का निम्नपद्यात्मक–

**अपि दिवसमनैषीः पद्मिनीसद्मनि स्थः**
**रजनिषु निरतोऽभूः कैरविण्यां रमण्याम्।**
**कथय कथय भृङ्ग ! स्वच्छभावेन तावत्**
**किमधिकसुखमाप्सीरत्र वा तत्रवेति ॥ १ ॥**

पत्र पाकर निम्न पद्य से उत्तर दिया था–

**"त्वं पीयूष ! दिवोऽपि भूषणमसि द्राक्षे ! परीक्षेत कः**
**माधुर्यं तव विश्वतोऽपि विदितं साध्वीकमाध्वीकता।**

किन्त्वेकन्त्वपरन्त्वरुन्तुदमपि ब्रूमो न चेत् कुप्यसि
यद्रम्भाऽधरपल्लवे मधुरिमा नान्यत्र कुत्रापि सः ॥

इससे इस गुरुकुल तथा गुरुवर मिश्रजी की अलौकिक अध्यापन-कला पर प्रकाश पड़ता है ।

इस सब हेतु से पण्डितवर अम्बिकादत्त व्यास ने उद्गार व्यक्त किया है –

विपक्षपक्षक्षयसक्षमोऽपि विद्वद्वरः पक्षधरो बभूव ।
शिष्यैर्यदीयैरनवद्यविद्यैर्विद्योतयामास जगत्समग्रम् ।

इनके समय, ग्राम आदि का निर्णय अपने हाथ से प्रतिलिपिकृत विष्णुपुराण के अन्तिमलेख (पद्य) से किया जा सकता है ।

बाणैर्वेदयुतैः सशम्भुनयनैः संख्यांगते हायने
श्रीमद्गौडमहीभुजो गुरुदिने मार्गे च पक्षे सिते ।
षष्ठ्यान्ताममरावतीमधिवसन् या भूमिदेवालया
श्रीमत्पक्षधरः सुपुस्तकमिदं शुद्धं व्यलेखीद् द्रुतम् ॥ १ ॥

अर्थात् लक्ष्मण सं ३४५ अग्रहण शुक्ल षष्ठी वृहपतिबार को अमरावती (नगरी) में बास करते हुए श्रीमान् पक्षधरमिश्र ने इस पुस्तक (विष्णुपुराण) को शुद्ध कर शीघ्र लिखा (अपने हाथ से लिखकर सम्पन्न किया) ।

इस लक्ष्मण संवत् का सन् ईश्वी वर्ष १४५४ चौदह सौ चौवन हो सकता है ।

सम्प्रति इनका यह निवासस्थान बिहार प्रान्त के मधुवनी मण्डलान्तर्गत अमरावती (टोले-मुहल्ला, भटपुरा) गाँव समझा जाय ।

दक्षिणा द्रव्य के रूप में उक्त मिथिलाराज्य ग्रहण का अस्वीकार सभ्यसमाज में दृष्यान्तरूप से भी बहुत ही प्रभावकारी सिद्ध हुआ । इस प्रसंग पर ज्ञानी दो भाइयों के बीच हुए वार्तालाप का उल्लेख कर देना अप्रासङ्गिक नहीं होगा ।

यथा–म० म० महेशठाकुर (सन् १६वाँ शतक) के बड़े भाई बहुत पहले से संन्यास लेकर काशीवास करते थे । बहुत दिनों के बाद उसी अवस्था में घर से विरक्त होकर म०म० महेशठाकुर भी काशीवासके उद्देश्य से काशी पहुँचे । दोनों भाइयों में दो दिनों तक शास्त्रीय वादविवाद चलता रहा ।

स्वर के अनुसन्धान से महेशठाकुर पहचान गये कि ये बड़े भाई साहव मेघ ठाकुर हैं । उठकर उन्हें प्रणाम किया । बाद, दोनों भाई गले से गले मिले । मेघ

ठाकुर ने अपने घर की प्राचीन कथा तथा अन्य वस्तुओं के बारे में भाई का कुशलादि पूछा । उत्तर न पाकर सशोक हो पुनः पूछा कि पुरानी चीजों के सद्भाव संबन्ध में उत्तर नहीं दिये हो, आखिर यह बात क्या है ? महेश ठाकुर के साथ में रहने वाले ब्राह्मण (रत्नपति झा) ने कहा कि अब क्या वे वस्तुएँ रखी ही हुई है । बाद संन्यासी जी ने पूछा कि क्या भया ? ब्राह्मण ने उत्तर दिया कि वहाँ अब अब राजसी ठाट-बाट की वस्तुएँ लग गयी हैं । मेघ ठाकुर ने पूछा कि क्या फिर भी भड़ों का राज्य हो गया ।

ब्रा०-नहीं, नहीं-सरकारी ।

मेघठा०- कौन सरकार का ।

ब्रा०-आपके भाई का ।

इतना सुनते ही संन्यासी मेघठाकुर ने अत्यन्त खेद प्रकट करते हुए कहा, क्या रे ! तूने राज्य ग्रहण कर लिया ? क्या तुझे यह बात अनसुनी सी हो गई कि म० म० पूज्यपाद पक्षधर मिश्र ने महाराज भैरव सिंह की दी हुई मिथिला की उपेक्षा की थी ? ब्राह्मण से वह कार्य (राज्य शासन) चलाना असम्भव और अविधेय है । उस समय उनके शिष्यवर्ग भडों (भडजातीय क्षत्रियों ) ने बड़ा जोर लगाकर उन्हें राज्य लेने को प्रोत्साहित किया था किन्तु टस से मस नहीं हुए । (अर्थात् अपने सिद्धान्त से अटल रहे) ।

इस प्रसंग के उत्तर में महेशठाकुर ने कहा कि मैं नहीं चाहता था लेकिन बड़े दोनों भाइयों की आज्ञा से तथा मैथिल जनता की धर्मरक्षा के लिए सबका दृढ़ अनुरोध होने पर, शिष्य रघुनन्दन झा की गुरु शिष्य रूप में दी हुई को सर्वानुमत्या अगत्या लेना पड़ा । इस अविनय के लिए क्षमाप्रार्थी होता हूँ । इसके प्रत्युत्तर में मेघठाकुर ने कहा कि मन में था कि एक बार जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसी । इस कारण वहाँ की यात्रा श्री जनकपुर यात्रा से लौटते करता लेकिन अब जी नहीं चाहता । अब जो कुछ किया, वही बना रहे यह कह कर वहाँ से तुरत प्रस्थान कर गये । महेश ठाकुर प्रभृति भी विमनस्क हो अपने आवास में आकर विश्राम किया । [४६अ]

पं० श्री विश्वनाथ शास्त्री भारद्वाज द्वारा लिखित **संस्कृतसाहित्येतिहास** के अनुसार पक्षधरमिश्रजी का परिचय निम्न प्रकार है-

"पक्षधरमिश्रः (ई० १२७५) प्रकाण्ड पण्डितः तत्त्वचिन्तामण्यालोकादीनां रचयिता । दरभंगातोऽष्टक्रोशदूरं कमलानद्यास्तटे 'सरिसो' ग्रामेऽस्य जन्म । पक्षमेकं यावत्

---

४६अ. म० म० मुकुन्द झा कृत मिथिलाभाषामय इतिहास के आधार से ।

प्रचलिते न्यायशास्त्रविवादे विजयावाप्त्या 'पक्षधर' इति नाम । अयं जयदेवनाम्नाऽपि ख्यातः । अस्य समयो नद्याऽपि निश्चितः । परम्परायामयं मिथिलाराजस्य भैरवसिंहस्य सभापण्डितः । तेनास्य समयः ई० १४३५-५० भवति । ई० १४६२ वर्षे अनेन विष्णुपुराणं लिखितमित्यपि प्रसिद्धिः । वासुदेवसार्वभौमरघुनाथशिरोमणिसमकालिकत्वेन ई० १४६२ अस्य कालः । प्रसन्नराघवचन्द्रालोकादीनामयमेव रचयितेति १३ शतकीयः । अस्य दीर्घायुष्ट्वे स्वीकृते सर्वमेमत् सिद्ध्यति । इति''

यह सच है कि इनका अपर नाम जयदेव भी था, क्योंकि इन्होंने ही आलोक टीका के आदि में लिखा–

**अधीत्य जयदेवेन हरिमिश्रात् पितृव्यतः ।**
**तत्त्व-चिन्तामणेरित्थमालोकोऽयं प्रकाश्यते ॥**

इनके शिष्य रुचिदत्त ने भी लिखा है–

**अधीत्य रुचिदत्तेन जयदेवाज्जगद्गुरोः ।**
**चिन्तामणौ ग्रन्थमणौ प्रकाशोऽयं प्रकाश्यते ॥**

अतएव जयदेव नाम की एकता तथा **मण्यालोक** एवं **चन्द्रालोक**-रचना नाम की समता के कारण भी इन्हें **चन्द्रालोक** ग्रन्थ का निर्माता माना जाना तर्कसंगत हो जाता है । इसी तरह प्रसन्नराघव के आदिम श्लोकों के आधार से महानैयायिक के द्वारा रचित होना स्पष्टतः प्रतीत होने के कारण इस नाटकग्रन्थ के भी प्रणेता इन्हें माना जाना इतिहासकारों की दृष्टि में युक्ति-युक्त हो जाता है ।

उक्त संस्कृतसाहित्येतिहास के अनुसार एक पखवाडे (१५ दिनों का एक पक्ष) तक चलते हुए न्यायशास्त्रविवाद में विजय हासिल करने के कारण पक्षधर नाम से प्रसिद्ध हुए ।

किन्तु मिथिलातत्त्वविमर्श का मुख्य मत है कि पक्ष की पठन-पाठन योग्य प्रारम्भ-तिथि द्वितीया तिथि में ही गुरु से सम्पूर्ण पक्ष का पाठ पढ़ लेते थे और द्वितीय द्वितीया तिथि में अविकल सम्पूर्ण पाठ सुना देने के बाद पुनः अपरपक्ष का पाठ पढ़ते थे । इसलिए इनकी 'पक्षधर' संज्ञा प्रचलित हुई ।

यहाँ म० म० मुकुन्द झा कृत टीका सहित खण्डवलाकुलप्रशस्ति ग्रन्थ का कहना है कि गुरुदेव (हरिमिश्र) एक दिन आसन्नवर्त्ती किसी तिथि का दिनमान देखने हेतु किसी ज्यौतिषी जी से पञ्चाङ्ग लाने हेतु इस शिशुशिष्य को भेजा किन्तु पञ्चाङ्ग से काम लेते हुए ज्यौतिषीजीने अल्प समय के लिए भी पञ्चाङ्ग देने से मना ही कर दी । फिर भी वहीं ज्योतिपीजी से पञ्चाङ्ग लेकर और उस अज्ञात तिथ

वाले प्रकृत पूर्ण पक्ष का ही दिन-मान देखकर हृदयङ्गम कर लिया । अनन्तर अपने गुरुदेव के समक्ष उपस्थित हो और परिस्थिति-ज्ञापन पुरस्सर पूर्ण पक्ष का ही दिन मान कह सुना दिया । बाद में पञ्चाङ्ग मंगाकर देखने पर कहीं भी वैषम्य न देखते हुए गुरुदेव ने उसी दिन से 'पक्षधर' नवीन नामकरण कर दिया ।

कितने ही मनीषियों की मान्यता है कि दिन, पक्ष या मास आदि किसी भी समय का व्यापन करने वाले शास्त्रार्थ में चाहे किसी के कितने ही सारहीन (कमजोर) पक्ष के वे पक्षधर (पक्षपाती) होते तो अन्ततः विजय प्रबल प्रतिपक्ष की भी अपेक्षा उसी पक्ष की निश्चित होती । इसलिए इनका नाम पक्षधर हुआ ।

फलतः अपने गुरु की इसी अनुकरण-प्रवृत्ति में इनके एक प्रधान शिष्य रघुनाथ शिरोमणि ने भी कहा है :

**विदुषां निवहैरिहैकमत्या यददुष्टं निरटङ्कि यच्च दुष्टम् ।**
**मयि जल्पति कल्पनाधिनाथे रघुनाथे मनुतां तदन्यथैव ॥**

उपरि प्रतिपादित पण्डितवर पक्षधर-प्रसंगी सभी पक्ष समकक्ष या जो कोई भी पक्ष समक्ष या परोक्ष में पण्डितों के पक्षपात योग्य हो किन्तु इनकी प्रगल्भ प्रतिभा की परिपूर्णता में किसी को भी विप्रतिपत्ति नहीं ।

निष्कर्ष में उक्त महान् दार्शनिक (नैयायिक) एवं निबन्धकार शङ्करमिश्र ने जिन के छन्दोगाह्निक ग्रन्थ के पूरक रूप में छन्दोगाह्निकोद्धार लिखा, उन श्रीदत्तोपाध्याय की प्रतिष्ठा एवं लोक-सम्मान उस समय (१५वीं शताब्दी के मध्य) तक भी कितने फैल चुके थे, यह सहज ही समझा जा सकता है । इसी तरह इस प्राक्कथन लेख में आगे 'निबन्धकारों के मध्य श्रीदत्तोपाध्याय का स्थान' प्रकरण में दिखाये जाने वाले श्रीदत्तोपाध्याय के आचारदर्श-विवेचन-विशेष पर उद्भट नैयायिक एवं निबन्धकार पक्षधर मिश्र तथा म० म० चण्डेश्वर ठाकुर जी द्वारा किए गए विवेचन से भी उक्त बात की और भी पूरी पुष्टि हो जाती है ।

## ( ३ ) पितृभक्ति

श्रीदत्ताचार्य का तीसरा ग्रन्थ है पितृभक्ति (पितरों के प्रति श्रद्धा एवं भक्तिक प्रतिपादक) जिसकी रचना यजुर्वेदियों के लिए की गई है । इसमें श्राद्धकर्मो का संग्रह है । यह ग्रन्थ कर्कभाष्यसहित कातीय कल्प, गोपाल तथा भूपाल (भोजदेव) के मतों को देखने के बाद रचा गया है । इस (पितृभक्ति) का उल्लेख वाचस्पति

मिश्र ने श्राद्धचिन्तामणि तथा अधिकांशतः रुद्रघर के श्राद्धविवेक नामक ग्रन्थ में 'प्राचीन' नाम से हुआ है ।

पितृभक्ति में सर्वप्रथम पार्वण श्राद्ध का विस्तृत विवरण प्राप्त होता है । पश्चात् एकोद्दिष्ट, मासिक श्राद्ध, मृत्यु के उपरान्त एकादशाह श्राद्ध, सपिण्डीकरण तथा आभ्युदयिक श्राद्ध का उल्लेख प्राप्त होता है । तदनन्तर श्राद्ध की परिभाषा पर विचार किया गया है । लगभग १५ वीं शताब्दी के अन्त में इस ग्रन्थ पर मुरारि के द्वारा टीका लिखी गई है ।[४७] यह टीकाकार (बहुधा सम्भव है) रुद्रशर्मा के पुत्र हैं जो **शुद्धि-निबन्ध** ग्रन्थ के प्रणेता हैं । इनका परिचय हिन्दी अनूदित **धर्मशास्त्र का इतिहास** (पृ० सं० १६१५) के अनुसार यह है–आपके पितामह हरिहर मिथिला के भवेश के ज्येष्ठ पुत्र देवसिंह के मुख्य न्यायाधीश थे तथा आपके प्रपितामह जयधर लाढ़ महेश के मुख्य न्यायाधीश थे । **शुद्धिनिबन्ध** का रचनाकाल लगभग १४५० ई० है ।

पितृभक्ति की दूसरी टीका महादेव द्वारा रचित **पितृभक्तिचर्चा** नाम की है ।[४७अ] यह मूल ग्रन्थ मिथिलाक्षर तथा २४ पत्रों में लिखित है, जो दरभंगा संस्कृत विश्वविद्यालय के पुस्तकालय में मौजूद है । इसका आदिम अंश है–

**कातीयकल्पं सह कर्कभाष्यं**
**भूपालगोपालमतादि ( तं हि ) दृष्ट्वा ।**
**सताञ्चवाक्या ( च्या ) नि निशम्य सम्यग्,**
**यजुर्विदां श्राद्धविधिं विधास्ये ॥ १ ॥**

अन्त में–

**इति महामहोपाध्यायसत्पण्डितश्रीश्रीदत्तविरचिता पितृभक्तिः समाप्ता ।**[४८]

चौखम्भा संस्कृत सीरीज, वाराणसी द्वारा सन् १९७२ ई० में डा० अशोक चटर्जी शास्त्री द्वारा सम्पादित इस पितृभक्ति का प्रकाशन हो गया है ।

---

४७. एशियाटिक सोसाइटी रिपोर्ट । हिस्ट्री ऑफ धर्मशास्त्र, पृ० सं० ८९, हिन्दी अनूदित धर्मशास्त्र का इतिहास, का पृ० सं० १५७० ।

४७अ के. पी. जायवाल एण्ड ए. पी. बनर्जीशास्त्री द्वारा सम्पादित डेस्क्रिटव केटलाग ऑफ संस्कृत मैनुस्कृप्ट्स इन मिथिला, वाल्युम ३, पृष्ठ २८२ ।

४८. इसके लिए पाद-टिप्पणी न० ३१ देखें ।

## (४) श्राद्धकल्प

यह श्रीदत्ताचार्य का चौथा ग्रन्थ है। इसका सम्बन्ध सामवेदियों के अन्तिम (मृत्यु सम्बन्धी) संस्कारों से है। इस ग्रन्थ की रचना स्मृति, गृह्य, पुराण, भूप तथा गोपाल के अनुसार की गई है।[४९]

इसका उल्लेख श्रीदत्ताचार्य ने **निर्णीतमस्माभिः श्राद्धकल्पे** आदि शब्दों द्वारा अपने अन्य ग्रन्थ **पितृभक्ति** तथा **समय प्रदीप** में किया है। इस ग्रन्थ के आदि का प्रतिज्ञापद्य यों है :

**स्मृतिगृह्यपुराणानि भूपगोपालसम्मतम्।**
**सतां मतानि चालोक्य छन्दोगश्राद्धमुच्यते॥**

## (५) समयप्रदीप

यह श्रीदत्ताचार्य का पाँचवा ग्रन्थ है। यह ज्योतिष तथा स्मृति सम्बन्धी ग्रन्थ है। इसमें व्रतों अथवा वैकल्पित व्रतों और उन के काल का निर्णय किया गया है। यह व्रतों के सम्बन्ध में प्रमाणिक ग्रन्थ है।[५०] यह तीन परिच्छोद में विभक्त है। प्रथम परिच्छेदों समयपरिच्छेद के नाम से है जिसमें व्रत की परिभाषा, व्रतों-की विधि, नक्तव्रत तथा गणेश एवं अन्य देवताओं के व्रतों पर विचार किया गया है। द्वितीय परिच्छेद संवत्सरकृत्य-परिच्छेद के नाम से किया गया है जिसमें अनेक मासों में प्रतिपदा से अमावस्या तक के व्रतों पर विचार किया गया है। तृतीय परिच्छेद प्रकीर्णक नाम से है जिसमें संक्रांन्ति आदि के व्रतों का वर्णन है।

इस ग्रन्थ का उल्लेख चण्डेश्वर कृत कृत्यरत्नाकर पृ० सं० ४७९, ५०५ आदि में (१२), वाचस्पति मिश्र के पितृभक्तितरङ्गिणी, रुद्रघर के वर्षकृत्य (११), रघुनन्दन के एकादशीतत्त्व एवं शूलपाणि के दुर्गोत्सव में प्राप्त होता है।[५१]

श्रीदत्त के उद्धरण अधिकांश रूप में गोविन्दानन्द के श्राद्ध क्रिया कौमुदी में प्राप्त होते हैं। इतने अधिक मात्रा में इनके उद्धरणों का प्रसंग अन्यत्र नहीं प्राप्त होता है।

---

४८. इसके लिए पाद-टिप्पणी न० ३१ देखें।

४९. उपस्थापित, नोटिसेज ऑफ संस्कृत मैनुस्क्रिप्ट्स इन बंगाल (ज़ि० १-११ के मध्य) जिल्द ३ पृ० ३४ तथा जिल्द २ पृ० ३६४ द्रष्टव्य।

५०. जनरल ऑफ दी एशियाटिक सोसाइटी ऑफ बंगाल, पृष्ठादि पूर्ववत्।

५१. यथा, समांसरुधिरदानमाह श्रीदत्तोपाध्यायकृतसमयप्रदीपे भविष्यपुराणम्। दुर्गोत्सवविवेक, पृ०, सं० २१ (कलकत्ता संस्कृत साहित्य परिपद् संस्करण, देखिये हिस्ट्री ऑव धर्मशास्त्र, प्रथम खण्ड, प्रकरण ८९।

उक्त ग्रन्थ में निम्नलिखित ग्रन्थों या ग्रन्थकारों के उद्धरण प्राप्त होते हैं– कल्पतरु (५), कल्पतरूकार (१), कर्म प्रदीप (७), कामधेनु (१), जिता मित्र (१), भूपाल (२), योगीश्वर (३), राजा (१), श्राद्धकल्प-प्राचीन (२), श्राद्धाध्याय (१), हरिहर (४)। अर्थात् आचारादर्श तथा पितृभक्ति में उल्लिखित ग्रन्थकारों अथवा रचनाओं के अतिरिक्त किसी अन्य ग्रन्थकार अथवा रचना का उल्लेख प्राप्त नहीं होता। किन्तु एक स्थान पर मित्रामित्रादिभिः शब्द प्राप्त होता है जो अस्पष्ट है।[५२] इसके अतिरिक्त ग्रन्थकार ने इस ग्रन्थ में गौड, गौडग्रन्थ, गौडस्मृति तथा गौड निबन्धकार का अनेक बार उल्लेख कर गौडों का विचार प्रकट किया है और अपने स्वयं को विचारों से उनकी तुलना की है।

यह समयप्रदीप देवाक्षर तथा ४६ पत्रों में लिखित है जो दरभंगा संस्कृत विश्व विद्यालय के पुस्तकालय में भी उपलब्ध है। इसके आदि का लेख हैं–

नमः श्रीराधाकृष्णाभ्यां नमः।

श्रेयः समादिशतु सालसपक्ष्मपाते
निद्रायिते अपि दृशौ भृशमुन्नमय्य।
संवाह्यमानचरणाम्बुजजातहर्षो
लक्ष्मीमुखेक्षणपरः परमेश्वरो वः॥ १ ॥
निबन्धेषु निबद्धानि वचनानि विचिन्वता।
श्रीदत्तेन व्रतादीनां सारमाकृष्य लिख्यते॥ २ ॥

तत्र स्नानादिना शरीरशुद्धिं कृत्वा .................इत्यादि।

अन्त में–

इति प्रकीर्णपरिच्छेद :।

अपहन्तु तमः सकलं सम्यक्कर्मप्रचारमुपनयतु।
समयप्रदीप एष स्थितिमेतु सतां (सतो) गृहे नूनम्॥ ३ ॥
इति महामहोपाध्यायश्रीदत्तकृतौ समयप्रदीपे प्रकीर्णकः परिच्छेदः सम्पूर्णः।[५३]

---

५२. यह विचार इतिहासकार पी. वी. काणे महोदय का है किन्तु म० म० मुकुन्द शर्मालिखित छन्दोगाह्निक भूमिका के लेखानुसार "जितामित्र" नाम स्पष्ट है।

५३. टिप्पणी नं. ३१ देखें।

किसी अन्य प्रति में अन्त का लेख यों हैं–

**अपहन्तु तमः सकलं सम्यक्कर्माण्युपानयतु ।**

**समयप्रदीपः परमां स्थितिमेतु सतां गृहे ॥ ३ ॥**

**इति महामहोपाध्यायश्रीदत्तविरचितः समयप्रदीपः समाप्त ॥**[५४]

इस ग्रन्थ पर मधुसूदनठक्कुर ने जीर्णोद्धार नाम की टीका लिखी है ।[५५] इसका पुष्ट परिचय म० म० मुकुन्द झा ने छन्दोगाह्निक-भूमिका में दिया है कि काव्यप्रदीप आदि के प्रणेता म० म० गोविन्दठक्कुर के आत्मज म० म० मधुसूदनठक्कुर ने ल० सं० ५०५ सन् १६२५ ई० में प्रदीप के ऊपर एक टीका लिखी ।[५६]

इन्होंने अपर 'प्रकाश' नामक **जीर्णोद्धार** नाम की टीका, द्वैतनिर्णय तथा **न्याय चिन्तामणि** पर पक्षधर मिश्र प्रणीत 'आलोक' पर **कण्टकोद्धार नाम** की टीका ल० सं० ४७१ फाल्गुन ७ सप्तमी रविवार को लिखकर समाप्त की है ।[५७]

डा० अशोक चटर्जी शास्त्रिसम्पादित इस ग्रन्थ का प्रकाशन बिब्लिओथेका इण्डिका कलिकाता से सन् १९७१ (१९७१) में और दरभंगा संस्कृत विश्वविद्यालय से भी सन् १९८५ में हो गया है ।

## (५-क) व्रतसार

यह भी श्रीदत्तोपाध्याय का एक ग्रन्थ है । हिन्दी अनूदित **धर्मशास्त्र का इतिहास** की धर्मशास्त्रीय ग्रन्थसूची के आधार पर इतना ही मिल पाता है कि यह श्रीदत्त प्रणीत है ।[५८] इस (ग्रन्थ) का उल्लेख म० म० मुकुन्द झा प्रदर्शित श्रीदत्तग्रन्थसूची में नहीं है । किन्तु श्रीदत्तोपाध्याय कृत **श्राद्धकल्प** आदि ग्रन्थों के सम्पादक श्री अशोक चटर्जी शास्त्री जी के समीक्षानुसार श्रीदत्तोपाध्याय के नाम से प्रचलित **व्रतसार** तथा व्रतपद्धति ग्रन्थ समयप्रदीप ग्रन्थ के ही नामान्तर हैं ।

---

५४. मिथिला रिसर्च इन्स्टिच्यूट, दरभंगा के मातृका विभाग में स्थित प्रति के आधार पर ।

५५. हिन्दी अनूदित धर्मशास्त्र का इतिहास, पृ. १६३० ।

५६. एत(समयप्रदीप)स्योपरि महामहो० मधुसूदन ठक्कुरो महामहो० काव्य प्रदीपादिकृद्गोविन्द ठक्कुरात्मजो ल० सं० ५०५ (खिष्ट्र सन् १६२५) समये टीकामेकामकार्षीत् ।

५७. मिथिलातत्त्वविमर्श पृ० सं० २३१ ।

५८. हिन्दी अनूदित धर्मशास्त्र का इतिहास, पृ० सं० १६१० ।

## (६) शुद्धिनिर्णय

यह श्रीदत्ताचार्य का छठा ग्रन्थ है । इस ग्रन्थ में तिथियों पर विचार किया गया है ।[५९] इसमें जनन मरणादि निमित्त वाले आशौच की शुद्धि के उपाय भी पर्याप्त दिखाये गए हैं ।[५९क]

**समयप्रदीप** तथा **शुद्धिनिर्णय** ग्रन्थ के निर्माण से श्रीदत्त का ज्यौतिषशास्त्र सम्बन्धी सूक्ष्म ज्ञान **ज्ञानत्रिवेणीसंगम** का स्मारक है क्योंकि विशेषकर मीमांसादि दर्शन, धर्मशास्त्र तथा ज्यौतिषशास्त्र के गूढ ज्ञान इसमें उपर्युपरि उल्लसित होते हुए प्रतीत हो रहे हैं ।

यद्यपि अभी तक प्रकाश में आने वाले आपके ग्रन्थ परिमाण या संध्या में गिनाने के लिए बहुत अधिक नहीं है फिर भी साररूप में ही रचित होने के कारण पर्याप्त माने जायेंगे ।

## (७) प्रयोगमातृका

यह श्री दत्ताचार्य का सातवाँ ग्रन्थ है । हाँ, इतना देख लेने पर भी अन्य निबन्ध ग्रन्थ के आलोक से श्रीदत्तोपाध्याय द्वारा प्रणीत 'प्रयोग-मातृका' नाम का ७वाँ ग्रन्थ भी निश्चित किया जा सकता है । जैसा कि आचारद्वैतविवेक (म० म० विभाकर कृत) का विस्तृत विवेचन करते हुए उद्धृत निम्नाङ्कित नित्यकृत्यार्णव[५९ख] का प्रकृतोपयोगी लघुलेख द्रष्टव्य है :

"नित्यश्राद्धमदैवं स्यादर्घपिण्डविवर्जितम् ।
दक्षिणारहितन्त्वेतद्दातृभोक्तृव्रतोज्झितम् ।

इत्यादिवाक्ये दक्षिणारहितम् = दक्षिणया अरहितं सहितमित्यर्थः । अन्यथा सामान्यतो विधायकवचनस्य निन्दार्थवाचकस्य च सङ्कोचापत्तेः । एतएव पितृभक्ताव-पात्रकेऽपि नित्यश्राद्धप्रयोगे 'ततो यथाशक्ति दक्षिणां दद्यादि'ति सिद्धवल्लिखितम् ।

---

५९. छन्दोगाह्निक का म० म० मुकुन्द झा कृत भूमिका लेख, पृ० सं० 4, प्रथम संस्करण सन् १९३२।

५९क. श्राद्धकल्पसमीक्षणम्, पृ० सं० ११४ । पा० टि० ४९ ख २६ वाँ नित्यश्राद्धतरङ्ग, पृष्ठ सं० २९७-अ ।

नित्यश्राद्धमदैवं स्यादर्घपिण्डविवर्जितम् ।
नित्यं तावत्प्रवक्ष्यामि अर्घावाहनवर्जितम् ॥

इति च तत्र लिखितम् । तत्र दक्षिणादाननिषेधस्य शङ्काऽपि नावतारिता । नित्यश्राद्धविधायकं वाक्यमवतार्य अत्र चार्घ-पिण्डावाहनविश्वदेवश्राद्धानि निषिद्धानि । पूर्वदिननियम-श्राद्धदिन नियमाग्नौकरण श्राद्धोत्तरकर्म-ज्ञातिभोजनान्याचा-रान्निवर्तयन्तीति च निषिद्धपरिगणने दक्षिणा न परिगणिता पितृभक्तौ । एवमेव च नित्यश्राद्धं विधाय दक्षिणादानन्तु ब्राह्मणभोजनपक्षे निर्विवादमेवेति प्रयोगमातृकायां श्रीदत्तोपा-ध्यायाः । स्मृतिसारेऽपि दक्षिणादानं न लिखितम् । अतो मीमांसकानामपि दक्षिणादानसंप्रतिपत्या निर्विकल्पकमेव तदिति।

उक्त लेख में 'एवमेव च' के उपादन से भी पितृभक्ति के जैसं प्रयोगमातृका ग्रन्थ को भी श्रीदत्तोपाध्यायविनिर्मित होना विर्विवाद सिद्ध हो जाता है ।

दूसरी बात, पूव प्रदर्शित पितृभक्ति के जैसे अनन्तर प्रदर्शित हरिनाथोपाध्याय रचित स्मृति-सार के उल्लेख साहचर्य से भी मध्यवर्त्ती प्रयोग-मातृका' को ग्रन्थ नाम होना युक्तियुक्त ही कहा जा सकता है ।

तीसरी बात, नवीन अन्वेषकोंकी दृष्टि से ओझल किन्तु प्राचीन लेखक (प्रकृत निबन्धकार) से आलोडित तथा अपनी रचना में चर्चित (सन्निवेशित) किसी भी ग्रन्थ का होना तो माना ही जा सकता है ।

हाँ, 'प्रयोग-मातृका' नामकरण से कहा जा सकता है कि इस ग्रन्थ में नित्यश्राद्धप्रयोग के जैसे स्नान, सन्ध्या, तर्पण तथा वैश्वदेव आदि के प्रयोग प्रकरण पर भी विवेचन विशेषतः पल्लवित किया गया हो । दुर्भाग्य है ऐसा विलक्षण ग्रन्थ कालकवलित हो गया हो । फिर भी अन्वेषणीय तो हो ही सकता है ।

---

६०. हिस्ट्री ऑफ धर्मशास्त्र संस्करण प्र० स० पृ० सं० ३६३ ।

## (७) श्रीदत्त उपाध्याय का स्थान (देश)

यद्यपि **धर्मशास्त्र का इतिहास** ने आचार्य के देश प्रसंग पर कुछ भी प्रश्न न उठाता हुआ मिथिला में मध्ययुगीन आचार्यों में सबसे प्रारम्भिक आचार्य तथा मध्य युग के मैथिल निबन्धकारों में प्रमुख मानकर लेख का उपक्रम बांधा है। अंत: इस समय तक उक्त प्रसंग पर किसी भी प्रकार का प्रश्न उठाने का अवसर नहीं देखा जाता, किन्तु एशियाटिक सोसाइटी ऑफ बंगाल[६०] ने मनोरम ढंग से प्रश्न उठाकर उसी ढंग से समाधान भी किया है। यथा –"श्री दत्त ने अपने तथा अपने परिवार के सम्वन्ध में कोई सूचना नहीं दी है। ये मैथिल थे इस सम्बन्ध में भी निश्चित रूप से जानकारी नहीं है। किन्तु मिथिला के स्मृतिनिबन्धकारों, उनके अनुयायियों तथा गौडों-द्वारा ये प्रमाण के रूप में स्वीकार किये गये हैं। तथा इन्होंने अपनी रचनाओं में अनेक बार गौडों का उस समय उल्लेख किया है जब कि भारत के अन्य भागों के लिए वे अरिचित थे। इससे पता चलता है कि वे मिथिला के ही निवासी थे।"[६१]

यह एक तर्कसंवलित मान्य उत्तर अवश्य है किन्तु सर्वथा अकाट्य (ठोस) प्रमाण तो यह है कि मिथिला में प्राचीन समय से ही लिखती आ रही मैथिल **पञ्जीप्रबन्ध** (मैथिल ब्राह्मणों की वंशावली) पुस्तक में इनका पूरा अविकल परिचय इस प्रकार प्राप्त होता है।

---

६१. सन् १९१५ ई०, पृ० सं० ३७९ से ३८१ तक।

## श्री दत्तोपाध्याय का वंशवृक्ष




६२. यह धर्माध्यक्ष पद पहले राजकीय होता था। जो व्यक्ति राजा से धार्मिक विवादनिर्णय करने हेतु नियुक्त होते थे वे धर्माध्यक्ष कहलाते थे। यथा, आजकल के 'जस्टिस'' हाई कोर्ट के जज होते हैं। मिथिला कालेज, दरभंगा के प्राध्यापक श्रीयुत रमानाथ झा के १५/४/६९ को प्रेषित पत्र के आधार से।

६३. मिथिला के पञ्जीशास्त्र के परमवेत्ता एवं विद्वान् विश्वविद्यालयीय मिथिला कालेज दरभंगा के रीडर तथा साहित्य अकादमी के सदस्य श्रीयुत रमानाथ झा द्वारा राज पुस्तकालय में संगृहीत पञ्जी पुस्तक के आधार से। दिनांक २८/६/६८ को प्रपित पत्र के आधार से। यह पञ्जी पुस्तक पुरुषोत्तम शाखा पञ्जी के आधार पर (16वीं शताब्दी में) तालपत्र पर लिखित है। सौराठ ग्राम निवासी पञ्जीकार श्री शिवदत्त मिश्र जी के ११/४/८५ के प्राप्त पत्रानुसार महामहो० श्रीदत्त के आगे 'झा' पद का भी सन्निवेश किया गया देखा जा रहा है। मूल ग्राम में दहिभतवार दहिभत का उल्लेख है। इस (श्रीदत्तोपाध्याय) का पञ्जीपरिचय अद्यावधि कहीं भी प्रकाश में न आने के कारण एक रहस्य ही बना हुआ था।

दहिभत मूल का गोत्र शाण्डिल्य होता है।[६४]

अतः आचार्य शाण्डिल्यगोत्रीय थे। शाण्डिल्यगोत्रीय को सामवेदी (छन्दोग) होने के कारण आचार्य छन्दोग थे। इसलिए प्रतीत होता है कि आचार्य ने आह्निक कृत्यविषय में प्रथम **छन्दोगाह्निक** तथा श्राद्ध विषय में प्रथम छन्दोगश्राद्ध **श्राद्धकल्प** नामक ग्रन्थों की रचना की। इन दोनों में भी पहले श्राद्धकल्प की रचना हुई थी क्योंकि छन्दोगाह्निक के नित्यश्राद्धप्रकरण के ''तत्सर्वं श्राद्धकल्पे निराकृतम्'' इस पंक्ति से यह स्पष्ट हो जाता है। फलतः आचार्य का स्वरचित प्रथम ग्रन्थ **श्राद्ध कल्प** है ऐसा भासित होता है। साथ ही ''निर्णीतमस्माभिः श्राद्धकल्पे'' आदि शब्दों द्वारा अपने अन्य ग्रन्थ पितृभक्ति तथा समयप्रदीप में भी उल्लेख किये जाने के कारण स्पष्ट प्रतीत होता है आचार्य की प्रथम कृति **श्राद्धकल्प** ही है।

आचारादर्श के अन्तिम लेख ''इत्युपाध्यायश्रीदत्तकृत आचारादर्शः समाप्तः।'' इसी तरह शुद्धिनिर्णय (विवेक) के अन्त्य लेख ''श्रीमदुपाध्यायश्रीदत्तविरचिते'' देखने से तथा अन्यत्र ''महामहोपाध्यायश्रीदत्तोपाध्यायकृतः'' लेख देखने से, **छन्दोगाह्निक** ग्रन्थ पर टिप्पणीकर्त्ता एवं लघु भूमिकालेखक कर्मकाण्डभूषण विद्वद्वर स्वर्गीय मुकुन्द झा बख्शी जी[६५] के निर्णयानुसार भी आचार्य का उपनाम (उपाह्व) झा था क्योंकि उपाध्याय से क्रमशः उपझा ओझा 'झा' अपभ्रंश हुए हैं जैसा कि भाषावैज्ञानिकों का भी मत है।

सौराठ निवासी पञ्जीकार श्री शिवदत्त मिश्र से प्राप्त पत्रानुसार उनकी प्राचीन पञ्जी पुस्तक में महामहो० श्रीदत्त झा का ही उल्लेख है।

## ८. मैथिलत्वपोषक प्रमाण

(पञ्जी रचना का संक्षिप्त इतिहास)

मिथिला में स्वनामप्रसिद्ध विक्रमादित्य तथा उनके वंशजों के राज्य के बाद सन् १०८९ ई० में कर्णाटदेशीय नान्यदेव (पम्मारक्षत्रिय) राजा होते हैं। इनके पांचवें वंशज शक्रसिंह के आत्मज महाराज हरिसिंहदेव ने सन् ७०२ साल फसली शाके १२१७ सन् १२९५ ई० में राज्यसिंहासन को अलंकृत किया। जैसा कि कहा भी गया है (मिथिलातत्त्वविमर्श, पृ० १४६)–

---

६४. श्री बोधकृष्ण झा पञ्जीकार तथा संस्कृत विश्वविद्यालय, दरभंगा के लिपिक के द्वारा कथित।

६५ अत्र (शुद्धिविवेके) अन्ते श्रीमदुपाध्यायश्रीदत्तविरचिते इत्येवं लेखदर्शनादन्यत्र च महामहोपाध्यायश्रीदतोपाध्यायकृत इति दर्शनाच्चायं झोपाह्व इति निश्चिनुमः छन्दोगाह्निक भूमिका लेख, पृ० सं० ४।

शास्ता नान्यपतिर्बभूव तदनु श्रीगङ्गदेवो नृप-
स्तत्सूनुर्नरसिंहदेवनृपतिः श्रीरामसिंहस्ततः ।
तत्सूनुः खलु शक्र ( शक्ति ) सिंहविजयो भूपालवन्द्यस्ततो
जातः श्रीहरिसिंहदेवनृपतिः कर्णाट-चूडामणिः ॥

उस समय ये दो वर्ष के बालक थे । यद्यपि इनसे राज्यशासन चलना बहुत कठिन था तथापि परम वृद्ध मन्त्री देवादित्य ठाकुर की सहायता से एवं सावधानता से राज्य कार्य चलने लगा । देवादित्य ठाकुर के बाद उनके पुत्र वीरेश्वर ठाकुर, उसके बाद उनके पुत्र चण्डेश्वर ठाकुर क्रमशः मन्त्री हुए जिसका संक्षिप्त इतिवृत्त चण्डेश्वर ठाकुरकृत **कृत्यरत्नाकर** ग्रन्थ के आदि में उल्लिखित है ।

यह तो अब स्पष्ट-सा है कि महाराज हरिसिंह देव का जन्म शाके १२१६ सन् १२९४ ई० में हुआ था । युवा होने पर प्रायः १२-१३ वर्ष की अवस्था में इन्होंने राज्यभार अपने ऊपर लिया और क्रमशः बहुत दूर तक अपना राज्य फैलाया ।

इनका मुख्य स्थान तरौनी (दरभंगा) ग्राम से लगभग १ मील पूरब तथा नेहरा ग्राम से उतनी ही दूरी पर उत्तर में था जहां आज भी प्राचीन गढ़ का चिन्ह वर्तमान है । सम्प्रति वहाँ दुसाध (अन्त्यज जातिविशेष) का टोला (छोटी बस्ती) बस गया है । उस स्थान का नाम आज भी ''रजवारा टोल'' लोग कहते हैं । हरेरद्य द्वारे शिव शिव शिवानां कलकलः........की कहावत चरितार्थ हो रही है । अस्तु यह स्थान रेल्वे स्टेशन सकरी जंकशन से समीप उत्तर में है ।

हरिसिंह देव ने इस स्थान से कुछ दूर नैर्ऋत्य कोण में नेहरा ग्राम के पश्चिम में एक महाविशाल तालाब खुदवाया जिसका जलीय भाग ही ८४ पक्की बीगहे में था । उस तडाग का याग बहुत संभार से किया गया था जिसमें १४०० चौदह सौ केवल मीमांसक इकट्ठे हुए थे । अन्य शास्त्रों के विद्वान् कितने सम्मिलित हुए होंगे यह तो पाठकवर्ग स्वयं अनुमान लगा सकते हैं ।

शाके १२४८ (सन् १३२६ ई०) में महाराज हरिसिंह देखने नेहरा गाँव के तालाब पर विश्वचक्र महादान (जिसमें असली सोने के एक सहस्र पल से एक विश्व चक्र बनाया जाता हैं जिसका पूरा विधान मत्स्य-पुराण के २८४ अध्याय में लिखा हुआ है ) किया, उस अवसर पर पञ्जीनिर्माण के लिए सब विद्वान व साधारण जनता ने भी विज्ञाप्ति की । तब महाराज हरिसिंहदेव की आज्ञा से पण्डुये मूल के ब्राह्मण रघुदेव झा ने पञ्जीप्रबन्ध बनाया जिसके आदि में इस तरह श्लोक हैं–

शाके श्रीहरिसिंहदेवनृपतेर्भूपार्क (१२१६) तुल्ये जनि
स्तस्माद्दन्तमितेऽब्दके द्विजगणैः पञ्जीप्रबन्धः कृतः ।
तस्माद्वै द्विजबीजिवंशकलितं यद् विश्वचक्रं पुरा,
तद् विप्राय समर्पितं सुकृतिने शान्ताय सर्वार्थिने ॥ १ ॥
ब्राह्मणानां समुत्पत्तिं तद्बीजिकथनं तथा ।
करोमि रघुदेवाख्यः पाण्डुः पञ्जीविनिश्चयम् ॥ २ ॥

उक्त समय से कुछ पूर्व (प्रायः) बलियासे (मूल के) मङ्गलधरमिश्र तथा प्रायः शकराढी (मूल के)कुलपति झा ने कुछ पञ्जियों (वंशावलियों) का संग्रह किया था। उससे मिलान करने पर पञ्जीप्रबन्ध स्थिर किया गया । साथ ही मैथिल ब्राह्मणों को श्रोत्रिय, योग्य, पञ्जीबद्ध आदि अनेक श्रेणियों में विभाजित भी किया गया । इसी तरह कायस्थ समाज में भी पञ्जीप्रथा है । किन्तु क्षत्रिय समाज ने इस प्रथा को स्वीकार नहीं किया ।

संयोगवश उसी समय इन पर बादशाह मुहम्मद तुगलक ने आक्रमण कर दिया किन्तु समाज में उत्पन्न विषम व्यवस्था के कारण समाज के द्वारा किसी प्रकार की सहायता न होने से आखिर असहाय हो अपनी राजधानी तथा अन्य नगरियाँ छोड़कर जंगल पर्वत की शरण ली । उस समय का श्लोक है–

वस्वब्धिबाहुशशिसम्मतशाकवर्षे
पौषस्य शुक्लदशमीक्षिति( रवि )सूनुवारे ।
त्यक्त्वा स्वपट्ट( त्त )न पुरीं हरिसिंहदेवो,
दुर्दैवदेशितपथो गिरिमाविवेश ॥ ११ ॥

अर्थात् शाके १२४८ में पौष शुक्ल दशमी मंगल (शनि) वार को अपनी राजधानी छोड़ हरिसिंह देव ने नेपाल के पर्वत जंगल में प्रवेश किया ।

निष्कर्ष में ज्ञातव्य है कि जो जाति के विषय में छेड़छाड़ करता है उनसे निष्कारण अनेक लोगों का विरोध और विद्वेष उत्पन्न हो जाता है जिसका परिणाम बंगाल में लक्ष्मण सेन एवं मिथिला में हरिसिंहदेव को भुगताना ही पड़ा ।[६६]

---

६६ म० म० परमेश्वर झा कृत मिथिलातत्त्वविमर्श, पृ० १२१ से १४४ तक ।

सारांश में पञ्जीप्रबन्ध तो, सन् १३२६ ई० में होता है तथा श्रीदत्त का समय १२वीं शताब्दी के अन्तिम से १३ वीं शताब्दी का प्रथम चरण माना जाता है । अतः इनका पञ्जीप्रबन्ध तो निःसन्देह सत्य ही होगा । पञ्जी में दशम शताब्दी से ब्राह्मणों की वंशपञ्जी उपलब्ध होती है ।[६६अ]

इन्हें मैथिल होने के कारण ही परवर्ती नव्य निबन्धकार धनुर्धराचार्य ने अपने **नित्यकृत्यार्णव** ग्रन्थ के आदि में ही श्रीदत्तप्रणीत आचारादर्श तथा छन्दोगाह्निक को मैथिल निबन्ध कहकर उद्घोषित किया है :-

येषां निबन्धानालोच्य संगृह्याम्यमुमर्णवम् ।
नामानि क्रमशो वच्मि निबन्धाँश्चापि तत्कृतान् ॥ १ ॥

श्रीमत्कल्पतरू रम्यो लक्ष्मीधर-विनिर्मितः ।
सच्छन्दोगाह्निकाचारादर्शौ श्रीदत्तनिर्मितौ ॥ २ ॥

हरिनाथेन रचितः स्मृतिसारो मनोरमः ।
स्मृतेः समुच्चयो नाम वीरेश्वरविनिर्मितः ॥ ३ ॥

माधवेन कृता रम्या विस्तीर्णा स्मृतिमञ्जरी ।
स्मृतीनां परिभाषा तु वर्धमानविनिर्मिता ॥ ४ ॥
शङ्करेण कृतं रम्यं छान्दोगाह्निकमल्पकम् ।
ठक्कुरस्य प्रेमनिधेर्धर्माधर्मप्रबोधिनी ॥ ५ ॥

महामहत्तकश्रीमच्चण्डेश्वरविनिर्मिताः ।
रत्नाकराः कतिपये रत्नाकरसमानकाः ॥ ६ ॥

---

६६अ दरभंगा संस्कृत विश्वविद्यालय से सन् १९८३ ई० में प्रकाशित 'आचारचिन्तामणि' की भूमिका के आधार से इस ग्रन्थ की रचना शाके १८२३ में मिथिलेश गुणेश्वर सिंह की आज्ञा से की गई है । देखें इसी ग्रन्थ का प्रथम तरंग पद्धति प्रकरण का अन्त भाग पृ० सं० ५७ प्र० सं० सन् १९०२ ई० । कर्मकाण्ड भूषण म० म० मुकुन्द झा वख्शी ने अपनी नित्यकृत्यरत्नमाला टिप्पणी में प्रथमतः शार्दूलविक्रीडितछन्द से उपनिबद्ध पद्यद्वारा प्रशसांत्मक परिचय देते हुए लिखा है—एष (नित्यकृत्यार्णव) निबन्धो मिथिलामहीमहेन्द्र-महराज रुद्रसिंहकुमार बाबू गुणेश्वर सिंह वीरविरुदेन कारितो धनुर्द्धराचार्यकृतो जागर्त्ति । समस्त-मैथिल-गौड-दाक्षिणात्यनिबन्धेभ्यो यथोपयोगमविकलमुद्धृत्य लिखितः ॥ इति

सुश्लिष्टपरिशिष्टञ्च सत्संख्यापरिमाणकम् ।
केशवस्य, नरहरेः सुधियो द्वैतनिर्णयः ॥ ७ ॥

श्रीवाचस्पतिमिश्रस्य निबन्धाः सन्त्यनेकशः ।
कृत्यमहार्णवाचारचिन्तामणिमुखाः पराः ॥ ८ ॥

जीर्णोद्धारकरः श्रीमान् धीमान् सन्मधुसूदनः ।
देवनाथेन सुधिया निर्मिता स्मृतिकौमुदी ॥ ९ ॥

गणेश्वेरण रचिता हरिभक्तिप्रदीपिका ।
कृताचारविवेकः श्रीशूलपाणिर्महासुधीः ॥ १० ॥

श्रीलपक्षधरस्यास्ति मञ्जुलस्तत्त्वनिर्णयः ।
आचारद्वैत-विवेको विभाकर-विनिर्मितः ॥ ११ ॥

श्रीगणेश्वरमिश्रस्य गङ्गाभक्तितरङ्गिणी ।
गङ्गावाक्यावली रम्या विद्यापतिविनिर्मिता ॥ १२ ॥

कृत्यतत्त्वार्णवो नाम श्रीश्रीनाथविनिर्मितः ।
श्रीमता गोण्ढिमिश्रेण शूद्राचारो विनिर्मितः ॥ १३ ॥

कृत्यप्रदीपोऽभिनववाचस्पतिविनिर्मितः ।
नवीनवर्धमानस्य परिभाषा-विवेककः ॥ १४ ॥

वामदेवेन सुधिया कृताऽस्ति स्मृतिदीपिका ।
इत्यादि मैथिलीयास्तु निबन्धाः सन्त्यनेकशः ॥ १५ ॥

हरिलालकृताचारादर्शव्याख्या विलक्षणा ।
सारस्वतीया विज्ञेया विस्तीर्णाचारदीपिका ॥ १६ ॥

कृतं ब्राह्मणसर्वस्वं श्रीहलायुधशर्मणा ।
अपरार्को ऽपरादित्यनिर्मितो बहुसम्मतः ॥ १७ ॥

अष्टाविंशतितत्त्वञ्च रघुनन्दननिर्मितम् ।
हरिभक्तिविलासश्च श्रीगोपालविनिर्मितः ॥ १८ ॥

विज्ञानेश्वरधीरेण निर्मिता तु मिताक्षरा ।
व्यवस्थासागरश्चैते गौडीयास्तु प्रकीर्तिताः ॥ १९ ॥
श्रीमन्मदनपालस्य पारिजातो विलक्षणः ।
विधानपारिजातो यः सोऽनन्तेन विनिर्मितः ॥ २० ॥
नीलकण्ठकृताऽचारमयूखः परिकीर्तितः ।
कमलाकरभट्टस्य सिन्धुर्निर्णयपूर्वकः ॥ २१ ॥
काशीनाथसुधीर्यत्नात् कृतवान् धर्मसिन्धुकम् ।
श्रीदिवाकरभट्टस्याचारार्कः परिकीर्तितः ॥ २२ ॥
रामाचार्येण रचितः स्मृत्यालोको मनोरमः ।
इत्यादि दाक्षिणात्यास्तु ग्रन्था उक्ताः प्रधानतः ॥ २३ ॥
अन्येऽपि बहवः सन्ति नोक्ता विस्तर-भीतितः ॥

वहाँ उल्लिखित निबन्धों एवं निबन्धकारों की क्रमबद्ध नामावली यहाँ अविकल उद्धृत इसलिए की गयी है कि आजकल का विद्वद्वर्ग भी इससे पूर्ण परिचित हो जाय ।

ऊपर के प्रसंग में ज्ञातव्य है कि **संख्यापरिमाण** ग्रन्थ के निर्माता केशव (मिश्र) **आचारचिन्तामणि** निबन्धकर्ता म० म० वाचस्पति मिश्र के पौत्र हैं । इनका दूसरा ग्रन्थ **द्वैतपरिशिष्ट**'' है, जो निज पितामह निर्मित **द्वैतनिर्णय** का पूरक ग्रन्थ है । **द्वैतपरिशिष्ट** में प्रकरणवद्ध विपय न होने के कारण सौविध्यनिमित्त कल्याण शर्मा ने सभी प्रकरणों को सुश्लिष्ट किया । अतएव इसका नाम **द्वैतपरिशिष्ट-सुश्लिष्ट** या सुश्लिष्टपरिशिष्ट हुआ ।

इन्हीं (केशवमिश्र) का तीसरा ग्रन्थ न्यायदर्शन का **तर्कभाषा** है तथा प्रत्यक्ष खण्ड मूल चिन्तामणि पर **प्रकाश** नाम की टीका (अप्रकाशित) है । चौथा अलंकार शास्त्र में अलंकारशेखर आदि है ।

इन्हीं केशवमिश्र के शिष्य म० म० मुरारिमिश्र थे ।[६८] उक्त वाचस्पतिमिश्र के पुत्र म० म० नरहरि मिश्र थे जिनकी **स्वरोदय** पर टीका है ।[६९] किन्तु नित्यकृत्यार्णवनिर्दिष्ट यह द्वैतनिर्णय माण्डर (मडरय) मूलक म० म० वटेश्वर के वृद्धप्रपौत्र एवं पशुपति के प्रपौत्र म० म० नरहरि झा कृत लघुकाय ग्रन्थ है जिसमें म० म० वाचस्पतिमिश्र के द्वैतनिर्णय पर समालोचना की गई है ।

६८. मिथिलातत्त्वविमर्श, पृ० सं० २१५-१७ ।

६९. मिथिलातत्त्वविमर्श, पृ० सं० १९४ ।

इससे ज्ञात होता है कि उक्त सूची सर्वत्र निबन्धकारों की स्थिति समयक्रम से उल्लिखित् नहीं है, अपितु लेखक के निबन्धग्रन्थ दर्शनक्रम का ही बोधक ''नामानि क्रमशो वच्मि निबन्धाँश्चापि तत्कृतान् ''यह पद्य है ।

**तत्त्वनिर्णय, तिथिचन्द्रिका** आदि ग्रन्थ के प्रणेता पक्षधर झा जयदेवापर नामक महान् नैयायिक पक्षधर मिश्र से भिन्न है जो महामहो० वटेश्वर के पुत्र हैं। साथ ही यह भी ज्ञातव्य है कि अभिनव वाचस्पति (बहुधा संभव है) महाराज भैरवसिंह के सभापण्डित म० म० रुचिपति के भ्राता म० म० वाचस्पति झा है, जिन्होंने महाराज रामभद्र की आज्ञा से मिथिला में अनेक कुरीतियों का संशोधन कर सुरीति स्थापना की । इसी समय सन्त कबीरदास भी हुए हैं ।[७०]

किन्तु धनुर्धराचार्य ने तो पक्षधरमिश्र निर्मित **तत्त्वनिर्णय** का आलोचन (आलोड़न) कर उन (पक्षधर मिश्र) के मन्तव्य को अपनी कृति **नित्यकृत्यार्णव** में उद्धृत किया है जो इसी प्राक्कथन के 'निबन्धकारों के मध्य श्रीदत्तोपाध्याय का स्थान' प्रकरण पर देखा जा सकता है ।

म० म० परमेश्वर झा जी ने तो इस **कृत्यप्रदीप** को भी वाचस्पतिमिश्र की ग्रन्थावली में ही गिन दिया है ।[७१] नवीन वर्धमान उपाध्याय चिन्तामणिकार महामहो० गङ्गेशोपाध्याय के पुत्र हैं । इनसे प्राचीन वर्धमान भारद्वाज गोत्र भवेश मैथिल के पुत्र और नारी भदौन ग्राम के वासी थे । इनकी माता का नाम गौरी था। इनके समय निर्णय में बहुत मतभेद है फिर भी अधिक मतानुसार उक्त गङ्गेशोपाध्याय के समकालीन अथवा किञ्चित् उत्तरकालिक हैं ।[७२]

इसी क्रम में यह भी अवगत कराना आवश्यक है कि आचार-विवेककर्ता महामहोपाध्याय मैथिल शूलपाणिशर्मा को **हिस्ट्री ऑफ धर्मशास्त्र** के लेखक म० म० श्री पी० वी० काणेमहोदय ने जीमूतवाहन, शूलपाणि एवं रघुनन्दन को बंगाल के धर्मशास्त्र साहित्य का त्रिदेव कहकर[७३] तथा बंगाल के धर्मशास्त्र साहित्यकारों में जीमूतवाहन के उपरान्त शूलपाणि का ही नाम लिखकर [७४] मिथिला से बाहर बंगाल में फेकना चाहा है किन्तु उक्त नित्यकृत्यार्णव ग्रन्थ (लेख) से श्री काणेमहोदय का कथन निरस्त धूमिल हो जाता है क्योंकि 'मैथिलीयाः' शब्द से शूलपाणि का मैथिलत्व निर्विवाद सिद्ध है । पञ्जीपुस्तक से उपलब्ध इनका वंश-परिचय निम्न प्रकार है । यथा-

---

७०. मिथिलातत्वविमर्श क्रमशः, पृ० सं० १७८, २०८, २०९, २१७ ।

७१. मिथिलातत्वविमर्श, पृ० सं० १९४ ।

७२. मिथिलातत्वविमर्श, पृ० सं० १३३, १२४ ।

७३. हिन्दी अनूदित धर्मशास्त्र का इतिहास, प्रथम भाग, प्रकरण ७८, पृ० सं० ७७ ।

७४. हिन्दी अनूदित धर्मशास्त्र का इतिहास, प्रथम भाग, प्रकरण ९५, पृ० सं० ८७ ।




† इनके छठे पूर्वज देल्हन झा का 'पलिबाड़ बलाइन' मूल ग्राम होने पर भी नरसिंह झा वलाइन ग्राम से हरिपुर ग्राम के निवासी बन गये थे । इसलिए इनका मूल ग्राम वही हुआ ।

‡ इनका भी मूलग्राम पलिबाड हरिपुर ही था । ये 'भराम ग्राम में आकर बस गये थे । किन्तु इनकी सन्तान पिलखवाड़ में निवास करने लगी थी । इनका गोत्र वत्स था ।

७५. उक्त वंशवृक्षपत्र पं० श्री हरिनन्दन झा (पञ्जीकार, पञ्जी विभागाध्यक्ष, कामेश्वर सिंह संस्कृत विश्वविद्यालय, दरभंगा के सौजन्य से १५/१२/१९८४ ई० को प्राप्त ।

उक्त नित्यकृत्यार्णव प्रदर्शित मैथिल निबन्धकारों की सूची के अतिरिक्त निम्न सूची भी ज्ञातव्य है–

(अ) स्मृति-निबन्धकारों में ग्रहेश्वर मिश्र, गणेश्वर मिश्र, श्रीदत्तोपाध्याय, गणेश्वर ठक्कुर, चण्डेश्वर ठक्कुर, रामदत्त ठक्कुर, हरिनाथोपाध्याय, पद्मनाभदत्त, श्रीदत्त मिश्र, विद्यापति उपाध्याय, इन्द्रपति ठक्कुर, प्रेमनिधि ठक्कुर, लक्ष्मीपति उपाध्याय, मिसरू मिश्र, रुद्रधर उपाध्याय, गणपति-प्रभृति पण्डितवर विशेषतः प्रख्यात नाम वाले हैं।

इनमें कितनों के नाम आज भी पुस्तिका और पत्रों में छिपे हुए हैं। इनके द्वारा निबद्ध ग्रन्थों के नाम ही उपलब्ध होते हैं क्योंकि वे ग्रन्थ आज भी परिचय प्रकाश में नहीं आ रहे हैं।[७५अ]

(आ) कर्णाटवंशज राजाओं के जीवन-काल तथा उसके उत्तर युगों में ओइन-वार वंशज राजाओं के राजत्वकाल (अनुमानतः १३२४ या १३२६ ई० शतक में) मिथिला में सतत स्मृतिशास्त्र के अध्ययनाध्यापन का फल यह हुआ कि स्मृति निबन्धग्रन्थ रचना की प्रचारवार्ता सभी जगह होने लगी। वहाँ प्रख्यात निबन्धकारों में ये निम्नलिखित हैं:–

श्रीदत्तोपाध्याय, चण्डेश्वर ठक्कुर, हरिनाथोपाध्याय, भवशर्मा, पद्मनाभदत्त, इन्द्रपति, तथा इनके छात्र और इनसे दीक्षित लक्ष्मीपति उल्लेख्य नाम वाले हैं।

इन सभी निबन्धकारों ने बंगाल में प्रचलित धर्मशास्त्रों को प्रभावित किया था इसमें कोई भी सन्देह नहीं।

## ९. श्रीदत्त उपाध्याय का गाँव

उपर्युक्त लेख से देख लिया गया है कि आचार्य का जन्मस्थान (देश) मिथिला है। अब प्रश्न उठता है कि मिथिला में वे किस गाँव के निवासी थे जो अद्यावधि सर्वथा अविचारित तथा उपेक्षित रहा है।

इसके उत्तर में ज्ञातव्य है कि महाराज हरिसिंहदेव के पितामह महाराज रामसिंहदेव सन् ११९१ ई० में राज्याधिकारी होकर ९२ वर्ष तक पृथ्वीमण्डल के

---

७५अ. डा० अशोक चटर्जी शास्त्री जी द्वारा सम्पादित श्राद्धकल्प ग्रन्थ के समीक्षण, पृ० सं० ९४, तथा ८८ क्रमशः एतदर्थ द्रष्टव्य।

शासक रहे हैं। अनन्तर हरिसिंहदेव के पिता महाराज शक्रसिंह सन् १२८३ ई० में राज्यसिंहासनारूढ़ हो १२ वर्ष निष्कण्टक राज्य कर दिवंगत हुए। इसी १२ वर्ष के भीतर मुख्यतः तीन वर्ष अलाउद्दीन खिलजी का हमीर देव के साथ रणथम्भौर दुर्ग में युद्ध चला था।[७६] फलितार्थ में महाराज हरिसिंहदेव के पितामह एवं हो सकता है कदाचित् दीर्घजीवी होने पर उनके पिता जी के समकालीन श्रीदत्त उपाध्याय का महाराज हरिसिंहदेव के अन्तिम राज्य काल में लिखे जाने वाले पञ्जीप्रबन्ध में वही मूल ग्राम लिखा गया होगा, जो उनके मूल के नाम से निर्देशित किया गया है। फलतः आचार्य के मूलग्राम के अनुसार ग्राम भी दहिभत ही निश्चित किया जाता है। इनका यह मूलग्राम इसलिए भी प्रामाणिक ही होगा कि हरिसिंहदेव के निवास स्थान से यह दहिभत ग्राम लगभग १०, १२ मील के भीतर ही होगा क्योंकि एक गाँव सकरी रेलवे स्टेशन के समीप है तो दूसरा इसके आगे के पण्डौल स्टेशन के पास है।

दूसरी बात यह है कि महाराज हरिसिंहदेव के मन्त्री वीरेश्वर ठाकुर का निवास ग्राम बहुत लोगों के मतानुसार दहिभत ग्राम का अवयव (टोला) बिरसायर ग्राम था।[७७]

साथ ही पञ्जीशास्त्र के विशेष वेत्ता एवं बिहार विश्वविद्यालय, मिथिला कॉलेज, दरभंगा के रीडर तथा साहित्य अकादमी के सदस्य श्री रमानाथ झा के कथनानुसार मत है कि श्रीदत्त उपाध्याय का गाँव दहिभत तथा श्रीदत्त मिश्र का गाँव कोइलख है।

तीसरा प्रमाण सौराठनिवासी पञ्जीकार श्री शिवदत्त मिश्र से प्राप्त पूर्वोल्लिखित पत्रानुसार भी दहिभत गाँव ही श्रीदत्तोपाध्याय का निश्चित होता है।

डाक्टर भण्डारकर की प्रकाशित रिपोर्ट[७८] में आचारदर्श ग्रन्थ के प्रतिलिपि-करण प्रसंग में आचारादर्श के आद्यन्त श्लोक उद्धृत करने के बाद "इति श्रीमहामहोपाध्याय श्रीश्रीदत्त कृत आचारादर्शः समाप्तः। सँवत्सरात् संवत् १६९० भाद्रपद शुक्ल द्वितीयायां लिखितोऽयं पण्डितशिरोमणिकृष्णदत्तमते स्थायिना श्रीकण्ठेन" लिखा हुआ मिलता है।

ये पण्डितशिरोमणि कृष्णदत्त महोदय निम्नलिखित प्रमाण के आधार पर दहिभत (बार) मूल के तथा दहिभत ग्राम के निवासी हैं।

---

७६. परमेश्वर झा कृत मिथिलातत्त्वविमर्श, पृष्ठ संख्या ११६ से १२१।

७७. परमेश्वर झा कृत मिथिलातत्त्वविमर्श, पृ० सं० ११६ से १२१ तक।

७८. सन् १८८३ का पृष्ठ ३४७।

मिथिलातत्त्वविमर्श की टिप्पणी के अनुसार इस दहिभत गाँव के पूर्व वासिन्दा दहिभतबार मूल के मैथिल ब्राह्मण अनेक गाँव में बस रहे हैं । यथा, बलिया गाँव में नन्द चौधरी प्रभृति तथा कमतौल स्टेशन से डेढ़ कोश (तीन मील) पश्चिम राढी गाँव में कृष्णदत्त झा की सन्तान ।''[७९]

निष्कर्ष में (बहुत ही संभव है) इसी दहिभत गाँव के पूर्व निवासी श्रीदत्त उपाध्याय (झा) के लिखित व पूर्ण सुरक्षित आचारादर्श ग्रन्थ की प्रतिलिपि उन्ही के परवर्त्ती (आश्चर्य नहीं कि ये ग्रन्थकार के वंशज ही हों) ग्रामीण पण्डित शिरोमणि या उक्त झा जी ने अपने शिष्य श्रीकण्ठ के हाथ से कराई हो या उक्त झा जी के मतानुयायी (शिष्य) श्रीकण्ठ ने स्वयं के विचार से ही की हो ।

यह दहिभत गाँव ग्रन्थकार के समय तथा पश्चात् तक भी अत्यन्त प्रसिद्ध था। क्योंकि हरिसिंहदेव के सान्धिविग्रहिक परमवृद्ध मन्त्रिवर देवादित्य ठाकुर के पुत्र एवं बाद के मन्त्री वीरेश्वर ठाकुर ने उस दहिभत में समुद्र जैसा गहरा एक तालाब खुदवाया जिसका नाम यज्ञ के समय **वीरसागर** रखा गया जिसे भाषा में सम्प्रति बिरसायर कहते हैं ।

ज्ञातव्य है कि उसी तालाब के नामानुसार उसके समीपवर्ती गाँव का नाम भी बिरसायर हो गया ।

इसी प्रसंग पर **मिथिलाभाषामय इतिहास** तथा उसकी टिप्पणी का कहना है कि ''पण्डौल से उत्तर (अर्थात् रेलवे स्टेशन पण्डौल के सामने पश्चिम में एक मील के अन्दर तथा हाटी प्रगन्ना (तप्पा) के अन्तर्गत स्थित इस दहिभत गाँव के निकट वीरेश्वर ठाकुर द्वारा खुदवाया गया सुविशाल तालाब वीरसागर नाम से प्रसिद्ध हुआ । इसी समाख्या के आधार पर तन्निकटस्थ ग्राम वीरसाअर या वीरसायर तथा सागरपुर आदि नामों से सम्प्रति प्रसिद्ध हुआ है ।

यह पहले भी कई बार कहा जा चुका है कि ''क, ग, च, ज, ट, ड, त, द, पवानां प्रायोलोपः ।'' यह कातीय सूत्र है ।[८०] अर्थात् इससे वीरसागर के ग, का लोप हो जोने से वीर साअर शब्द, और इसके अनन्तर वीरसायर या बिरसायर बना है ।

इस गाँव तथा तालाब का वर्णन वीरेश्वर ठाकुर के पुत्र महामहत्तक चण्डेश्वर ठाकुर ने अपने **कृत्यरत्नाकर** नामक ग्रन्थ के आदि में अपना विस्तृत परिचय देते हुए लिखा है (२० श्लोकों के मध्य ७वाँ श्लोक है) :–

---

७९. प्रथम संस्करण पृ० सं० १२६ ।

८०. म० म० मुकुन्द झा बक्शीकृत मिथिलाभापामय इतिहास, पृ० सं० ८७-९१ ।

लक्ष्मीभाजो द्विजेन्द्रानकृत कृतमतिर्यो महादानदानैः
प्रादत्तोच्चैर ( प्रादात्तुष्टस्त्व ) वामप्रभृतिपुरवरं शासनं श्रोत्रियेभ्यः ।
वापीञ्चक्रेऽब्धिबन्धुं *'दहिभत' नगरे* निर्जितानेकदुष्टः
प्रासादस्तेन तुङ्गो व्यरचि सुकृतिना स्वर्गसोपानमार्गः ॥ १ ॥

यहाँ मिथिलातत्त्वविमर्श तथा उसकी टिप्पणी का कहना है कि वीरेश्वर ठाकुर ने अनेक महादान कर ब्राह्मणों को धनवान बनाया तथा बहुत बड़ा अवाम नाम का गाँव श्रोत्रिय अर्थात् श्रौतकर्मानुष्ठाता ब्राह्मणों को सनद लिखकर दिया । श्लोक मध्य पठित श्रोत्रिय शब्द का अर्थ आजकल (मिथिला में) व्यवहृत सोइति नहीं समझना चाहिये, क्योंकि उस समय तक पञ्जीप्रबन्ध नहीं हुआ था ।[८१]

किसी एक दिन इसी दहिभत के निकटस्थ राजमार्ग (सड़क) से विहार करते समय वीरेश्वर ठाकुर ने एक ज्यौतिषी को उस मार्ग के निकटस्थ भूमि को कुद्दाल (कोदाली) से बहुत ही परिश्रम से खोदते हुए देखकर पूछा कि ज्यौतिषी जी, यह क्या कर रहे है ? उन्होंने उत्तर दिया कि मुझे गणित से इस भूमि में स्पर्शमणि का होना अवगत हो रहा है, उसी को निकालने की चेष्टा कर रहा हूँ किन्तु मिल नहीं रहा है । वीरेश्वर ने उस मणि को पुरोनिहित (आगे में रखा) देखकर कहा कि आपने गणित के द्वारा यह भी अवगत कर लिया है कि वह सम्पूर्ण स्पर्शमणि मुझे उपलब्ध होगी या नहीं ? उक्त ज्यौतिषी ने अपनी जन्मकुण्डली की ग्रहस्थिति-दशाा का मिलान किया तथा देखकर कहा, श्रमसाफल्य होने की आशा है किन्तु यह स्थिति के अनुसार विफल होना ही प्रतीत होता । वीरेश्वर ने कहा, चलिए किस प्रपञ्च में फंसे हैं । पृथिवी वसुन्धरा है । इसके गर्भ में कितने ही वसु (धन) पड़े हैं जो किसी को भाग्यवश ही प्राप्त होता है । इतने पर दोनों वहाँ से साथ ही चल दिये । ज्यौतिषी ने अपना रास्ता पकड़ा । वीरेश्वर लौट आकर उस स्पर्शमणि को उठा ले गए, जिसके प्रभाव से सोलहो महादान किया तथा उक्त तालाब खुदवाया । इस समाचार को सुनकर बादशाह के इनके प्रति उस स्पर्शमणि को देने का पूर्ण अनुरोध होने पर वीरेश्वर ने उत्तर दिया कि मैं आपके आश्रित (आधीन) ही हूँ । यह स्पर्शमणि नित्य पूजा करने से ही फल देती है । श्रीमान् के इसकी पूजा के लिए अवैतनिक पूजक में ही रहकर जब जब धनकी कामना होगी आज्ञा पाकर मैं

८१. प्रथम संस्करण, पृष्ठ संख्या १२६ ।

उसकी पूर्ति करता रहूँगा । इस उत्तर पर बादशाह ने स्पर्शमणि माँगने का आग्रह छोड़ दिया ।[८२]

यहाँ दहिभत गाँव बहुत बड़े क्षेत्र में है जिसके अन्दर १२ टोले (जैसे शहर में मुहल्ले होते हैं वैसे गाँव की शाखाओं को मिथिला में टोल या टोला कहते हैं) हैं जो एक एक गाँव के आकार तथा नाम से है । यथा–

(१) टोले (ग्राम) विरसायर मौजे दहिभत माधोपुर (रेलवे स्टेशन पण्डौल से १ मील पश्चिम) ।

(२) टोले (ग्राम) साहपुर मौजे दहिमत (वीरसायर से २ मील पूरब) ।

(३) टोले मधेपुरा मौजे दहिभत नरोत्तम (वीरसायर से २.५ मील पूरब) ।

(४) टोले गङ्गापुर मौजे (अ) दहिभत मधेपुरा (बिरसायर से २ मील पूरब) मौजे (आ) दहिभत नरोत्तम) ।

(५) टोले सरहद मौजे दहिभत नरोत्तम (वीरसायर से २.५ मील पूरब) ।

(६) टोले सिशौना मौजे दहिभत नरोत्तम (वीरसायर से २.५ मील पूरब) ।

(७) टोले बडागाँव मौजे दहिभत नरोत्तम तथा दहिभत माधोपुर भी (वीरसायर से १ मील के भीतर)।

(८) टोले पांडे टोल दहिभत, मौजे दहिभत (विरसायर से पूर्व दक्षिण कोण में आधा मील के अन्दर )।

(९) टोले सांहराय मौजे दहिभत माधोपुर (विरसायर से दक्षिण) ।

(१०) सलमपुर के समीप ग्राम दहिभत मौजे दहिभत विरसायर से उत्तर १ मील के भीतर ।

(११) टोले सलमपुर मौजे दहिमत नरोत्तम विरसायर से उत्तर -१ मील के भीतर ।

(१२) टोले चौरी मौजे दहिभत माधोपुर (वीरसायर से आधा मील पश्चिम दक्षिण ।[८३])

बहुत बड़े क्षेत्र में इस गाँव को होने के कारण ही चण्डेश्वर ठाकुर ने **दहिभत नगरे** कहकर शहर के आकार का बोधन किया है ।

---

८२. मिथिलाभापामय इतिहास, पृ० सं० 482 ।

८३. उक्त शाहपुर ग्राम निवासी श्री सूर्यकान्त ठाकुर जी तथा उक्त सांहराय ग्राम निवासी श्री रमाकान्त झा प्रिंसिपल, अंग्रेजी कॉलेज, शिलानाथ, जयनगर, दरभंगा के प्राप्त पत्र के आधार से ।

## १०. मिथिला के अपर श्रीदत्त

ये श्रीदत्तमिश्र एशियाटिक सोसाइटी की पत्रिका के अनुसार नागेश्वर मिश्र के पुत्र थे जिनसे इन्होंने वैशेपिक न्याय, वेद, व्याकरण, काव्य, ज्यौतिष तथा अन्य विद्याओं का ज्ञान प्राप्त किया। इनकी पदवी ''आवसथिक मिलती है। अर्थात् जिसने श्रौतसूत्र के अनुसार अग्न्याधान किया हो। ऐसा प्रतीत होता है कि श्रीदत्त के एक छोटे भाई थे जिनका नाम नरसिंह था और जिनके (नरसिंह के) पुत्र मधुसूदन ने ज्योतिःप्रदीपाङ्कुर नाम के ज्यौतिष ग्रन्थ की रचना की।

इनकी वंशावली निम्न प्रकार है–




मधुसूदन और वामदेव की माता रत्नादेवी थी।

मैथिल पञ्जी प्रबन्ध के अनुसार वंशावली निम्न है।

### आवसाथिक श्रीदत्त की वंशावली




† महाराज देवसिंह के सभापण्डित, जिनका वर्णन एकाग्निदानपद्धति में है।

‡ महाराज भैरवेन्द्र के सभापण्डित एवं स्वरोदय टीकाकार। मिथिला मैन्युस्क्रिप्स, ज्यौतिष में देखें।

उक्त सोसाइटी की पत्रिका के अनुसार[८४] श्री दत्त मिश्र लक्ष्मण संवत् २९९ अर्थात् १४१८ ई० के पूर्व में हुए होंगे क्योंकि उक्त वर्ष में नेपाल की हस्तलिपि एकाग्निदान पद्धति लिखी गई ।[८४क]

ये महाराज राज देवसिंह के समकालीन थे और इन्हीं की सम्मति से उक्त ग्रन्थ की रचना की । महाराज देव सिंह की १४१३ ई० में मृत्यु हुई । इस प्रकार इनका समय १५वीं शताब्दी के आरंभ के लगभग निश्चित होता है ।[८५]

श्री पी. वी. काणे महोदय ने श्रीदत्त मिश्र को भवेश के पुत्र देवसिंह के शासन काल में १४ वीं शताब्दी के अन्त में होना लिखकर इनका समय १४१८ ई० तक लिखा है ।[८६]

इनके ग्रन्थ (१) एकाग्निदानपद्धति, (२) पुरश्चरण पद्धति, (३) आवसथ्याधानपद्धति ये तीन हैं ।[८७]

अतएव आप 'श्रीदत्त पद्धति कार' नाम से प्रसिद्ध हैं ।[८८]

निष्कर्ष में श्रीदत्त मिश्र का समय १४वीं शताब्दी के अन्त तथा १५वीं शताब्दी का प्रारम्भ निश्चित होता है ।

सारांश में उपाध्याय श्रीदत्त तथा मिश्र श्रीदत्त में कम से कम दो शताब्दी का अन्तर है । समय, उपाधि तथा वंशावली के भेद से दोनों ही सर्वथा भिन्न हैं यह निर्विवाद हो जाता है ।

श्रीदत्त मिश्र से भिन्न एक और श्रीदत्त जो खण्डनखण्डखाद्य के टीकाकार के रूप में मिथिला में हुए हैं वे ये ही श्रीदत्त उपाध्याय हैं या इनके भिन्न इसका कोई निश्चय अभी तक नहीं हो पाया है ।[८९]

---

८४. देखिये नेपाल सूची नं० १२ पृष्ठ ४५ तथा १२९ ।

८४क. पञ्जीशास्त्रवेत्ता श्री रमानाथ झा द्वारा प्राप्त पत्र के आधार से । आपके मौखिक कथनानुसार इनका ग्राम कोइलख है ।

८५. जनरल ऑफ दी एशियाटिक सोसाइटी ऑफ बंगाल, सन् १९१५ पृ० ३८८ से ९०१ ।

८६. हिस्ट्री ऑफ धर्मशास्त्र, प्रथम भाग पृ० सं० ३६३ से ६५ तक ।

८७. हिस्ट्री ऑफ धर्मशास्त्र, प्रथम भाग पृ० सं० ७५२-५३ ।

८८. एतद्व्यतिरिक्त एकः महामहो० नागेश्वरात्मजः श्री दत्तमिश्रनामा योऽसौ श्रीदत्तपद्धतिकारनाम्नोपलभ्यते । अयं न्यायवैशेपिकदर्पणः शिवसिंहमहाराजाधिराज मिथिलेशस्य पितुर्देवसिंहस्य समये उक्त पूर्वस्मिन्नासीत् । (म० म० मुकुन्द झा कृत छन्दोगाह्निकभूमिका पृ० सं० ५ ।

८९. अथाऽपरः श्रीदत्तः खण्डनखण्डखाद्यटीकाकृदुपलभ्यते । सोऽसावन्यो वेति न निश्चिनुमः पूर्ववत् छन्दोगाह्निक ।

## ११. श्रीदत्त उपाध्याय की विद्वानों के बीच प्रतिष्ठा व सम्मान

(१) यह तो पहले ही दिखाया जा चुका है कि म० म० वाचस्पति मिश्र एवं म० म० शंकर मिश्र ने अपने समय क महान् दार्शनिक एवं निबन्धकार होते हुए भी क्रमशः श्री दत्त उपाध्याय के आचारादर्श पर प्रथम ने टीका लिखकर एवं द्वितीय ने छन्दोगाह्निक ग्रन्थ के पूरक रूप में छन्दोगाह्निकोद्धार लिखकर उनके प्रति असीम गौरव प्रकट करते हुए अपना सम्मान बढ़ाया है। इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि विद्वत्समाज में श्रीदत्त की बहुत ऊँची प्रतिष्ठा १५वीं शताब्दी के मध्य (द्वितीय एवं तृतीय चरण तक) हो गई थी। वैसे तो महामहत्तक चण्डेश्वर ठाकुर (१४वीं शताब्दी का प्रथम चरण) म० म० शूलपाणि (१४वीं एवं १५वीं शताब्दी के मध्य) बंगाल के महान् निबन्धकार रघुनन्दन भट्टाचार्य (१६वीं शताब्दी के मध्य) ने अपने निबन्धों में श्रीदत्त आदि विशेषतः श्रीदत्त तथा उनकी कृतियों को उद्धृतकर उनका उत्कर्ष व्यक्त किया है।

इसीलिए डा० अशोक चटर्जी शास्त्री विविध उपाधिधारी पुराणेतिहासविभागाध्यक्ष, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय वाराणसी की समीक्षा है कि–

(क) मिथिला में न्यायशास्त्र का आलोचन सर्वजनविदित ही है। बंगलावासी (वंगीय) नव्य न्याय के प्रसिद्ध विद्वान् मिथिलावासी गुरुओं से न्यायशास्त्र का विशिष्ट ज्ञान धारण करते हैं, इसमें सन्देह लेश भी नहीं। न्यायशास्त्रों के जैसे स्मृतिशास्त्रों में भी वंगीय स्मार्त (स्मृतिशास्त्रों में दक्ष) विद्वान् मैथिल स्मार्त विद्वानों के कर्जदार हैं, यह भी निर्विवाद ही है।

---

८६. हिस्ट्री ऑफ धर्मशास्त्र, प्रथम भाग पृ० सं० ३६३ से ६५ तक।

८७. हिस्ट्री ऑफ धर्मशास्त्र, प्रथम भाग पृ० सं० ७५२-५३।

८८. एतद्व्यतिरिक्त एकः महामहो० नागेश्वरात्मजः श्री दत्तमिश्रनामा श्रीदत्तपद्धतिकारनाम्नोपलभ्यते। अयं न्यायवैशेषिकदर्पणः शिवसिंह-महाराजधिराज राज-मिथिलेशस्य पितुर्देवसिंहस्य समये उक्त पूर्वस्मिन्नासीत्। (म० म० मुकुन्द झा कृत छन्दोगाह्निकभूमिका पृ० सं० ५।

८९. अथाऽपरः श्रीदत्तः खण्डनखण्डखाद्यटीकाकृदुपलभ्यते। सोऽसावन्यो वेति न निश्चिनुमः। (पूर्ववत् छन्दोगाह्निक।)

वंगीय बूढे स्मार्त रघुनन्दन (भट्टाचार्य) मैथिल स्मार्त (स्मृतिसंबन्धी) ग्रन्थों के प्रणेताओं के बहुतेरे प्रभाव से संस्कृतमति थे, यह भी अनुसन्धाताओं का निस्सन्देह अनुसन्धान है।[८९अ]

(ख) स्मार्तश्रेष्ठ रघुनन्दन भट्टाचार्य ने श्रीदत्तोपाध्याय से बहुत बार जो अपने प्रभाव को प्राप्त किया है, इसमें सन्देहलेश भी नहीं है। उक्त भट्टाचार्य महोदय से रचित अष्टाविंशतितत्त्वों में बहुत स्थानों पर श्रीदत्तोपाध्याय के प्रभाव का प्रत्यक्षरूप से अनुभव किया जाता है। इसके अतिरिक्त भी लिखे गए ग्रन्थों में श्रीदत्तोपाध्याय के नामों का उल्लेख है। यथा–मलमासतत्त्व, शुद्धितत्त्व, तिथितत्त्व, दुर्गोत्सवतत्त्व, व्यवहारतत्त्व, एकादशीतत्त्व, आह्निकतत्त्व, छन्दोगश्राद्धतत्त्व, और यजुःश्राद्धतत्त्व में। किन्तु इन ग्रन्थों में भी एकादशीतत्त्व, तथा तिथितत्व में श्रीदत्तोपाध्याय के अधिकंतर उदाहरण (उद्धरण) देखे जाते हैं। यथा एकादशीतत्त्व में ...........जिज्ञासुजन पूरा लेख मूल पुस्तक से देखें।

(२) गङ्गौली सञ्जीवेश्वर मिश्र के पुत्र रत्नपाणि मिश्र (१५५० ई०) ने खण्डवलाकुलोत्पन्न छत्रसिंह के पुत्र रुद्रसिंह के आत्मज मिथिला के राजा महेश्वर सिंह की आज्ञा से व्रताचार नाम का ग्रन्थ लिखा। इसकी रचना श्रीदत्त की कृति के आधार पर हुई है।[९०] इन्होंने कई एक ग्रन्थ बनाए हैं। जैसे–(१) क्षयमासादि विवेक[९१], मिथिला के छत्रसिंह के राज्यकाल में प्रणीत; (२) **मिथिलेशाह्निक**[९२],

---

८९अ (क) मिथिलायां न्यायशास्त्रालोचनं सर्वजनविदितमेव! वंगीया नव्यन्यायचुञ्चवो यन्मिथिलावासिभ्यो गुरुभ्यो न्यायशास्त्रज्ञानं धारयन्तीत्यत्र नास्ति सन्देहलेशोऽपि। न्यायशास्त्रेष्विव स्मृतिशास्त्रेष्वपि वंगीयाः स्मार्ता मैथिलस्मार्तानामधमर्णा इति निर्विवादमेव। वंगीयो जरत्स्मार्तो रघुनन्दनो बहुशो मैथिलस्मार्तग्रन्थप्रणेतॄणां प्रभावेण संस्कृतमतिरासीदित्यप्यनुसन्धातॄणां निस्सन्देहम्।

(ख) स्मार्तप्रवरो रघुनन्दनोऽपि यत् श्रीदत्तोपाध्यायेन बहुशः स्वप्रभावमापादितस्तत्र नास्ति सन्देहलेशोऽपि। तत्प्रणीतेषु अष्टाविंशतितत्त्वेषु बहुत्र श्रीदत्तोपाध्याय-प्रभावः प्रत्यक्षेणानुभूयते। उपरिष्टादुल्लिखितेषु ग्रन्थेषु श्रीदत्तोपाध्यायस्य नामोट्टङ्कित-मास्ते। यथा, मलमासतत्त्वे, शुद्धितत्त्वे, छन्दोगश्राद्धतत्त्वे, यजुःश्राद्धे। परन्तु एषु ग्रन्थेषु मध्ये एकादशीतत्त्वे, मलमासलत्त्वे तथा तिथितत्त्वे बाहुल्येन तदुदाहरणानि लक्ष्यन्ते। यथा, एकादशीतत्त्वे ...........इति श्राद्धकल्पे सम्पादकसमीक्षणम्।

९०. हिन्दी अनूदित धर्मशास्त्र का इतिहास, पृ० सं० १६१०।

९१. हिन्दी अनूदित धर्मशास्त्र का इतिहास, पृ० सं० १५३५।

९२. हिन्दी अनूदित धर्मशास्त्र का इतिहास, पृ० सं० १५८८।

मिथिला के राजकुमार छत्रसिंह के आश्रय में प्रणीत; (३) सुवोधिनी[९३], मिथिला के राजा रुद्रसिंह के आदेश से लिखित ; (४) एकोदिष्ट सारिणी[९४] मिथिला के राजा के अनुग्रह के लिए लिखित; (५) रामचन्द्रप्रतिमाप्रतिष्ठा[९५], मिथिलानरेश रुद्रसिंह के आदेश से लिखित । इनके अतिरिक्त राजा के आश्रय में रहकर (६) **आचारसंग्रह,** (७) कृष्णार्चन चन्द्रिका, (८). पार्वणचन्द्रिका, (९) प्रायश्चित्तपारिजात, (१०) महादानवाक्यावली, (११) लक्ष्मीप्रतिष्ठा, (१२) आदि ग्रन्थ इनके प्रणीत हैं ।

स्पष्ट है कि इस तरह के धुरन्धर लेखक आचार्य ने अपने विशेष ग्रन्थ के लिए आधार रूप से मिथिला के प्रसिद्ध एवं प्राचीन धर्मशास्त्रकोविद श्रीदत्त को ही चुना ।

(३) इन्द्रपति के शिष्य लक्ष्मीपति ने श्राद्धरत्न नाम की श्राद्धपद्धति लिखी जो सामवेदियों एवं शुक्लयजुर्वेदियों के लिए उपयोगी है । इसकी रचना श्रीदत्त के आधार पर की गई है । यह पुस्तक श्री रमेश्वर प्रेस, दरभंगासे प्रकाशित की गई ।[९६]

(४) मिथिलामहीपति रुद्रसिंहात्मज गुणेश्वर सिंह जी की आज्ञा से श्रीधनुर्धराचार्य ने सन् १९०० ई० में आह्निक कृत्यों के लिए सचमुच में अर्णव (समुद्र) स्वरूप नित्यकृत्यार्णव नाम का ग्रन्थ लिखा है । इसके प्रणयन में जिन-जिन ग्रन्थों को देखा है यह तो पहले ही लिखा जा चका है किन्तु अन्त में सारांश स्वरूप पद्धति (लेखन) के लिए ग्रन्थकार नें श्रीदत्तोपाध्याय को ही अपना प्रमुख आश्रय बनाया है । इसके आदि में लिखा है–

**नत्वा कृष्णं प्रमाणानि संगृह्य विदुषां मया ।**
**श्रीश्रीदत्तमतं प्रायः पुरस्कृत्य प्रयुज्यते ॥ १ ॥**

**इह यद्यपि बहूनान्निबन्धकाराणां बहूनि मतानि क्वचित्क्वचित् परस्परविरुद्धानि सन्ति तथापि कस्य मतं श्रेयः कस्य नेति तु न**

---

९३. हिन्दी अनूदित धर्मशास्त्र का इतिहास, पृ० सं० १६३५ ।

९४. हिन्दी अनूदित धर्मशास्त्र का इतिहास, पृ० सं० १६२५ ।

९५. हिष्ट्री ऑफ धर्मशास्त्र, रत्नपाणिशर्मा की ग्रन्थसूची ।

९६. हिन्दी अनूदित धर्मशास्त्र का इतिहास, पृ० सं० १६२१ ।

शङ्कनीयम् । इदानीन्तनानामस्माकं हि तेषां महामहोपाध्यायानां मान्यानां सर्वेषां मतानि श्रेयांस्येव । तत्र यस्य यस्मिन् मते कुलाचारोऽभिरुचिर्वा तेन तदादरणीयम् । अस्माभिर्ग्रन्थगौरवभिया सर्वमतानुसारेण प्रयोगाँल्लेखितुमनुत्सहमानैः श्रीदत्तदर्शितः प्रयोगो लिख्यते । यश्च तेन नोक्तः स चान्येषामपीत्यवधेयम् ।

(५) जिस **नित्यकृत्यार्णव** ग्रन्थ की रचना श्रीदत्तप्रमुख निबन्धकारों के आधार पर हुई है उस ग्रन्थ के मुख्य आधार पर मिथिला के प्रसिद्ध कर्मकाण्डकोविद तथा पटियाला नरेश के राजपण्डित म० म० मुकुन्द झा बख्शी ने नित्यकृत्य रत्नमाला नाम के ग्रन्थ की रचना की है, जिन्होंने प्रकृतग्रन्थ के प्रकाशन या रचना समय १९३२ ई० में अपनी आयु ६१ वर्ष की बताई है ।[९७]

इस पुस्तिका को देखने से स्पष्ट प्रतीत होता है कि आचारादर्श के निर्माण के बाद उपनीत बच्चों तथा साधारण के लिए इस तरह की संक्षिप्त सदाचार पद्धति का पूर्ण प्रचलन तथा प्रचार हो गया होगा जैसे कि आज कल तक श्रीदत्तोपाध्याय के श्राद्धकल्प तथा पितृभक्ति के आधार पर श्रीदत्तश्राद्धपद्धति का निर्माण तथा प्रचलन चालू है ।

इसके आदिवाले द्वितीय एवं तृतीय श्लोकों से दिखाया है कि **नित्यकृत्यार्णव** से कृत्यरत्नों को निकालकर माला रूप से इस ग्रन्थ में गुम्फन किया है । यथा–

नित्यकृत्यार्णवात्कृत्यरत्नान्युद्धृत्य मालया ।
गुम्फ्यतेऽत्र, हृदिस्थेयं सुखयेदलसानपि ॥ १ ॥
यत्र[९८] श्रीदत्तमुख्यानां निबन्धृणां यथामतम् ।
प्रातरारभ्यानिशीथं नित्यकर्माभिवर्णितम् ॥ २ ॥

---

९७. दिष्ट्यैकाधिकपष्टिवत्सरवयाः पट्वालया (पटिपाला) धीश्वरम् ।
प्राप्तोऽसौ कर- कञ्जयोरनुपमामेतां सदस्याऽर्पिपत् ।
ग्रन्थान्त के छह श्लोकों में यह चतुर्थ का पूर्वार्द्ध है ।

९८. यत्र = नित्यकृत्यार्णवे । यह ग्रन्थकार की ही टिप्पणी है ।

उक्त ग्रन्थ सम्बन्धी भाव लेकर प्रकारान्तर से फिर आप अन्यत्र[९९] कहते हैं कि इस पूर्वोक्त कार्यक्रम से मिथिला ही को सर्वप्रथम इस समय उक्त रूप के कर्मकाण्ड से घनिष्ठ सम्बंन्ध कहा जा सकता है। अन्य देशों को अभी भी मिथिला ही का आचरण अनुकरणीय हो रहा है, जिसमें श्रीदत्तादिकृत आह्निक पूर्णरूप से प्रचरित हैं। तद्नुसार अन्य अन्य भी कर्मकाण्ड ग्रन्थ **नित्यकृत्यार्णव, नित्यकृत्यरत्नमाला** आदि मिथिला आदि सभी देशों में पूर्ण मान्य हो रहा है।

(६) तार्किकप्रवर श्री उग्रानन्द झा जी न्यायाचार्य के प्रधान सम्पादकत्व तथा पण्डित रामचन्द्र झा जी व्याकरणा चार्य के सम्पादकत्व में सन् १९७९ ई० में वाराणसी चौखम्भा से प्रकाशित **वाजसनेयिनां सन्ध्यातर्पणपद्धतिः** पुस्तक के सम्पादकीय में उक्त रामचन्द्र झा जी लिखते हैं :

''आद्यन्त परिवर्धित प्रस्तुत संस्करण में म० म० मुकुन्द झा बक्शी सम्पादित **नित्यकृत्यरत्नमाला** से उपलब्ध विष्णुपुराणीय संक्षिप्त सन्ध्यातर्पण पद्धति भी आपद्धर्म-व्यवस्थानुसार छापी गई है।''

इससे उक्त रत्नमाला की प्रसरणशील मान्यता स्वतः ही समझी जा सकती है।

(७) इतना ही नहीं, कोईलख ग्राम निवासी पण्डितप्रवर खुद्दी झा द्वारा संगृहीत पुस्तकावली (अर्थात् समस्त पुस्तकालय) का इनके आत्मज बालादत्त झज्ञ जी ने मिथिला रिसर्च इस्टिच्युट इस्टिच्युट दरभंगा किया है। जिसमें एक पुस्तक संक्षिप्ताचारा दर्शपद्धति पुस्तक है जो मिथिलाक्षर में है और लघु कलेवर की है इसमें स्नानप्रकरण से शयन प्रकरण तक की पद्धति दिखाई गई है। इसमें प्रायः आचारादर्श की ही पङ्क्तियाँ उद्धृत की गई हैं।

(८) यह सामान्य उत्कर्ष का विषय नहीं कि श्रीदत्तकृत कृतियों के मध्य **आचारादर्श** के ऊपर अभी तक मेरी जानकारी में आने वाली पाँच-पाँच प्राचीन टीकाएँ हो चुकी हैं। उनमें भी पूर्वोक्त तीसरी टीका फक्किका की व्याख्या या **फक्किाव्याख्या** का म० म० रघुनाथ के द्वारा उल्लिखित द्वितीय श्लोक :-

नारायणमहास्मार्तभट्टाचार्यमुखश्रुताः।
व्याख्याति रघुनाथोऽयमाचारादर्शफक्किकाः ॥ १ ॥

---

९९. ''मिथिलामिहिर'' के विशेपांक 'मिथिलांक' का प्रकाशन सन् १९३६ ई० मैथिली खण्ड में शीर्पक ''मिथिला और कर्मकाण्ड''। लेखक मुकुन्द झा बख्शी पृ० सं० २०।

को (जिसका प्रतिलिपिवर्ष सन् १६९८ ई० है) देखने से स्पष्ट ज्ञात होता है कि टीकाकार ने स्मृतिशास्त्र के उद्भट विद्वान् नारायण भट्टाचार्य के मुंह से पूर्वश्रुत फक्किका[१००] की ही विस्तृत व्याख्या की है ।[१००अ] इससे सिद्ध होता है कि व्याकरण की पक्किकारत्नमञ्जूषा आदि तथा न्यायशास्त्र के क्रोडपत्रों के जैसे स्मृतिसाहित्य में आचारादर्श–फक्किका भी चलती थी ।

यदि प्रथम प्रदर्शित **आचारादर्शबोधिनी** टीका की रचना के समय एवं प्रतिलिपि समय के मध्यवर्ती एक शताब्दी से भी अधिक समय के जैसे यहां भी मान लें और रघुनाथ तथा नारायण के जन्म समय में २०/२५ वर्ष का भी अन्तर मान लें तो भी इस टीका रचना का समय १६वीं शताब्दी का तृतीय चरण माना जा सकता है । इससे अधिक समय-विशेष की कल्पना उचित तरीके से जैसे भी की जाय इसमें क्षति नहीं ।

किन्तु यह विशेषता तो अवश्य मन्तव्य होगी कि उस समय आचारादर्श पर विशिष्ट विद्वानों का मनन (होना) इतना बढ़ गया था कि इसकी फाक्किका पढ़ने पढ़ाने, सुनने-सुनाने के क्रम में चल रही थी । उपरान्त आज छठी (संस्कृत एवं हिन्दी) टीका पाठकों के समक्ष है ।

---

१००. फक्किका शब्द का अर्थ है शब्दकल्पद्रुम में उद्धृत शब्दरत्नावली के अनुसार पूर्वपक्ष अर्थात् शंका का समाधान संभव होने पर पुनरपि शंका-समाधान ! अथवा अन्यत्र की मल्लिनाथी (जीवातु) व्याख्या के अनुसार कुण्डलिग्रन्थ-दूसरों से दुर्ज्ञेय स्थल ।

१००.अ परिखाबलयच्छलेन या न परेषां ग्रहणस्य गोचरा ।
फणिभाषितभाष्यफक्किकाविषमा कुण्डलनामवापिता ।।

नैषध (२/९५) की 'जीवातु' व्याख्या का एक अंश । यथा–''विषमा = दुर्बोधा । फणिभाषितभाष्यफक्किका = पतञ्जलिप्रणीतमहाभाष्यस्थकुण्डलिग्रन्थः ।'' अब इसकी मणिप्रभा हिन्दी व्याख्या देखें–''शेषनाग के अवतार श्री पतञ्जलि भगवान् से रचे भाष्य में कुछ ऐसे स्थल हैं, जिनके वास्तविक आशय का ज्ञान नहीं होने से उन्हें वररुचि ने घेर कर उनका दुर्ज्ञेयत्व सूचित कर दिया है'' । अन्यत्र (अनुमानखण्ड तत्त्वचिन्तामणि के टीकारंभ के अवसर पर) भी पक्किका पद का प्रयोग उसी अर्थ में द्रष्टव्य है । यथा–

श्रीमता मथुरानाथतर्कवागीश-धीमता ।
विशदीकृत्य वर्ण्यन्ते द्वितीयमणिफक्किकाः ।।

अतएव यह सर्वथा सत्य है कि मथुरानाथ के रहस्य नाम की टीका के विना चिन्तामणि के अनेक स्थल रहस्य ही रह जाते हैं । तर्कभाषा-प्रस्तावना में पण्डितप्रवर बदरीनाथ शुक्ल जी का यह कहना उपयुक्त है ।

साथ ही आचार्य के कृति मात्र पर ग्रन्थ रचना के बाद से ही दिनानुदिन बढ़ रही विद्वज्जनप्रियता का इससे बढ़कर नमूना क्या हो सकता है कि इनके पूर्व-प्रदर्शित शुद्धिनिर्णय (विवेक) से अन्य सभी ग्रन्थों पर प्राचीन पर्याप्त टीकाएँ हो चुकी हैं। आशा है श्रीदत्त की कृति तथा कृतिसम्बन्धी कृति का व्यापक अन्वेषण हो तो अवश्य ही और भी अभिनव सामग्री प्रकाश में आ सकती है। साथ ही उपलब्ध शुद्धिनिर्णय कृति का भी प्रकाशन आवश्यक है।

सारांश में सभी के मत से १४ वीं शताब्दी के पहले से ही अबतक विद्वत्समाज श्रीदत्त की कृति को प्रमाण एवं साक्षात्परम्परया आधार रूप में मान्यता देता आ रहा है, जिससे आचार्य का प्रकृष्ट वैदुष्य स्पष्ट आभासित होता है।

## १२. निबन्धकारों के मध्य श्रीदत्तोपाध्याय का स्थान

श्रीदत्तोपाध्याय ने अपने निबन्धग्रन्थों में अपने पूर्ववर्ती दो मैथिल निबन्ध ग्रन्थों या ग्रन्थकारों की चर्चा पर्याप्त की है। ये हैं समयकृत निकटवर्ती कल्पतरु (कार लक्ष्मीधर) तथा इससे भी पूर्ववर्ती कामधेनु (कार-गोपाल)। जिनमें पहले हिन्दी अनूदित "धर्मशास्त्र का इतिहास" (पृ० सं० ७७) के अनुसार कल्पतरु का परिचय प्राप्त कर लें जो निम्न प्रकार है।

लक्ष्मीधर का कल्पतरु

**कल्पतरु** ने मिथिला, बंगाल एवं सामान्यतः सम्पूर्ण उत्तर भारत को प्रभावित कर रखा था। यह एक बृहद् ग्रन्थ था, किन्तु अभाग्यवश अभी इसकी सम्पूर्ण प्रति नहीं मिल सकी है। यह ग्रन्थ कई काण्डों में विभाजित था। सम्पूर्ण ग्रन्थ को **कृत्यकल्पतरु** या केवल कल्पतरु या कल्पद्रुम या कल्पवृक्ष कहा जाता है। इस ग्रन्थ में धर्म शास्त्र सम्बन्धी सारी बातों पर प्रकाश डाला गया है ऐसा लगता है।

लक्ष्मीधर राजा गोविन्दचन्द्र के सान्धिविग्रहिक मन्त्री थे। उनकी कूटनीतिक चालों से ही गोविन्दचन्द्र ने अपने शत्रुओं पर विजय प्राप्त की ऐसा कल्पतरु में आया है।

कल्पतरु में विशेषतः स्मृतिकारों, महाकाव्यों एवं पुराणों के ही उद्धरण आये हैं। व्यवहारकाण्ड में मेधातिथि, शंखलिखित के भाष्य, प्रकाश, विज्ञानेश्वर, हलायुध एवं कामधेनु नामक निबन्धों के उद्धरण भी है।

लक्ष्मीधर की तिथि सरलता से सिद्ध की जा सकती है। उन्होंने विज्ञानेश्वर को उद्धृत किया है। अतः वे ११०० के बाद ही आ सकते हैं। अनिरुद्ध की **कर्मो**

**पदेशिनी** (११६० ई० में लिखित ) में कल्पतरु के उद्धरण आये हैं, अतः ११००-११५० के बीच ही में कभी हुए होंगे । लक्ष्मीधर गहडबार या राठौर राजा गोविन्दचन्द्र के मन्त्री थे । इस रूप में वे १२ वीं शताब्दी के ही ठहरते हैं ।

कालान्तर में कल्पतरु की बड़ी प्रसिद्धि हुई । बंगाल के सभी प्रसिद्ध लेखकों यथा अनिरुद्ध, बल्लालसेन, शूलपाणि, रघुनन्दन ने कल्पतरु की चर्चाएँ की हैं, और इसके लेखक लक्ष्मीधर को आदर की दृष्टि से देखा है । मिथिला में वे बंगाल से कहीं अधिक प्रसिद्ध थे । चण्डेश्वर ने अपने विवादत्नाकर में कल्पतरु के शब्दों एवं भावनाओं को सैकड़ों बार उद्धृत किया है । हरिनाथ ने अपने **स्मृतिसार** में और श्रीदत्त ने अपने **आचारादर्श** में कल्पतरु को बहुत बार उद्धृत किया है । दक्षिण एवं पश्चिम भारत नें भी लक्ष्मीधर का प्रभूत प्रभाव था । हेमाद्रि एंव **सरस्वतीविलास** ने आदर के साथ कल्पतरु का उल्लेख किया है । यहाँ तक कि लक्ष्मीधर को उन्होंने ने भगवान् की उपाधि दे डाली है । जब अन्य संक्षिप्त निबन्धों का प्रणयन हो गया तभी कल्पतरु अन्धकार में छिप गया । तथापि **दत्तक मीमांसा, वीरमित्रोदय,** तथा टोडरानन्द में कल्पतरु की चर्चा की गई है ।

उक्त इतिहास की लेखन- शैली तथा धनुर्धरा चार्यकृत नित्यकृत्यार्णव के

**श्रीमत्कल्पतरू रम्यो लक्ष्मीधर-विनिर्मितः ।**

**इत्यादि मैथिलीयास्तु निबन्धाः सन्त्यनेकशः ॥**

आदि पद्यों के अनुसार कल्पतरुकारका मैथिलत्व निर्विवाद हो जाता है ।

उक्त इतिहास के अनुसार कल्पतरुकार १२वीं शताब्दी के हैं तो इनमें तथा श्रीदत्तोपाध्याय में कुछ ही समय (लगभग ५० वर्ष) का अन्तराल हो सकता है । फलतः विविध विपय्रों पर सफल लेखनी चलानेवाले लक्ष्मीधर की प्रतिभा के समक्ष आगे कुछ ही समय के बाद उदात्त वैदुष्यसम्पन्न श्रीदत्त की प्रतिभा उपस्थित है । आचारादर्श ग्रन्थ के आधार से ही देखें तो सबसे अधिक तथा रूपों व प्रथमारम्भ से कल्पतरु का खण्डन मिलता है । यथा-

**(१)** आचारादर्श (प्रकाशन सन् १९५६, वेंकटेश्वर (प्रेस बम्बई) पृ० सं० ५

**अत्र च विष्णुः -**

**"नोषरे, न शाद्वले, न पराशुचौ नोद्यानोदकसमीपयोः, नाकाशे" । आकाशे = असंवृत प्रदेशे । एवञ्चाकाशे= अट्टालिकादिस्थिते इति व्याख्यानमशुद्धम् ।**

(१अ) यहीं का वीरमित्रोदय (१७वीं शताब्दी), आह्निकप्रकाश (प्रकाशन-मार्च सन् १९१०, चौखम्बा संस्कृत सीरीज, वाराणसी, पृ० सं० ३४ देखें-

**आकाशे=अट्टालिकादौ इति कल्पतरुः । असंवृत इति श्रीदत्तादयः ।**

(२) फिर उसी 5वें पृष्ठ पर आचारादर्श की पङ्क्तियां हैं-

**मनुः-**

**"न फालकृष्टे न जले न चित्यां नच पर्वते ।**

**"न नदीतीरमासाद्य न च पर्वतमस्तके" ।**

**पर्वतनिषेधादेव पर्वतमस्तकनिषेधे सिद्धे पुनस्तन्निषेधो यत्र पर्वतोऽशक्यपरिहारस्तत्राऽपि मस्तकवर्जनार्थः ।**

(२अ) यहीं पृ० सं० ३३ वीरमित्रोदय,

**'न च पर्वत' इत्यनेन पर्वतमस्तकनिषेधे सिद्धेऽपि पुनस्तन्निषेधो दोषभूयस्त्वार्थ इति कल्पतरुः । पर्वत-निषेधादेव पर्वतमस्तकनिषेधे सिद्धेऽपि पुनस्तन्निषेधः पर्वतस्याभ्यनुज्ञानार्थः । तेन यत्र पर्वतोऽशक्यपरीहारस्तत्र पर्वते न निषेध इति पारिजात कुल्लूकभट्ट श्रीदत्त- स्मृतिचन्द्रिकाकाराभिप्रायः ।**

(३) पुनः आचारादर्श पृ० सं० ६-

**हारीतः-**

**न चत्वरोपद्वारयोर्मूत्रपुरीषे कुर्यान्नतीर्थे न सस्यसम्पन्ने ।**

**तीर्थे= पुण्यप्रदेशे । जलावतरणमार्ग इत्येके ।**

(३अ) यहीं वीरमित्रोदय, पृ० सं० ३६-

**तीर्थम्=पुण्यदेशः । तीर्थम्=जलावतरणमार्ग इति कल्पतरुः ।**

(४) आचा० पृ० सं० ४

मनुः–

मूत्रोच्चारसमुत्सर्गं दिवा कुर्यादुदङ्मुखः ।
दक्षिणाभिमुखो रात्रौ सन्धयोश्च यथा दिवा ॥

पुनर्मनुः–

"छायायामन्धकारे वा रात्रावहनि वा द्विजः ।
यथा-सुख-मुखः कुर्यात्प्राणबाधाभयेषु च ॥

रात्रावहनिवेत्युक्ते सन्ध्यायामुदङ्मुखत्वनियम एव ।

(४अ) यहीं वीर मित्रोदय, पृ० सं० ३१–

एवञ्च उदङ्मुखत्वादिनियमो दिवा प्रकाशे, रात्रौ च ज्योत्स्नायामवतिष्ठते । अयञ्चार्थः कल्पतरुसम्मतः । रात्रावहनीत्युपादानात्सन्ध्यायामुदङ्मुखत्वनियम एवेति श्रीदत्तादयः । पूर्वार्द्धं दिङ्मोहपरमिति स्मृतिचन्द्रिकाकार-माधवाचार्य कुल्लूकभट्ट प्रभृतयः । अत्र मते वाशब्दोऽ-नास्थायां, दिङ्मोहस्यान्यत्रापि सम्भावात् । इदञ्च दिङ्मोहपरत्वे प्रमाणादर्शनादुपेक्षितम् ।

(५) आचारदर्श, पृ० सं० १२–

आचमन–प्रकरणान्त में प्रदर्शित "न शूद्राऽशुच्येकपा- ण्यावर्जिताभिः" वचन के विवेचन से संकेतित छन्दोगाह्निक (पृ० सं० ६)–

"तेन स्वयं वामपाण्यावर्जिताऽचमनमनिषिद्धम् । तथा सति "भूमिगतास्वप्स्वाचम्य प्रयतोभवति । यं वा प्रयत आचामयेत्" इत्यापस्तम्ब-विरोध इति चेन्न, प्रयतोपदेशस्य पूर्ववाक्यैकवाक्यतया अप्रयत-निरास-परत्वात् ।

(५अ) इसी प्रसंग पर नित्यकृत्यावर्ण, पञ्चम तरङ्ग, पृ० सं.४३ ।

उक्त संक्षिप्त पंक्ति पर आचारविवेक (कार म० म० शूलपाणि) उपाध्याय का व्याख्यात्मक लेख है कि

**अत्र सामान्येनैकपाण्यावर्जिताऽचमननिषेधात् भूमिगता-स्वप्स्वाचम्य प्रयतो भवति । यं वा प्रयत आचामयेत् । इत्यापस्तम्बवचनेन प्रयतपरनियमनाच्च स्वयमेवा-वर्जितेनाचमनं न शुद्धिहेतुरिति कल्पतरुस्तन्न, कमण्डल्व-धिकारे "मूत्र पुरीषे कुर्वन्"............। एवमेव श्रीदत्ताह्निकादयः।**

विशेषतः इस सटीक आचारादर्श के इस स्थल पर उद्धृत टिप्पणी लेख तथा इस प्राक्कथन में 'श्रीदत्तोपाध्याय के ग्रन्थों की सूची एवं परिचय' वाले पाँचवे प्रकरण का प्रयोगमातृका शीर्षक वाला अन्तिम लेख देखें तो परवर्ती निबन्धकारों पर श्रीदत्त का प्रभूत प्रभाव भली भाँति देखा जा सकता है ।

(६) कहीं केवल कल्पतरुकार या कल्पतरु कहकर भी खण्डन किया जाता है । देखें आचा० पृ० सं० ६४ एवं ६८ ।

उपरि उद्धृत ६ (षण्मुख) स्थलों को देखने से स्पष्ट आभासित हो रहा है कि कहीं (नं० १ में) व्याख्यानमशुद्धम्, कहीं (नं० ३ में) इत्येके, कहीं (नं० ५ में) 'तन्न' पदों से, कहीं कहीं (नं० २ व नं० ४ में) केवल अपने नये विवेचन प्रदर्शनों से तथा कहीं (नं० ६ के अनुसार) कल्पतरुकार या कल्पतरु का नामोल्लेख से भी खण्डन किया जाता है ।

इस तरह कल्पतरु (मत) के खण्डन या उपेक्षण में ग्रन्थकार की अपनाई गई विविध शैलियां परिलक्षित हो रही हैं ।

दूसरी बात देखने योग्य है कि वीरमित्रोदय जैसा नव्य, प्रसिद्ध एवं व्यापक (गौड) निबन्ध भी श्रीदत्तके मत का प्रायः अनुगामी या समर्थक बना रहता है। तीसरी बात, जहाँ जहाँ वीरमित्रोदय आदि में केवल 'कल्पतरुः' कहकर एक वचन से एकमत का निर्देश किया जाता है तो दूसरे पक्ष में 'श्रीदत्तादयः' लिखा हुआ देखा जाता है । स्पष्ट है कि श्रीदत्त के विवेचन के अनुयायी परवर्ती निबन्धकार

हो गए हैं। । इससे इनका एक नया सम्प्रदाय ही बना हुआ दिखता है जिसका एक और उदाहरण वीरमित्रोदय पृ० सं० ३१० से देखें ।

**योगियाज्ञवल्क्येनोक्तः–**

**प्रणवो भूभुर्वः स्वश्च अङ्गानि हृदयादितः ।**
**त्रिरावृत्य ततः पश्चादार्षं छन्दश्च दैवतम् ॥**

**त्रिरावृत्येति व्याख्यातंचैतत् श्रीदत्तेन–( १ ) ॐ हृदयाय नमः, ( २ ) ॐ भूः शिरसे स्वाहा, ( ३ ) ॐ भुवः शिखायै वषट्, ( ४ ) ॐ स्वः कवचाय हुम् इत्युक्त-मन्त्राङ्गेषु त्रिरावृत्येति ।**

पुनः वीरमित्रोदय की पृ० सं० २८८ ।

**प्रणव इत्यादि । ॐ हृदयाय नमः ॐ भूः शिरसे स्वाहा .. .......इति मन्त्रैर्हृदय-शिरः-शिखा-सर्वाङ्ग-नेत्रद्वय-करद्वयेषु न्यसेदिति । एवञ्च ॐ भूर्भुवः स्वरिति मन्त्रस्य त्रिरावर्तनं भवतीति श्रीदत्तादिसम्मतः पक्षः ।**

यह बात नहीं कि 'श्रीदत्तादयः' के जैसे कल्पतरुकार के बाद और श्रीदत्त के समय तक भी कल्पतरुकार के अनुयायियों में कमी थी । अतः श्रीदत्त अपेक्षित ऐसे स्थल पर इन अनुयायी समेत को भी चेतावनी देने से नहीं चूकते । यथा आचा० पृ० सं० १६–

**अप्सु उच्छिष्टतानिषेधात् "पीत्वाऽऽप" इति नैमित्तिक-माचमनम् । प्रयतोऽपीति श्रवणाच्च । एवञ्च पीत्वाऽऽप इत्याचमनविधिभयादप्स्वित्यपोऽशनविषयं प्राणाहुतिसन्नि-कर्षादिति कल्पतरुकारादीनां व्याख्यानमशुद्धम् ।**

आचमनापवादीय इस विवेचन की प्रकृत संस्कृत एवं हिन्दी टीका पढ़ी जाय तो देखा जा सकता है कि कल्पतरुकार के अनुयायी तथा श्रीदत्तानुसारी निबन्धकार दो दलों में कैसे विभक्त हो गए हैं । ऐसी स्थिति नव्य प्रसिद्ध निबन्ध वीरमित्रोदय की लेखन शैली से भी ज्ञात होता है । यह निबन्ध जहां केवल कल्पतरु को ही लेना चाहता है वहां लिखता है, इसी की पृ० सं० ६७१ यथा

संवर्तोऽपि—शुद्धाऽशुच्येक हस्तैश्च दत्ताद्भिर्न कदाचन ।

आचामेदिति शेषः । अत्र कलपतरुः न शूद्राऽशुच्येक-पाण्यावर्जिताभिरिति सामान्येन........... आदि ।

जहाँ कल्पतरु के अनुयायी समेत को लेना चाहता है वहां पृ० सं० ४७—

अतएव—दातव्यमुदकं तावद् यावत्स्यान्मृत्तिकाक्षयः इति दक्षेणाप्युक्तमिति वर्धमान-श्रीदत्त-पारिजात-वाचस्पति-मिश्रादयः । कल्पतरुकृतस्तु यावत्साध्विवति मन्येतेति देवलवचनानुसारान्मनूक्तमृत्संख्याऽधिकोत्तरमृत्संख्यानां गन्धलेपानुवृत्तिशङ्कया व्यवस्थेत्याहुः । तेषामयमाशयः-देवलवचनस्थं प्रमाण पदम्.........आदि ।

तथा पृ० सं० २९—

''पूर्वाह्णे मातृकं श्राद्धमपराह्णे तु पैतृकम् ।
एकोद्दिष्टन्तु मध्याह्ने प्रातर्वृद्धिनिमित्तिकम्'' ॥

इति ब्रह्मपुराणवचने सङ्गवे पूर्वाह्णपदप्रयोगाच्च । सम्मतोऽयमर्थः-सर्वेषां गौडानां मैथिलानाञ्च । कल्पतरुकृतस्तु देवलवचनानुसारात्..........प्रत्यक्प्राङ्मुखताप्रापकमिति व्यवस्थापयन्ति । अत्र यमवचनं दिवसस्य त्रिधा विभागा-भिप्रायकं, देवलवचनञ्च पञ्चधाविभागाभिप्रापकमिति तेषामाशयः ।

ऊपर के लेखों से तथा (पृ० सं० ३७)

आहारञ्च रहः कुर्यान्निर्हारञ्चैव सर्वदा ।
गुप्ताभ्यां लक्ष्युपेतः स्यात्प्रकाशे हीयते श्रिया ॥

''युज्यते हि श्रिया गुप्ते'' इति कल्पतरौ निबन्धेषु च तृतीय-चरणपाठः'' ।

ये तो वस्तुतः उदाहरण के लिए ही हैं। पूरे का नोट किया जाय तो छोटा मोटा एक ग्रन्थ ही तैयार हो जायेगा। इतना हीं नहीं, इस पूरे ग्रन्थ में अल्पविराम आदि चिह्न का तो कहीं भी पता नहीं जिससे पदादि ज्ञान करना भी सुलभ नहीं है। ऊपर से नीचे की पङ्क्ति तक एक मक्खी या चीटी को बैठाना चाहें तो शायद ही स्थान मिल सके। हाँ, चिह्नों में खड़ी पाई खूब लगाई गई है, जिसकी भी कोई व्यवस्था नहीं जिससे अर्थज्ञान के बदले स्थल स्थल पर अनर्थज्ञान जोर से पकड़ने लगता है। उदाहरणार्थ एक दो स्थल उपरिनिर्दिष्ट नमूनों से देख लें।

प्रायः प्रत्येक पाठक प्रथमतः पुस्तक के अशुद्ध पाठ की कल्पना की अपेक्षा अपनी बुद्धि की कमजोरी को ही कोसता रहता हैं। कोई प्रबल प्रमाण प्राप्त होने पर ही मुद्रणदोष कायम कर पाता है। इस बौद्धिक संघर्ष काल में उस जिज्ञासु के हार्दिक क्लेश का पूर्ण ज्ञाता तो ईश्वर ही हो सकता है।

इस अवसर पर न्यायवर्तिकतात्पर्यटीका के आरम्भ में षड्दर्शनाचार्य वाचस्पति मिश्र (९ वीं शताब्दी ई०) के द्वारा लिखा गया पद्य स्मृतिपथ में आ जाता है। यथा–

इच्छामि किमपि पुण्यं दुस्तर–कुनिबन्ध–पङ्कमग्नानाम्।
उद्द्योतकरगवीनामतिजरतीनां समुद्धरणात्॥

अर्थात् कुतर्कपूर्ण बौद्धों के निबन्धों की दुस्तर कीचड़ में फंसी वार्तिककार उद्योतकर की अतिजीर्ण गवी रूपी वाणी का उद्धार कर कुछ पुण्य प्राप्त करना चाहता हूँ।

वस्तुतः उद्द्योतकर की वाणी यदि विद्वानों के कुनिबन्ध रूप पङ्क में फंस जाने के कारण अतिवृद्धा हो गई थी तो श्रीदत्तकृत आचारादर्श की गवी (वाणी) कुमुद्रण (कुप्रकाशन) रूप पङ्क में फंस जाने के कारण परम वृद्धा बन गई हैं।

यहाँ कुनिबन्ध एवं कुमुद्रण रूप पङ्क की समता का प्रदर्शन ही लक्ष्य है, क्योंकि अन्यत्र तो सर्वथा वैपम्य ही वैपम्य है। अतः यहाँ के लिए कुछ फेर बदल कर उक्त पद्य इस तरह पढ़ा जा सकता है।

इच्छामि किमपि पुण्यं दुस्तर–कुमुद्रण–पङ्कमग्नानाम्।
श्री दत्त-कृत-गवीनामतिजरतीनां समुद्धरणात्॥

वाचस्पति मिश्र के उक्त भाव से सम्बद्ध ग्रन्थान्त पद्य भी अवलोकनीय है।

यदलम्भि किमपि पुण्यं दुस्तर-कुनिबन्ध-पङ्कमग्नानाम्,
उद्द्योतकर-गवीनानामतिजरतीनां समुद्धरणात्।

संसार-जलधि-सेतौ वृषकेतौ सकल-दुःखशमहेतौ
फलमखिलमर्पितमेतेन प्रीयतामीशः ॥ १॥

अर्थात् कुतर्कपूर्ण निबन्धों की दुस्तर कीचड़ में फसी हुई उद्योतकर की अतिजीर्ण गवीरूपी (गाय वाणी) का उद्धार करने में जो कुछ पुण्य मुझे प्राप्त हुआ है उसका सम्पूर्ण फल संसारसागर के सेतु दुखों का विनाश करने वाले भगवान् वृषभध्वज को समर्पित करता हूँ। इससे भगवान् शङ्कर प्रसन्न हों।

मैंने पाठशुद्धि के लिए दिवाकर प्रेस बनारस के लेथो मशीन से तथा वैंकटेश्वर प्रेस बम्बई से संवत् १९६१, तथा २०१३ में प्रकाशित पुस्तकों की एक एक प्रति अपने पास रखी थी किन्तु तीनों को ही सहोदर की संज्ञा दें तो अत्युक्ति नहीं होगी।

सारांश में उपर्युक्त कारणों से किसी अध्यापक या जिज्ञासु सुजन को इन प्रतिबन्धों का सामना किये बिना आगे बढ़ना कठिन ही रहता होगा, जैसा कि समय-समय पर अन्य अध्यापकों से वार्तालाप एवं मेरा स्वयं का भी अनुभव है।

अन्ततः मेरी धारणा हुई कि इस पर कोई टीका लिखी जाय। साथ ही धार्मिक आह्निककृत्य ग्रन्थ होने तथा विद्वन्मूर्धन्य या दार्शनिकमूर्धन्य जनों की मनन स्थली स्मृतिसाहित्य होने के कारण जन साधारण के उपकारार्थ संस्कृत व्याख्या के बाद उसकी संक्षिप्त हिन्दी भी दे दी जाय और अपेक्षित स्थल पर टिप्पणी देकर आवश्यतानुसार उसका भी हिन्दी अर्थ नीचे दे दिया जाय। इस हिन्दी व्याख्या लिखने के साथ इस प्राक्कथन को भी हिन्दी में लिखने का एक प्रमुख कारण यह भी था कि आजकल के भारतीय शासनाधिकारी वरिष्ठ मन्त्रियों का भी भरी सभा में स्पष्ट शब्दों में संस्कृत विद्वानों के प्रति निवेदन रहता है कि जैसे पश्चिमी विद्वान संस्कृत साहित्य के अध्ययन से उपलब्ध अपनी ज्ञानराशि को अपनी अपनी भाषाओं (अंग्रेजी आदि) के माध्यम से उस देश की जनता तक पहुँचाते हैं और लाभान्वित करते हैं; वैसे ही यहाँ की राष्ट्रभाषा हिन्दी के द्वारा हमलोगों को भी उस ज्ञान का प्रकाश मिलना चाहिए। चाहे किसी क्षेत्र में या किसी विषय के आप विद्वान हों अपने विशिष्ट ज्ञान को वितरित करें जिससे हमलोग भी संस्कृत के प्रति स्वतः आकृष्ट होते रहे।

इसी तरह हमारे इस महाविद्यालय के महामन्त्री श्रीश्रीकृष्ण जी शास्त्री का भी इस लेखनकार्य के प्रारम्भ से ही वीरमित्रोदय आदि पुस्तक पुस्तकालय से स्वयं निकाल कर देने आदि साहाय्य के साथ टीका-टिप्पणी भाषा के संबन्ध में मेरी धारणा के अनुकूल ही आग्रह रहता था। वस्तुतः देखा जाय तो जयपुर के प्रथम

मान्त्रिक राजगुरु तान्त्रिक श्री त्रिलोचन झा को महाराजा माधो सिंह द्वारा प्रदत्त (ताम्रपत्र) के अनुसार संवत् १८१४ तदनुसार सन् १७५७ ई० से या इसके भी पहले से 'राजस्थान के संस्कृत क्षेत्र में मिथिला की महत्त्वपूर्ण देन' (यह बिषय़ बृहत्पुस्तकाकार में उल्लेख्य हो सकता है ) रहने के कारण उक्त आग्रहानुसार अपनी बुद्धि और श्रम के अनुकूल प्रकृत सेवाकार्य स्वीकार्य हो ही सकता था। वैसे हमारे महाविद्यालय के सहृदय शिक्षकवृन्द की भी इस लेखन के प्रति सराहनीय सहानुभूति के साथ यही इच्छा थी।

वेद एवं स्मृति के आधार पर निर्मित महाविस्तृत निबन्ध साहित्य के दो प्रमुख ग्रन्थ निर्णयसिन्धु एवं धर्मसिन्धु जो दक्षिणदेशीय हैं उन के केवल हिन्दीकरण के अलावें अन्य ग्रन्थ का तो यह भी सम्भवत: नहीं हो पाया है। उसमें भी आह्निक आचार सम्बन्धी साहित्य-सागर के किसी निबन्ध (ग्रन्थ) रत्न की ऐसी संस्कृत व्याख्या तथा सहैव हिन्दी व्याख्या सम्भवत: न तो लिखी गई है और नाही प्रकाशित हुई है। अत: अमरभारती की निधि के साथ ही राष्ट्रभाषा की निधि में भी जैसा भी क्यों न हो, एक एक नवीन सुमन सेवार्थ समर्पित हो।

इस व्याख्या से एक प्रमुख लाभ यह तो हो ही सकता है कि आचार सम्बन्धी निबन्धग्रन्थों में अधिकतर वे या तत्समान ही वचन प्राय: आगे पीछे होकर आते हैं जो **आचारादार्श** में निवद्ध हैं। अत: प्रसिद्ध इस ग्रन्थ के अवलोकन या गम्भीर अध्ययन से अन्य एतादृश निवन्ध ग्रन्थ का अर्थ ज्ञान सुकुमार-मति को भी सुलभ हो सकता है। साथ ही विशिष्ट शैली से लिखे गए **आचारादर्श** के विवेचन का उचित ज्ञान भी उपलब्ध हो सकता है।

खोजने पर पता चला कि मिथिला शोध संस्थान (रिसर्च इन्स्टिट्यूट्) दरभंगा के हस्तलेख पुस्तकागार में मिथिलाक्षर में लिखित मूल आचारादर्श की तीन पुस्तकें हैं जिनका परिचय निम्न प्रकार है :

(१) आरोहण संख्या ३३२१। अन्त से खण्डित। जिसका अन्तिम लेख है 'अशिरस्कं भवेत्स्नानं स्नानाशक्तौ तु कर्मि, पर्यन्त। बम्बई बैंकेटश्वर प्रेस से ११० पज में प्रकाशित प्रकृत पुस्तक के ३२ वें पेज का है।

(२) आरोहण संख्या ३६४४। अन्त से खण्डित। जिसका अन्तिम लेख है जपविधि प्रकरण में-"हस्तोपयाम:-अङ्गुलिनमनम्। देशमाह याज्ञवल्क्य: गृहे" पर्यन्त। प्रकाशित पुस्तक की पृष्ठ संख्या ५३ का है।

(३) आरोहण संख्या ३४०१। जीर्ण-शीर्ण कागज पर लिखित यह पुस्तक समग्र है। मूल लेख के बाद अन्त में दो श्लोक लिखे गये हैं, जो इस प्रकार हैं-

भवानीचरणाम्भोजप्रसादान्मयि लेखके ।
सर्वविद्यागमः शीघ्रं श्रीरस्तु शुभमस्तु च ॥ १ ॥
ॐ गुणाग्निषट्-चन्द्र-गते शकाब्दे
कौ................................वेत्रवत्याम् ।
श्रीमान् गुणानन्द इषे ह्य (द्य) शुक्ल-
तृतीय-तिथ्याञ्च लिलेख पुस्तीम् ॥ २ ॥

उक्त द्वितीय श्लोक के द्वितीय चरण के आदिभाग का कुछ अंश कटा फटा होने के कारण प्रायः 'वेत्रवत्याम्' का विशेषणवाचक कोई पद रहा होगा जो समझने में सर्वथा अस्पष्ट है । फिर भी इस श्लोक से इतना तो समझा ही जा सकता है कि शक-सम्वत् १९३३ तदनुसार १७१२ ई० वर्ष के आश्विन कृष्ण या शुक्ल पक्ष की तृतीया तिथि को किसी प्रसिद्ध गुणानन्द नाम के व्यक्ति ने वेत्रवती में (अधिक संभव है बेतिया, जहाँ मैथिल समाज का पुरातन निवास स्थान प्राचीन समय से आजतक निरन्तर है) यह पुस्तक लिखकर समाप्त की । यह पुस्तक दरभंगा के समीपवर्त्ती.......किसी ग्राम से आई थी । अतः वेत्रवती का अर्थ 'बेतिया' करना उपयुक्त प्रतीत हुआ ।

पूर्व समय में प्राचीन लेखों को कायस्थ जाति के मसीवृत्ति (लेखन) द्वारा जीविका चलाने वाले साधारण ज्ञान के आशुलेखकों के द्वारा प्रतिलिपि स्वरूप में लिखवाये जाने की प्रथा रहने के कारण इस तरह की किसी भी लेख पुस्तकों में पर्याप्त अशुद्धियाँ हो जाना स्वाभाविक था । इसी हेतु इनकी प्राचीन कहावत प्रसिद्ध है कि 'जो देख्या सो लेख्या मम दोषो न दीयताम् ।'

फिर भी उस हस्तलिखित पुस्तक तथा प्रकाशित पुस्तक के आधार से अपेक्षित संशोधन तथा पाठभेद अलग कॉपी में लिख लिया था । यथासंभव छपने के पहले यथास्थान सन्निविष्ट भी कर दिया है । उस पुस्तक में अवलोकित अशुद्ध अंश का उल्लेख मैंने नहीं किया है ।

हाँ, तीन-चार महीनों तक चलने वाले इस शोधकार्य में उस मिथिला शोध संस्थान (विद्यापीठ, रिसर्च इन्स्टिच्यूट्) दरभंगा के हस्तलिखित पुस्तक (मातृका) विभाग के अधिकारी (प्रधान) सहृदय प. श्री बदरीनाथ झा जी के आगे यह अखण्डित (समग्र) पुस्तक रहती थी और मेरे सामने प्रकाशित पुस्तक । यह प्रकाशित पुस्तक भी किसी अन्य प्राचीन हस्तलिखित पुस्तक के आधार से छपी

होगी । फलतः मिथिलाक्षर की गुत्थी सुलझाने तथा अन्यदृष्टि से भी झा जी का प्राप्त सहयोग अतीव सराहनीय रहा ।

पीछे के लेख से देख लिया गया है कि श्रीदत्त उपाध्याय का समय ११७५ से १२२५ ई० तक (बारहवीं शताब्दी का अन्तिम चरण तथा तेरहवीं शताब्दी का प्रथम चरण) माना जा सकता है जो म० म० चण्डेश्वर ठाकुर के पितामह देवादित्य ठाकुर के समकालीन हो पाता है । उनके मन्त्रित्व कालिक मिथिला के महाराज रामसिंहदेव (राज्यकाल सन् ई० ११९१ से १२८३ ई०) थे जिन्होंने अनेक विद्वानों को एकत्रित कर धर्मशास्त्रादि नाना विपयों पर बहुत से निबन्धग्रन्थ बनबाये ।।[११३]।। श्रीदत्त के कुछ ही परवर्त्ती निबन्धकार महामहो हरिनाथोपाध्याय का स्मृति-सार (जिसमें आचार, संस्कार एव्नं व्यवहार आदि विषयों पर लेखनी चलाई गई है)[११४] तथा इनके भी समसामयिक या कुछ ही परवर्ती स्मृति समुच्च्यकार महामहत्तक वीरेश्वर ठाकुर (म० म० चण्डेश्वर के पिता) को विद्वत्प्रदत्तसमस्तप्रक्रिया विराजमान महावार्तिकनैबन्धिक' पदवी देखने से[११५] तथा लगभग इसी समय हेमाद्रि के द्वारा भी निबन्धों का प्रणयन होते रहने से पता चलता है कि वह युग निबन्धों का स्वर्णयुग था और उस समय का समाज श्रौत-स्मार्त कर्मानुष्ठान के प्रति बहुत ही सजग रहा करता था जिससे उसे संक्षेप में धर्मशास्त्रीय सिद्धान्त जानने की प्रवल उत्सुकता रहती थी । लोग उस समय जैसे कर्मनिष्ठ होते थे, वैसे ही सत्यनिष्ठ भी रहा करते थे । उदाहरण के लिए उक्त महाराज रामसिंह के पुत्र शक्रसिंह (राज्यकाल १२८३-१२९५) के समकालीन तथा इन मन्त्री देवादित्य ठाकुर एवं उपमंत्री वीरेश्वर ठाकुर (ये तीनों ही रणथम्भौर के युद्ध में उपस्थित हुए थे) के समकालीन रणस्तम्भदुर्ग (रणथम्भोर किला) के अधिपति महाराज हम्बीर (हम्मीर) देव का प्रकाशवान् एक इतिहास ही पर्याप्त होगा । १३वीं शताब्दी की इस घटना का संक्षिप्त पूर्ण वर्णन पूर्वोक्त देवादित्य ठाकुर के वृद्धप्रपौत्र मैथिल कविकोकिल विद्यपति ठाकुर (१५वीं शताब्दी) ने स्वरचित पुरुषपरीक्षानामक संस्कृत ग्रन्थ में दयावीर-कथा प्रसंग पर गद्यपद्यों द्वारा लिखा है जिसका अंतिम पद्य इस प्रकार है ।[११६]

---

११३. मिथिलातत्त्वविमर्श, पृ० सं० ११६ ।

११४. हिन्दी अनूदित धर्मशास्त्र का इतिहास, प्रकरण ९१, पृ० सं० ८५ ।

११५. मिथिलातत्त्वविमर्श, पृ०सं० १२७ ।

११६. मिथिलातत्त्वविमर्श, पृ० सं० ११३ तथा पुरुपपरीक्षा, द्वितीय दयावीर कथा, पृ० सं० ७ प्रथम संस्करण, संवत् १९८१ ।

ते प्रासादा निरुपमसुखास्ताः प्रसन्नास्तरुण्यो
राज्यं तच्च द्रविणबहुलं ते गजास्ते तुरङ्गाः ।
त्यक्तुं तच्च प्रभवति ( नरः ) किञ्चिदेकं परार्थे
सर्वं त्यक्त्वा समिति पतितो हन्त हम्बीरदेवः ॥[११७]

अर्थात् जिन संग्रहणीय वस्तुओं में से एक को भी कोई मनुष्य परार्थ (दूसरे के निमित्त) छोड़ने के लिये तैयार नहीं हो सकता है, आज उन निरुपम् सुख देने वाले विशाल राजभवन, इसी तरह अनुपम सुखप्रदान करनेवाली या अनुपम गुणवती प्रसन्नानना युवतियों, धनसमृद्ध राज्य, प्रसिद्ध (मतवाले) हाथी तथा प्रसिद्ध घोड़ों आदि सभी को तिलाञ्जलि देकर आश्चर्य है परोपकारी हम्बीरदेव युद्ध में कूद पड़ा है ।

इन्हीं हम्बीर के पराक्रम तथा वीरता का वर्णन **कुवलयानन्द** नाम के अलङ्कार ग्रन्थ में अप्पैजी दीक्षित ने अक्रमातिशयोक्ति अलंकार के उदाहरण में लिखा है–

मुञ्चति मुञ्चति कोशं भजति च भजति प्रकम्पमरिवर्गः ।
हम्बीवीर-खड्गे त्यजति त्यजति च क्षमामाशु ।

अर्थात् कोई कवि राजा हम्मीर की वीरता का वर्णन कर रहा है–जब वीर का खड्ग अपना म्यान छोड़ता है तो उसके शत्रु खजाने का त्याग कर देते हैं, जब खड्ग शत्रुओं का संहार करने के लिए हिलता है तो वे डर के मारे कम्पित होने लगते हैं ओर जब खड्ग क्षमा छोड़ता है तो वे पृथिवी को छोड़ देते हैं (रण-स्थल को छोड़कर या राज्य को त्यागकर भाग खड़े होते हैं) ।

यहाँ कोश पद म्यान और खजाना अर्थों में इसी तरह क्षमा पद अपराध माफ करना और पृथिवी अर्थों में श्लिप्ट हैं ।

निष्कर्ष में इस इतिहास के आधार से ज्ञात हो सकता है कि मिथिला (बिहार) से लेकर राजस्थान तक तथा इस दृष्टान्त के द्वारा स्थालीपुलाकन्याय से समस्त भारतवर्ष में ही धर्म के प्रति उस समय या उससे भी पहले का समाज सजग था ।

---

११७. मिथिलातत्ववामिमर्श, पृ० सं० १२० तथा पुरुपपरीक्षा पृ० सं० १० । इसी पृष्ठ पर इससे पहले का भी पद्य द्रप्टव्य है–

भटैरङ्गीकृतं युद्धं स्त्रीभिरिष्टो हुताशनः ।
राज्ञो हम्मीरदेवस्य परार्थं जीवमुञ्झतः ॥

किन्तु हम्मीर देव के पहले से ही मुसलमानी उथल-पुथल के कारण सन्त्रस्त जनता के दैनिक आचारज्ञान की पूर्ति हेतु आचारादर्श का निर्माण हुआ होगा।

दूसरी बात, म० म० श्रीदत्त के समय मिथिला में मुसलमानी बादशाही सल्तनत कायम हो चुकी थी क्योंकि आचार्य के समसामयिक तथा कुछ ही परवर्ती क्रमशः मिथिला के तात्कालिक महाराज रामसिंह तथा उनके पुत्र शक्रसिंह उनके सेनापति पद से कार्य सम्पादन कर रहे थे।[११८] बाद के हम्बीरदेव के इतिहास से यह भी ज्ञात होता है कि राजपूताना (राजस्थान) में भी उसकी पूरी हुकूमत कायम हो रही थी। उस समय के इस उथल-पुथल तथा धर्म-विद्रोही मुसलमानी आतंक से संत्रस्त जनता की धार्मिक रुचि बनाये रखने हेतु एवं म० म० उदयनाचार्य के समय (शाके ९०६ सन् ९८४ ई०)[११९] तक बौद्ध विद्वानों के बाहुल्य व उनके द्वारा अपने मत के प्रचार से [फलतः उदयनाचार्य बौद्धों के कारण वङ्ग (बंगाल) जाकर गौडेश्वर आदिशूर के राज्य में धर्माधिकरणिक हुए, अनन्तर बंगाल में भी एक विवाह कर उसी प्रान्त के ढाका जिला में रहने लगे][१२०] तथा इसके बहुत पहले भी बौद्ध मतानुयायी राजाओं के राज्यव्यापी बौद्धमत प्रचार से अनुवृत्त (पूर्वागत) व सूक्ष्म रूप में स्थित बौद्धमत के मनन या तर्क को समूल उन्मूलन हेतु आचारादर्श की रचना हुई होगी। क्योंकि ग्रन्थ के आदि में सर्वप्रथम प्रदर्शित मनुवचन के अन्तिम भाग "वेदतत्त्वार्थमेव च" की व्याख्या "तत्त्वपदमपन्याय प्रतीतार्थ निवारणार्थम्" से ग्रन्थकार का वैसा अभिप्राय ध्वनित होता (झलकता) है। सचमुच में नेपाल के भीतर तथा आसन्नवर्त्ती मिथिला में भी बौद्धों का मुख्यतः विहार (बौद्ध भिक्षुओं का आश्रम) स्थान था।[१२१] इससे भी अधिक प्रचार गया व पटना क्षेत्र में रहने के कारण इस पूरे क्षेत्र (प्रान्त) का नाम विहार प्रान्त रखा गया।

फलितार्थ में मिथिला या विहार में इस ग्रंथ का जन्मस्थान होने के कारण जो सम्मान हुआ वह तो हुआ ही किन्तु समय परिवर्तनशील है अतः उक्त कारण न होने पर भी युगानुसार उपेक्षितप्राय सनातन सदाचार की रक्षा के निमित्त वर्तमान समय में भी देखा गया है कि सन् १९३२ से ६८ ई. तक राजस्थान राजकीय उपाध्याय परीक्षा (मध्यमा या इन्टरमिडियेट के समकक्ष) के सामान्य पत्र में यह

---

११८. मिथिलाभाषामय इतिहास, म० म० मुकुन्द झा, पृ० सं० ४८।

११९. तर्काम्बराङ्कप्रमितेष्वतीतेषु शकाब्दतः (९०६) वर्षेपूदयनश्चक्रे सुबोधां लक्षणावली।

१२०. मिथिलातत्व विमर्श, म० म० परमेश्वर झा, पृ० सं० १०६।

१२१. मिथिलातत्वविमर्श, म० म० परमेश्वर झा, पृ० सं० ९२।

ग्रन्थ निर्धारित रहा । इसका एक यह भी कारण था कि अन्यत्र अनेकविध ब्राह्मण प्राप्त होने पर भी समस्त राजस्थान में अधिकतम यजुर्वेदी ही ब्राह्मण हैं । अन्य जातियों का तो सर्वत्र यजुर्वेद के अनुसार ही कर्मकाण्ड होता है । अतः यहाँ केवल इसी के अध्ययन से आह्निककृत्यज्ञान एवं निबन्धग्रथन के अध्ययन का फल हो जाता था।

मेरी जहां तक जानकारी है सन् १९६९ ई० की परीक्षा से इसे हटने का कारण एकमात्र यही था कि आजतक इस पर किसी प्रकार की प्रकाशित टीका-टिप्पणी उपलब्ध नहीं हो सकी थी और न यह पाठ्यपुस्तक ही सुपाठ्य उपलब्ध हो रही थी । ऐसी स्थिति रहने पर भी कामेश्वर सिंह संस्कृत विश्वविद्यालय दरभंगा (बिहार) ने सन् १९६० ई० की परीक्षा से कर्मकाण्ड आचार्य प्रथम खण्ड के पाठ्य ग्रन्थों में श्रीदत्त कृत **आचारादर्श** तथा **छन्दोगाह्निक** को निर्धारित कर गुण ग्राहिता का परिचय दिया है, तदर्थ शतशः धन्यवाद । किन्तु सटीक प्रकृत आचारादर्श उपलब्ध होने पर यही पर्याप्त नहीं माना जा सकता है, और न राजस्थान की यह उपेक्षात्मक स्थिति ही रहनी चाहिए, क्योंकि उक्त उपलब्धि का प्रेरणास्रोत यही माना जा सकता है ।

मुझे टीका लिखने का सामान्य उद्देश्य यह तो था ही कि इससे शिक्षा क्षेत्र में अपेक्षित लाभ जो हो सकेगा वह हो साथ ही न्यायदर्शन का जो सिद्धान्त है– ''जानाति'', ''इच्छति'' ''यतते'' अर्थात् किसी इष्ट विषय का पहले ज्ञान होता है । बाद उसकी इच्छा होती है । अनन्तर उसके लिए लोग प्रयत्न करते है । यही क्रम है । जिज्ञासुजन भारतीय (प्राचीन) संस्कृति क्या है, इस जिज्ञासा की शान्ति हेतु एवम् ऐतिहासिक दृष्टिकोण से भी (संस्कृत व्याख्या सहित हिन्दी अर्थ रहने पर) सभी पढ़ सकते हैं । पढ़ने के बाद इस तरह के आचरण की इच्छा होगी और इच्छा होने पर अपने भारतीय आचार के आचरण के लिए प्रयत्न करेगें तो क्रमशः समाज में इसका आचरण बढ़ सकता है । यदि धीरे-धीरे यह आचरण युगानुकूल भी बढ़ा तो लोगों में बढ़ रहे दैनिक नैतिक पतन रुक सकता है और सरकार में सोची जा रही ''आचार संहिता'' की स्थापना की आवश्यकता तथा चल रही ''भ्रष्टाचार निरोध समिति'' प्रभृति शिथिल होती जायगी । वास्तव में भारत का मुख्य धर्म भी आदिकाल से आचार एवं नैतिक बल ही रहा है ।

वास्तव में देखा जाय तो आध्यात्मिक मनोबल के क्रमिक ह्रास से अमानवीय एवम् अनैतिक विचारों का वर्चस्व निरन्तर बढ़ता जा रहा है, जिसके फलस्वरूप देश में अनाचार, दुराचार, भ्रष्टाचार अबाधगति से जोर पकड़ रहे हैं । देशहित के

लिए इन घातक प्रवृत्तियों पर काबू पाने हेतु आज देश में व्यापक पैमाने पर स्वस्थ वातावरण बनाने की दिशा में कदम उठाये जा रहे हैं।

किन्तु इन पंक्तियों के लेखक को दृढ़ आत्मविश्वास है कि जबतक आन्तरिक भावना शुद्ध नहीं होगी तबतक ऊपरी टीपटाप से देश में सर्वव्यापी भ्रष्टाचार का अन्त नहीं हो सकता। अतः आवश्यकता इस बात की है कि देश में पुनः सदाचार की भावना फैलाई ज़ाय।

मानस परिवर्तन के लिए दैनिक जीवन के अन्यान्य कार्यक्रमों के साथ हमारे प्रातःस्मरणीय ऋषि-मुनियों द्वारा प्रतिपादित नियमोपनियम का समावेश आवश्यक है। **आचारादर्श** में उल्लिखित विविध कार्यविधियों को जीवन में ग्रहण करने से जन-मन में व्याप्त विकृत भाव तिरोहित होकर शेष सहज ही परिष्कृत हो सकते हैं। फलतः इस प्राचीन पुस्तक के जन-जन में प्रचार से सदाचार की मन्दाकिनी पुनः भारत-भू पर प्रवाहित हो, इसी उद्देश्य की पूर्त्ति हेतु तथा मूल प्रति में अनेक स्थलों पर अशुद्धियाँ होने के कारण संशोधित सटीक संस्करण प्रकाशित करने की आवश्यकता प्रतीत हुई।

संस्कृत भाषा को हृदयंगम करना सम्प्रति सकल साधारण के लिए संभव नहीं है; किन्तु सदाचार को जीवन में उतारना सबके लिए अनिवार्य है। अतः इसकी दुरूहता को दूर करने हेतु बोधगम्य सरल संस्कृत हिन्दी टीका-टिप्पणी सहित का प्रकाशन आवश्यक था ताकि साक्षर भी व्यक्ति इसका अध्ययन-मनन यथाशक्ति कर सके।

## १८. उपसंहार

आचारादर्श एक प्राचीन निबन्ध (विवेचनात्मक संग्रह) ग्रन्थ होने के कारण मेरी दृष्टि से मेरे जैसे व्यक्तियों के लिए टीका लिखना सरल काम नहीं था क्योंकि जिन पुस्तकों के वचन उद्धृत किए गए हैं वे (पुस्तकें) न तो आज प्राप्त हैं और न प्राप्य हैं और न प्राप्य कुछ पुस्तकों में भी अधिकांश यहाँ प्राप्त हो सकती हैं या हो सकी हैं; फिर भी उपलब्ध सामग्री तथा अपनी बुद्धि द्वारा प्राणान्तःपाती परिश्रम से उस तरह के अशुद्ध ग्रन्थ का जहाँ तक बन सका है संशोधनपूर्वक व्याख्या लिखकर सेवा करने का प्रयास किया है। उसमें कितनी सफलता मिल सकी है एतदर्थ विद्वज्जन ही प्रमाण हो सकते हैं।

उपलब्ध ग्रन्थों से सहायता लेने में लेखन कार्य के प्रारम्भ से अन्त तक पाठ संशोधन, टीका लेखन आदि में मुख्यतः वीरमित्रोदय (आह्निक-प्रकाश), आचार

चिन्तामणि प्रभृति बहुत से धर्मशास्त्रीय निवन्धग्रन्थ, तथा मनुस्मृति, याज्ञवल्क्य-स्मृति, विष्णुस्मृति, स्मृतिसन्दर्भ, गौतमधर्मसूत्र, गोभिलगृह्यसूत्र, पारस्करगृह्यसूत्र, बोधायन-धर्मसूत्र, आपस्तम्बधर्मसूत्र, शतपथब्राह्मण, शब्दकल्पद्रुम, अमरकोश, मंत्रार्थ संग्रह, गीता प्रेस से प्रकाशित नित्यकर्मप्रयोग, पश्चात्प्राप्त नित्यकृत्यार्णव, नित्यकृत्यरत्नमाला, न्यायसिद्धान्तमुक्तावली, न्यायचिन्तामणिसिद्धान्त आदि एवम् इनपर उपलब्ध टीका टिप्पणियों से भी यथासंभव अपेक्षित सहातया ली है। यथासंभव प्रयास किया है कि मूल कथन का तात्पर्यवर्णन पहले हो जाय और तत्सम्बद्ध अन्य विषय का उसके बाद। जहां कहीं इसका व्युत्क्रम किया गया है तो इसलिए कि मूल कथन का तात्पर्य स्पष्ट अवभासित हो। कहीं कहीं पूरी संस्कृत व्याख्या का एक रूप में भी हिन्दी अर्थ सरलता की दृष्टि से कर दिया गया है। यथाशक्य मैंने ध्यान रखा है कि मूलानूकूल व्याख्या हो; फिर भी कहीं असंगत या अननुकूल प्रतीत हो तो इस सम्बन्ध में निवेदन होगा कि कोई सुजन सुझाव या संशोधन देंगे तो उसका हृदय से स्वागत करूँगा।

इस प्राक्कथन लेख के सम्बन्ध में प्रकृत आचारादर्श ग्रन्थ से तो इतनी मात्र सहायता मिल सकी थी कि यह उपाध्याय श्रीदत्त विरचित है। अन्य सामग्री के लिए चिन्ता अवश्य थी। संयोगात् मार्च १४-१६ १९६८ ई० (विक्रम संवत्-२०२४) में जनता महाविद्यालय, बिजौरी दांग, पश्चिम नेपाल (जहाँ मैंने संवत् २०१० से २०१७ तक प्रधान पद से सेवा की थी) के अनुरोध (स्नेह) मिश्रित प्राप्त निमन्त्रण पत्र के आधार पर वहाँ होने वाले बृहद् विद्वत्सम्मेलन में भाग लेने हेतु पहुँचा था। प्रसंगात् यहां इतना ही कह देना अनुपयुक्त नहीं होगा कि उस सम्मेलन का उद्घाटन नेपाल नरेन्द्र श्री ५ महेन्द्र के कर-कमलों से सम्पन्न हुआ था, जिसमें काशीके श्रीमान् करपात्री जी, श्री शंकराचार्य जी, संस्कृत विश्वविद्यालय, हिन्दू विश्वविद्यालय वाराणसी आदि के भी विद्वान् तथा समस्त नेपाल, मिथिला, लखनऊ, मध्य प्रदेश, राजस्थान आदि के भी विद्वान् पधारे हुये थे। उस सम्मेलन में ही उस महाविद्यालय को संस्कृत विश्वविद्यालय के रूप में परिणत करने की घोषणा श्री ५ के श्री मुख से की गइ थी। उस महाविद्यालय के भूतपूर्व प्रधानाचार्य श्रीमान् आनन्द झा जी (प्रधान, संस्कृत प्राच्य विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ तथा अध्यक्ष, संस्कृत प्रचारिणी सभा लखनऊ) पधारे हुये थे, जिन्होंने काशी के छात्र जीवन में

मुझे शिक्षा भी दी है । अतः वहाँ के गुरुजनों में एक आप भी हैं । निर्देशानुसार ग्रीष्मावकाश में घर जाते समय लखनऊ पहुँचने के बाद आप ने इस टीका का बहुत-सा अंश देखकर अपना सत्परामर्श तथा संशोधन दिया । साथ ही अनुरोध करने पर **आचारादर्श** पर एक ''भूमिका'' लिखकर देने का आश्वासन दिया जो अब पाठकों के समक्ष उपस्थित है । मेरी दृष्टि से यह आपके सहज वात्साल्य का ही निदर्शन है । एतदर्थ मेरी हार्दिक कृतज्ञता के साथ भावी पीढ़ी विशेषतः कृतज्ञ बनेगी, वस, इतना ही कहने के लिए चाहूँगा । आपके आदेश, तथा मेरे ऊपर स्वाभाविक स्नेह के कारण उसी विश्वविद्यालय के प्राध्यापक डा० श्री शिवशेखर मिश्र एम. ए. (संस्कृत, अंग्रेजी, एवं भारतीय संस्कृति), एल. एल. बी., डी. लिट् महोदय उस विश्वविद्यालय में स्थित म० म० पी० वी० काणेकृत हिस्ट्री ऑफ धर्मशास्त्र तथा जनरल ऑव दि एशियाटिक सोसाइटी ऑव बंगाल आदि में प्रकाशित श्रीदत्त सम्बन्धी परिचय अपनी हिन्दी में अनुवाद बोलते गए और मैं लिखता गया था । अनन्तर उपलब्ध सामग्री के संबन्ध में पाद टिप्पणियों में यथास्थान उल्लेख कर दिया गया है । फलतः जिन जिन आधार से यह प्राक्कथन-लेख तथा टीका-लेखन सम्पन्न हो सका है, उन सभी के प्रति आभारी हूँ ।

हाँ, स्वर्गीय म० म० डाक्टर उमेश मिश्र जी (मिथिला रिसर्च इन्स्टिच्यूट, दरभंगा (बिहार) के प्रथम डाइरेक्टर तथा कामेश्वर सिंह दरभंगा संस्कृत विश्वविद्यालय के प्रथम कुलपति महोदय का भी वहुत ही कृतज्ञ हूँ जो यह कहकर इस टीका लेखन कार्य में प्रथम प्रवर्तक हुए थे कि '' आप इस ग्रन्थ पर अवश्य ही टीका लिखें, क्योंकि मेरे पूज्यपिता (म० म० जयदेव मिश्र) जी ने मुझे थोड़ा सा संस्कृत-ज्ञान होने पर ही इसे आद्यन्त पढाया था और उस समय तक भी आचारादर्श का अध्यनाध्यापन सुचारु रूप से मिथिला में चलता था ।''

इस कार्य में मुझे प्रवृत्त करने का उनका एक यह भी कारण हो सकता था कि उक्त इंस्टिच्यूट में उन्हें डाइरेक्टर होकर आने के बाद उस इन्स्टिच्यूट के स्थायी अध्यक्ष मिथिलेश महाराज श्री कामेश्वर सिंह जी के सभापतित्व में श्री नागेश्वर मिश्र जी ऐडवोकेट (लहेरियासराय) द्वारा प्रस्तावित एवं सर्वसम्मति से स्वीकृत 'अप्यस्ति कुशलो लोको वेदश्च' (चिरकालिक साक्षात्कार के बाद मिथिला में आज भी व्यवहृत होने वाले 'लोक वेद कुशल अछि?') निबन्धलेख प्रतियोगिता के इस विषय पर उसी सन् १९५३ ई० में इन्स्टिच्यूट के प्रथमारम्भ तिथि से वर्षव्यापी. अपने अन्तिम छात्र जीवन में अन्य अन्वेपक ५ छात्रों -जिनमें एक मद्रासी छात्र श्रीरमन नाम का भी था—के साथ ही मैंने भी १५० लम्बे पेजों का एक निबन्ध लिखकर उनके करकमलों में समर्पित किया था । सुनने में आता रहा

कि श्री गोपीनाथ कविराज जी काशी को परीक्षणार्थ कौपियाँ भेजी गई हैं किन्तु दु:संयोवश उसका परिणाम प्रकाशन आज तक भी विचारगर्भ में ही अन्तर्विलीन रहा। यह तो अन्य विपय है। उस समय से वे (डा. उमेश मिश्र जी) कभी पत्र द्वारा तो कभी मौखिक कुछ न कुछ लिखते रहने की प्रेरणा दिया करते थे। मेरे इस लेखन कार्य से प्रसन्न हो "मैं इस पर भूमिका लिखकर प्रकाशन के पहले भेज दूंगा" कहकर उन्होंने आश्वस्त भी किया था, किन्तु इसी बीच दैवी कारुणिक संयोगवश उनका एतत्सम्बन्धी कोई लेख उपलब्ध नहीं हो सका।

इस सटीक आचारादर्श के प्रकाशन में हुए लम्ब के संबन्ध में भी दो शब्द कह देना उचित होगा। मिथिला या विहार की गायों की अपेक्षा भी राजस्थान की अधिकांश बकरियाँ दुधारू होती हैं। अत: यहाँ प्राय: प्रत्येक परिवार में बकरी (अज) पालन का प्रबल प्रचलन है। संयोगात् मैं जहाँ भूतपर्व जागीरदार महोदय श्रीदलेल सिंह जी के यहाँ रह रहा था वहाँ अन्य पशु - पक्षी के अलावे, याज्ञिक सम्प्रदाय में प्रसिद्ध त्रिपिब (पानी पीते समय जिसके दोनों कान तथा जीभ पानी का स्पर्श करे) छाग (मनु या याज्ञवल्क्यादिस्मृतिप्रतिपादित वार्ध्रीणस) तथा बकरियाँ भी पर्याप्त थीं। इनमें एक तो [सांख्यतत्वकौमदी के मङ्गलाचरण के रूप से उद्धृत, यथा–"अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णां बह्वी: प्रजा: सृजमानां स्वरूपा:" (श्वेताश्वतरोपनिषद्)] मेरी थोड़ी सी असावधानी हुई कि कागज या कपड़ा भक्षण करने लगती। दु:संयोगवश कुछ कुछ समय के अन्तराल से दो बार में आदि तथा मध्य भाग की अधिकांश मूल तथा प्रतिलिपि कौपियाँ, वह उदरसात् कर गई। दूसरी ओर चल रही पारिवारिक अस्वस्थता, अन्तत: अशुभ घटना एवं बच्चों के बचपन आदि से दु:खी होकर अपने दुर्भाग्य को कोसता हुआ पूरे टीका लेख के अभाववश प्रकाशन (प्रयास) आदि कार्य से भी मुंह मोड़कर बैठ गया। सोचता रहा यदि कोई भविष्य में इसे छपवायेगा तो उसे महाभाष्य के स्थलविशेष जैसे लिख देना चाहिए 'अजाभक्षितमेतद्'। परन्तु यह स्थिति तो अपवाद में वैसे अमूल्य महाभाष्य ग्रन्थ के लिए ही सह्य हो सकी थी, न कि इसके लिए भी हो सकती थी।

किन्तु कुछ समय हुए हैं मेरा मातृविहीन ज्येष्ठपुत्र श्री पीताम्बर एकदिन मुझसे कहता है–"आप हमलोगों को अब कुछ भी न देकर केवल अपने लेख की पाण्डुलिपि ही दे जाइए।" अन्तत: न्यायसिद्धान्तमुक्तावलीकार के "ननु राजीव् दयावशंवद:" का अनुसारण करते हुए पाण्डुलिपि सम्पन्न करने की ओर प्रवृत्त हुआ और अत्यधिक श्रम के बाद वह यथासमय सम्पन्न भी हुई जो अब प्रकाशोन्मुख है।

# आचारादर्शः

## मङ्गलाचरणम्

[ मूलम् ]

दीक्षितो रणयज्ञेषु विबुधानन्ददायिषु ।
हरिरब्धिसुतावक्त्रसोमपीती[1] पुनातु वः ॥१॥

[ संस्कृत टीका ]

यस्य प्रकाशवशतोऽखिललोकचित्त-
मोहान्धकारपटलं प्रलयं प्रयाति ।
तद्दिव्यमव्ययमचिन्त्यममेयशक्ति,
सारस्वतं किमपि धाम नमामि नित्यम् ॥ १ ॥

सुखदं चरणं वाणि ! शरणं करवाणि ते ।
करुणाभरितैरम्ब ! दृक्पातैरवलम्बय ॥ २ ॥
आलोक-रहितादर्शः किं लोकैरवलोक्यते ।
तच्छ्रीदत्तकृताऽऽचारादर्शस्याऽलोकसंज्ञिकाम् ॥ ३ ॥
मिथिलाऽभिजनो मन्दो झोपाह्वः श्रीदिगम्बरः ।
लोकोपकृतये व्याख्यां वितनोति यथामति ॥ ४ ॥

अथ सकलजीवानामैहलौकिक-पारलौकिक-कल्याणानि कामयमानः धर्माध्यक्षवंश- समुद्भूतोऽयं धर्मशास्त्रमर्मज्ञो दार्शनिकमूर्धन्यः प्रकृतग्रन्थकारः "समाप्तिकामो मङ्गलमाचरेदि"त्यादि-शिष्टसमाचारानुमितश्रुत्या प्रारिप्सित-आचारदर्शग्रन्थ-समाप्ति-प्रतिबन्धक-प्रत्यूह-व्यूह-विनाशस्यावश्यकतया शोभासम्पन्न-श्रीशक्ति-समन्वितस्य नारायणम्य यज्ञयजमानमुखेन स्तवनरूपं मङ्गलमाचरन् शिष्यशिक्षायै निबध्नाति 'दीक्षित' इति ।

विबुधानन्ददायिषु =विबुधाः देवाः (त्रिदशाः विबुधाः सुरा इत्यमरः) विशिष्टाः बुधाः–विबुधाः विशिष्टज्ञानिनश्च । तेषाम् आनन्ददायिषु = सुखप्रदेषु। रणयज्ञेषु = देवासुरादि-संग्रामरूप-(सोम) यागेषु । एतद्रणविषये शास्त्रीयं वचनं यथा–

---

पाठान्तरम्–(१) पींथी ।

यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत !
अभ्युत्थानमधर्मस्य तदाऽऽत्मानं सृजाम्यहम् ॥

इति भगवद्गीता (४/७)। यथा वा,

इत्थं यदा यदा बाधा दानवोत्था भविष्यति ।
तदा तदाऽवतीर्याऽहं करिष्याम्यरिसंक्षयम्'' ॥

इति दुर्गा-सप्तशती (११/५५) । दीक्षितः = सोमपायी यजमानः (स सोमवति दीक्षित इत्यमरः) । धृतव्रतः = नित्योद्युक्त इति यावत् । अन्यत्रापि उत्कृष्टवस्तुना सह यज्ञस्य रूपणं दृश्यते यथा कादम्बर्यां तारापीडवर्णने–''स राजा सकलजगदभयदान-यज्ञदीक्षा-यूपेन बाहुना विजित्य वसुन्धरामि''ति । यथा वा शाकुन्तले (२-१६) ''आपन्नाभयसत्रे दीक्षिताः खलु पौरवा'' ॥ इति । यथा वा भगवद्गीतायाम् (१८/७) ''ज्ञानयज्ञेन तेनाहमिष्टः स्यामिति मे मति'' रिति ।

अत्र रणे यज्ञत्वारोपेण तस्यावश्यकर्तव्यत्वम्, लोकोत्तरफलजनकत्वम् साधारण जनदुष्करत्वञ्च सूच्यते ।अब्धिसुतावक्त्रसोमपीती=अब्धिसुतायाः शक्तिरूपार्धाङ्गिन्याः लक्ष्म्याः वक्त्रम्= मुखमेव सोमः = सुधानिधिः, श्लेषात् सोमरसोऽपि; तस्य पीती = पानकर्त्ता (सोमपीती तु सोमपा इत्यमरः) । हरिः = नारायणः (हरति पापानिति विग्रहे हृञ्हरणे भौवादिकाद्धातोः औणादिक 'इ' प्रत्ययः) वः युष्मान् । पुनातु = पुनीताम् , पालयतु इति यावत् । दानवीयदुराचरणेभ्यः प्राणपणेनापि इन्द्रादिदेवान् साधुजनांश्च पालयन् कमलावल्लभो भगवान् नारायणः जगद्वासिनो भवतोऽनिशमवतादिति सरलार्थः ।

अत्र श्लेषानुप्राणितो रूपकालङ्कारः । अनुष्टुप् छन्दः ।

[हिन्दी टीका]

**करो अनुग्रह शारदे ! हरो सकल अज्ञान ।**
**रहे मनुज सत्कर्मरत, बढ़े ज्ञान-विज्ञान ॥ १ ॥**
**विद्वद्वर श्रीदत्तकृत, यह आचारादर्श ।**
**दैनिककृत्यों के लिए, है निर्मल आदर्श ॥ २ ॥**
**उसकी यह भाषामयी, विवृति, 'मालती', नाम ।**
**लिखता हूँ जिससे चले, सबका आह्निक काम ॥ ३ ॥**

**इन्द्रादि देव, तथा सज्जनों के सुखदायी, देव-असुर आदि के संग्राम-रूप सोमयाग करने वाले, एवम् अपनी प्रियतमा शोभासम्पन्न-लक्ष्मी के मुखचन्द्ररूप-सोमरस के पान करनेवाले भगवान् नारायण आपलोगों का पालन करें ।**

## [ मूलम् ]

अहोरात्राश्रितो धर्म इह वाजसनेयिनाम् ।
निबध्यते निबद्धो यो धर्मशास्त्रनिबन्धिभिः ॥+

### [ संस्कृत टीका ]

अहोरात्राश्रित इति । वाजसनेयिनाम् = (माध्यन्दिनशुक्ल) यजुर्वेदिनाम् । यथा चैतस्य व्युत्पतिः-शब्दकल्पद्रुमे-"वाजसनेयः = वाजसनेः = सूर्यस्य छात्रः । (वाजसनि + ढक् )= याज्ञवल्क्यः। यथा-बृहदारण्यके-"आदित्यानीमानि शुक्लानि यजूंषि वाजसनेयेन याज्ञवल्क्येनाख्यायन्ते" इति वाजसनेयी = (वाजसनेयेन प्रोक्तो वेदोऽस्त्यस्येति इनिः) यजुर्वेदी यथा "आर्षक्रमेण सर्वत्र शूद्रा वाजसनेयिन" इति महाजनपरिगृहीतवचनात् यजुर्वेद-विधिनैव कर्म कुर्युरि" ति मलमासतत्त्वमि" ति च ।

अहोरात्राश्रितः = अहश्च रात्रिश्चेतिद्वन्द्वे "अहः सर्वैकदेशे" त्यादिना समासान्तेऽचि रात्राह्नाहाः पुंसी" ति पुंस्त्वे अहोरात्रः = अहर्निशम् । तदाश्रितः = तस्य (अहोरात्रस्य) कालविशेषानासाद्य कथितः । धर्मः = यागादिः । यथाच धर्मलक्षणम्-अर्थसंग्रहे-"वेदप्रतिपादितः प्रयोजनवदर्थो धर्म" इति । अथवा-"यतोऽभ्युदय-निःश्रेयस-सिद्धिः स धर्म" इति वैशेषिकसूत्रम् ।

इह = आचारादर्शनामके ग्रन्थे (मया श्रीदत्तोपाध्यायेन) निबद्ध्यते = क्रमबद्धरूपेण साररूपेण च प्रतिपाद्यते = व्याख्यायते इति यावत् । यः = धर्मः । धर्मशास्त्रनिबन्धिभिः = मन्वादि-धर्मशास्त्रव्याख्यातृभिः । निबद्धः = स्व-स्व-निबन्ध-ग्रन्थे व्युत्क्रमेण न्यूनाधिकरूपेण च व्याख्यातः । एतेनात्र प्रतिपादितस्य विषयस्य पूर्वाचार्यसम्मतत्वान्नोपेक्षणीयत्वं, नवा प्रौढोक्तित्वं कल्पनीयम् ।[1]

---

\+ आचारचिन्तामणौ पद्यस्यास्याधोर्निर्दिष्टानुकृतेर्दर्शनादाकलनीयमाचारादर्शादर्शगौरवम्- 'अहोरात्राश्रितो धर्म इह वाजसनेयिनाम् निबद्ध्यते हरिन्नत्वा श्रीवाचस्पतिशर्मणा ।' इति आचारचिन्तामणिः, पद्यसंख्या-२ ।

[ हिन्दी टीका ]

यजुर्वेदियों का दिन-रात में होनेवाला धर्म इस आचारादर्श ग्रन्थ में मैं श्रीदत्तोपाध्याय, सार रूप से तथा क्रमबद्ध रूप से कह रहा हूँ जिसे धर्मशास्त्र की व्याख्यां करनेवाले (अन्य) आचार्यों ने अपने-अपने निबन्ध ग्रन्थों में व्युत्क्रम से तथा न्यूनाधिक रूप से कहा है ।

[ संस्कृत टीका ]

विषयश्चाधिकारी च सम्बन्धश्च प्रयोजनम् ।
विनाऽनुबन्धं ग्रन्थादौ मङ्गलं नैव शस्यते ॥

इत्यभियुक्तोक्त्या ग्रन्थादौ अनुबन्ध-चतुष्टय-प्रदर्शनस्याऽवश्यकत्वात्तद्दर्शयति "अहोरात्राश्रितो धर्म" इति । तथाचात्र अहोरात्राश्रितो धर्म एव विषयः । तज्जिज्ञासुरधिकारी। धर्मेण सह वचन-सन्दर्भरूपस्य आचारादर्श-(स्थ) शास्त्रस्य प्रतिपाद्य-प्रतिपादक-लक्षणः सम्बन्धः, स्वर्गापवर्गादि-साधनस्य धर्मस्य शास्त्रैकगम्यत्वात् । प्रयोजनन्तु स्वर्गापवर्गादि, तस्य धर्माधीनत्वात् । यद्यपि दारोपगमादिरूपः कामोऽप्यत्राभिहितः, तथापि "ऋतुकालाभिगामी स्यात्स्वदारनिरतः सदा" इत्यादि मनु (३/४५)वचनैःऋतुकालादिनियमेन विहितत्वात्सोऽपि धर्म एव । एवञ्च अर्थार्जनमपि-

ऋतामृताभ्यां जीवेत्तु मृतेन प्रमृतेन वा ।
सत्यानृताभ्यामपि वा न श्ववृत्त्या कदाचन ॥

इत्यादि मनु-(४/४) वचनैः विहितत्वाद् धर्म एव । अत्र ह्यनुबन्धत्वं नाम ग्रन्थ-प्रवृत्ति-प्रयोजक-ज्ञान-विषयत्वम् इति ।

## ब्राह्ममुहूर्ते धर्मादिचिन्तनम्

[ मूलम् ]

अथ ब्राह्ममुहूर्ते धर्मादिचिन्तनम्, तत्र मनुः-

ब्राह्मे मुहूर्ते बुध्येत धर्मार्थौ[१] चानुचिन्तयेत् ।
कायक्लेशांश्च तन्मूलान् वेदतत्त्वार्थमेव च ॥

ब्राह्मो मुहूर्तः = सन्ध्यायाः पूर्वदण्डद्वयात्मकः । तन्मूलान् = धर्मार्थहेतुक्रियानिमित्तकान्[२] । वेदतत्त्वार्थमिति। तत्त्वपदमपन्याय-प्रतीतार्थ-निवारणार्थम् । वेदतत्त्वार्थो ब्रह्म इत्येके ।

पाठा. (१) धर्मार्थाव । (२) धर्मार्थोमपादमूलान् ।

[ संस्कृत टीका ]

तत्रेति। तत्र =रात्रिशयनानन्तरं निद्रात्याग-विषये इत्यर्थः। "अथोद्बोधः तत्र मनुरि" ति नित्यकृत्यार्णव-लेखात्। मनुरिति।

उक्तं कर्म, क्रमो नोक्तो न कालस्त्वतएव हि।
द्विजानान्तु हितार्थाय दक्षस्तद्द्वयमब्रवीत्॥
प्रातरुत्थाय कर्तव्यं यद् द्विजेन दिने दिने।
तत्सर्वं संप्रवक्ष्यामि द्विजानां परमं हितम्॥
उदयास्तमयं यावन्न विप्रः क्षणिको भवेत्।

इति दक्ष-प्रतिपादितकाल-क्रमानुसारमहोरात्र-कृत्यमभिधाम्यन् ग्रन्थकारः

उपास्य पश्चिमां सन्ध्यां हुत्वाऽग्नींस्तानुपास्य च।
भृत्यैः परिवृतो भुक्त्वा नातितृप्त्याऽथ संविशेत्॥ (१/११४)

इति याज्ञवल्क्योक्तदिशा रात्रौ स्वापानन्तरम् आह्निक-कृत्ये सर्वप्राथमिक-कृत्यं निद्रा-त्यागं तत्पश्चाद्भावि च विवक्षुराह - मनुरिति।[१]

ब्राह्मे मूहूर्ते = ब्राह्मो मुहूर्त इदानीमेवाग्रे वक्ष्यते। बुद्ध्येत = जागृयात्, निद्रां त्यजेदिति यावत्। धर्माथौं = धर्मश्च अर्थश्च तौ धर्मार्थौ। अनुचिन्तयेत् = परस्पराविरोधेनानुष्ठानार्थमवधारयेत्। तन्मूलान् = धर्मार्थहेतुक्रियानिमित्तकान् धर्मार्जनहेतूनिति यावत्। कायक्लेशान् = दैहिककष्टानि च निरूपयेत्। तथाच यदि महान् कायक्लेशः अल्पौ च धर्मार्थौ तदा तत्क्लेशं परिहरेत्। तदुक्तं कूर्मपुराणेऽपि -

**ब्राह्मे मुहूर्ते उत्थाय धर्ममर्थञ्च चिन्तयेत्।**
**कायक्लेशं तदुद्भूतं ध्यायीत मनसेश्वरम्॥ इति।**

च = पुनः। वेदतत्त्वार्थम् = सन्देहनिवारणपूर्वकं वेदस्य यथार्थानर्थान्। निश्चिनुयात्। तदानीं चित्तस्याव्याकुलत्वेन स्थिरत्वेन च तत्त्वप्रतिभासनयोग्यत्वात्। तत्त्वपदमिति। न्यायः = पूर्वमीमांसादर्शनम्। प्रतिज्ञादिपञ्चावयव- सहितस्तर्कश्च। अपन्यायः = वेद-विरोधि

-बौद्धादीनामसत्तर्कः, तेन प्रतीतस्य = ज्ञातस्य, अर्थस्य = असदर्थस्येति यावत्। निवारणार्थम् = वर्जनार्थम्। तथाच वास्तविकार्थबोधकमत्र तत्त्वपदमिति फलितम्। यथाऽऽह मनुरेव-

**आर्षं धर्मोपदेशञ्च वेदशास्त्राविरोधिना।**
**यस्तर्केणानुसन्धत्ते स धर्मं वेद नेतरः ॥ ( 12/106 ) इति।**

**या वेदबाह्याः स्मृतयः याश्च काश्च कुदृष्टयः।**
**सर्वास्ता निष्फलाः प्रेत्य तमोनिष्ठा हि ताः स्मृताः ॥ ( 12/95 ) इति।**

**[ संस्कृत टिप्पणी ]**

उक्तं कर्म मन्वादिभिः, क्रमकालौ तु नोक्तौ, अतएवं = एतस्मादेव कारणात्। द्विजानामित्युपलक्षणम्। तद्द्वयम् = क्रमं कालञ्चेत्यर्थः। प्रातःपदम् उषःकालपरम्, विष्णुपुराणादौ तदैवोत्थानविधानात्। उदयास्तमयमित्यहोरात्रोपलक्षणम्। विप्र इति प्रधान-निर्देशः। क्षणिकः = शास्त्रानुमतव्यापारशून्य इति कल्पतरुः। उक्तः- कर्महीनः क्षणमपि न तिष्ठेदित्यर्थः इत्याचारचिन्तामणिरिति नित्यकृत्यार्णवः। अन्ये तु क्षणिकोऽत्र लोकशास्त्रगर्हितव्यापारवान्। लोकगर्हितो व्यापारः जलताडनादिः। शास्त्रगर्हितः परस्वहरणादिरित्याहुः। अतएवात्रत्यादिम-मनुवचन-व्याख्यायां कुल्लूकभट्टः -"ऋषिदृष्टत्वाददोषं वेदं, धर्मोपदेशञ्चतन्मूलस्मृत्यादिकं यस्तदविरुद्धेन मीमांसादिन्यायेन विचारयति स धर्मं जानातीति। एवमुत्तर-वचन-व्याख्यायां- "यानि चासत्तर्कमूलानि देवताऽपूर्वादिनिराकरणात्मकानि वेदविरुद्धानि चार्वाकदर्शनानि सर्वाणि परलोके निष्फलानि" इति च। अतएव च-"न्याय-विद्धर्मतत्त्वज्ञः षडङ्गविदनुत्तमः" इति महाभारतमपि (१/५/३)। न्यायशास्त्रं तर्कशास्त्रं हेतुशास्त्रमिति समपर्यायः। अतएव,

**पुराण-न्याय-मीमांसा-धर्मशास्त्राङ्गमिश्रिताः।**
**वेदाः स्थानानि विद्यानां धर्मस्य च चतुर्दश ॥**

इति याज्ञवल्क्य (१/३) स्मृतेः "न्यायस्तर्कविद्ये" ति मिताक्षराऽपि। एवमेव "न्यायः प्रमाणादिनिरूपकं शास्त्रं गौतमादिप्रणीतमि" ति

वीरमित्रोदय-परिभाषाप्रकाशोऽपि । प्रतीयते अनेनैव हेतुना केनापि संस्कृतसुकविना सश्लेषमभिहितम्–

**लीलावतीभाव-विशुद्धचेताः चिन्तामणि– द्योतितकण्ठदेशः ।**
**हस्ते प्रसूनाञ्जलिरेव यस्य स्मृत्या कुमार्या व्रियते स एव ॥ इति ।**

एक इति । एके तु– "तत्त्वं ब्रह्मणि याथार्थ्ये" इति कोषाद् ब्रह्मपरकं तत्त्वपदमवबुध्य वेदप्रतिपाद्यः ब्रह्मरूपोऽर्थः अर्थाद् ब्रह्मरूइति व्याचक्षते । 'एके' इत्यात्रारुचिबीजन्तु उक्त-नियमोपदेशस्य द्विज-जन-साधारण्येनोक्ततया ब्रह्मचिन्तनमसाधारणमतिभिरेव साध्यमिति । अत्राचारचिन्तामणिस्तु "तत्त्वपदं कुयुक्तिप्रतीतवारणार्थमि" ति । "वेद– तत्त्वार्थः = शिष्यतात्पर्य-विषय" इति स्मृतिदीपिकायां वामदेवोपाध्यायाः व्याख्यातवन्तः । "वेदतत्त्वार्थो विष्णुः । न्यायप्रतीतार्थो वे" ति नित्यकृत्यरत्नमाला-टिप्पणी । ब्राह्मो मुहूर्त्तः = सन्ध्यायाःपूर्वदण्डद्वयात्मकः (समयः)। सन्ध्यासमयमाह योगियाज्ञवल्क्यः–

**ह्रासवृद्धी तु सततं दिवसानां यथाक्रमम् ।**
**सन्ध्या मुहूर्त्तमात्रन्तु ह्रासे वृद्धौ च सा समा ॥ इति ।**

सर्वर्तुषु प्रातःसग्ध्या सायंसन्ध्या च दण्डद्वयमेव भवतीत्यग्रे ग्रन्थकारः ।

तथाचैतत्प्रातःसन्ध्यातः पूर्ववर्त्ती दण्डद्वयात्मकः कालो ब्राह्मो मुहूर्त्तो ग्रन्थकृदभिप्रेतः सिद्धः । अतएव "सूर्योदयात्प्राग्-दण्डद्वयरूपो यः सन्ध्यासमयः तस्मात्पूर्वो दण्डद्वयात्मकः ब्राह्मो मुहूर्त्त इति श्रीदत्त-गोण्ढि-माधव-विश्वेश्वरोपाध्याया" इति नित्यकृत्यार्णवः । अतएव च उत्तरदिवसीय-आह्निककृत्यार्थं रात्रेरन्तिमचतुर्दण्डात्मककालस्यापि दिवसत्वेन व्यवहारः । यथाच ब्रह्मवैवर्ते–

**त्रियामां रजनीं प्राहुस्त्यक्त्वाऽऽद्यन्तचतुष्टयम् ।**
**नाडीनां तदुभे सन्ध्ये दिवसाद्यन्तसंज्ञिते ॥ इति ।**

अत्र नाडीनामाद्यन्तचतुष्टयमित्यन्वयः । एवञ्च नाडीनाम् = दण्डानाम् । आद्यन्तचतुष्टयम् = आदितोऽन्ततश्च चतुश्चतुर्दण्डात्मकं समयं त्यक्त्वा रजनीम् = रात्रिम् । त्रियामाम् = फलतः त्रिप्रहराम् (द्वौ यामौ प्रहरौ समौ इत्यमरः) । विज्ञाः = मुनयः प्राहुः । तदुभे सन्ध्ये = प्रातःसायंसन्ध्ये च । दिवसाद्यन्तसंज्ञिते = दिनस्यैव आद्यन्तरूपे भवतः इति तदर्थः । यद्यपि ग्रन्थोक्त-मनुवचनटीकायाम

''ब्राह्मो मुहूर्त्तो रात्रेः पश्चिमो यामः । ब्राह्मी-भारती, तत्प्रबोधहेतुत्वात् । मुहूर्त्तशब्दोऽत्र कालमात्रवचनः । दक्षेणाऽपि-''प्रमोमपश्चिमौ यामौ वेदाभ्यासरतो नयेत् । यामद्वयं शयानो हि ब्रह्मभूयाय कल्पते '' इति वदता तत्र प्रबोधोऽभ्यनुज्ञातः'' इति कुल्लूकभट्टः । एवञ्च, यामिन्याः पश्चिमे यामे त्यक्तनिद्रो हरिं स्मरेदिति व्यासवाक्येन चैकवाक्यतया ब्राह्ममुहूर्त्त-शब्दस्य पश्चिमयामपरत्वं प्रतीयते, प्रबोधोत्तरं वेदाभ्यासादि-हरि स्मरणहोमान्तानां बहूनां विहित-कर्मणां तावत्कालं बिना कर्तुमशक्यत्वात् । परन्तु

**रात्रेः पश्चिमयामस्य मुहूर्त्तो यस्तृतीयकः ।**
**स ब्राह्म इत्रि विज्ञेयो विहितः स प्रबोधने ॥**

इति माध्यन्दिन-वाजसनेयाह्निकधृतविष्णुपुराणवचनेन

**रजनीप्रान्तयामार्धं ब्राह्मः समय उच्यते ।**
**स्वहितं चिन्तयेत्प्राज्ञस्तस्मिँश्चोत्थाय सर्वदा ॥**

इति काशीखण्डवचनेन ''शंकरश्चाजपादश्चे'' त्यादि कालमाधवधृतपुराणवचनेन च चतुर्धाविभक्तस्य रात्र्यन्तयामस्य ब्रह्मदेवताक उपान्त्य (तृतीय) भागः ब्राह्ममुहूर्तः प्रतीयते ।

एवंच परस्परं विरोधः प्रतिभासते । तथापि उभयस्य शास्त्रार्थत्वे वेदाभ्यासादिबहुतरकर्म चिकीर्षुः पश्चिमयामस्य आद्ये मुहूर्त्ते जागृयात् । अन्यस्तु तृतीयमुहूर्त्ते इति व्यवस्था आस्थेया, सकृदुच्चरितस्य ब्राह्ममुहूर्त्त-शब्दस्य सति तात्पर्ये अर्थद्वयबोधकत्वे बाधकाभावात् ।

अतएव ''इदमत्रावधेयम् यदत्र प्रदोष-पश्चिमौ यामौ वेदाभ्यासरतो नयेदिति वचनेन रात्रिशेषे वेदाभ्यासो दक्षेणोक्तः, स पूर्वदिवसीय- रात्रिकृत्यान्तर्गतोऽवगन्तव्यः, दक्षेण रात्रिकृत्ये तस्याभिधानात् । यच्च रात्रेरुपान्त्य-मुहूर्त्तमारभ्य कर्तव्यत्वेनोक्तं तदुत्तर-दिवसीयाऽह्निक-कृत्यान्तर्गतम् , दक्षेण उपान्त्यमुहूर्त्तकालीय-कृत्यमारभ्याह्निकस्य विहित्वात् । अतएव ब्रह्मवैवर्ते उपान्त्यमुहूर्त्तादि-कालस्यैव दिवसत्वमुक्तम् । यथा ''त्रियामां रजनीं प्राहुरित्यादीति वीरमित्रोदयः । अतएव च- प्रातरुत्थाय कर्तव्यं यद्द्विजेन दिनेदिने इति, तथा, दिवसस्याद्यभागे कृत्यं तस्योपदिश्यते । इति दक्षवचनद्वयमुपक्रम्य

नित्यकृत्यार्णवनिबन्धोऽपि प्रकृतप्रसङ्गे यथा "दिवसशब्दोऽत्र उषःकालादि-प्रदोषान्तकालपरोऽजहत्स्वार्थलक्षणया, दक्षेणैव दिवसस्येत्युक्त्वा उषः-कालोपक्रमप्रदोषान्त-कृत्यव्युत्पादनादिति रत्नाकरः। अत्र प्रातःपदं ब्राह्ममुहूर्त्तपरम्, मनुवचनैकवाक्यताऽनुरोधात्। अत्र दिनपदं ब्राह्ममुहूर्त्तादि- प्रदोषान्तकालपरम्, त्रियामां रजनीं प्राहुरि-त्यादिब्रह्मवैवर्तवचनैकवाक्यताबलादिति सङ्गच्छते।

ब्राह्ममुहूर्तप्रसङ्गे उक्तोभयव्यवस्थायाः सत्त्वादेव ब्राह्मे मुहूर्त्ते चोत्थाय चिन्तयेदात्मनो हितमिति याज्ञवलक्यवचन (१/११५) व्याख्यायां "रात्रेः पश्चिमयामो ब्राह्मो मुहूर्त्तः। मुहूर्त्तशब्दोऽत्र औपचारिक इति" शूलपाणिः। "ब्राह्मेमुहूर्त्ते उत्थाय = पश्चिमेऽर्धप्रहरे प्रबुध्ये" ति मिताक्षराऽपि सङ्गच्छते। अयञ्च मिताक्षराया अर्धप्रहरशब्दश्चतुर्दण्डात्मककालबोधकः, 'त्रिमामां रजनीं प्राहुरि' त्यादि ब्रह्मवैवर्त्तवचनानुरोधात्।

अत्र नित्यकृत्यार्णवस्तु – "ब्राह्मो मुहूर्त्तः सन्ध्यायाः पूर्वदण्डद्वयात्मक इति श्रीदत्त-गोण्ढि-माधव-विश्वेश्वरोपाध्यायाः। पञ्चदशधा विभक्तरात्रेश्चतुर्दशो भाग इति रत्नाकरादयः। ब्राह्ममुहूर्त्तः पञ्चदशध-विभक्त-निशाचतुर्दशो भाग इत्यसत्, ऋतुभेदेन तस्य सन्ध्याऽन्तर्भावसद्भावात्, तस्य दण्डद्वयात्मकत्वनियमात्। तस्मात्सन्ध्यात्वानाक्रान्त-चतुर्दश-मुहूर्त्तपरन्तत्पदम्। अतएव सन्ध्यापूर्वप्राचीप्रकाशवानिति निबन्धार इति स्मृतिकौमुदी। गौडनिबन्धेषु सूर्योदयात्प्रागर्धप्रहरे द्वौ मुहूर्त्तौ। तत्राद्यो ब्राह्मः, द्वितीयो रौद्र इत्याहुः। दाक्षिणात्यनिबन्धेष्वपि ब्राह्ममुहर्त्तो द्वेधा वर्ण्यते। अन्त्य-यामात्मको रात्रेरुपान्त्यमुहूर्तश्चे" ति सविभागमाह स्म।

ब्राह्ममुहूर्त्ते निद्रायां दोषं प्रायश्चित्तञ्चाह विष्णुः-

**ब्राह्मे मुहूर्त्ते या निद्रा सा पुण्यक्षय-कारिणी।**
**तां करोति तु यो मोहात्पाद-कृच्छ्रेण शुद्ध्यति॥ इति।**

अत्र पुण्यक्षयपदं पापपरम्, प्रायश्चित्तोपदेशात्।

प्रसङ्गात् पूर्वोक्त-प्रदोषसमयपरिचये पण्डित-प्रवर-रत्नपाणि झा- प्रणीतो नक्तव्रत- प्रकरणीयः कृत्यसागरो यथा-"व्यासः- 'त्रिमुहूर्त्तं प्रदोषःस्यात् भानावस्तं गते सति।' इति। गौडमते तु-'प्रदोषोऽस्तमयादूर्ध्वं घटिकाद्वयमिष्यते' इत्युक्त्वा तत्र घटिका = दण्डद्वयरूपा बोधितेति बोध्यम्। दण्डत्रयपर्यन्तं

सन्ध्यैव ज्ञेया, यथा, स्कन्दपुराणे- 'सायंसन्ध्या त्रिघटिका अस्तादुपरि भास्वतः ।' इति ।

[ हिन्दी टीका ]

स्मृतिकार दक्ष का कहना है कि मनु आदि स्मृतिकारों ने कर्म का उपदेश तो किया परन्तु काल तथा क्रम नहीं कहे हैं । अतः कर्म करनेवालों के हित के लिए उक्त दोनों बातें (काल और क्रम) मैंने कही हैं , और प्रतिदिन प्रातःकाल उठने के बाद से कर्म करनेवालों का जो परम हितकारी कर्तव्य है उस सभी को अच्छी तरह कहूँगा । दिन तथा रात में प्रत्येक कर्मकर्त्ता को लोक एवं शास्त्र द्वारा निन्दित कर्म नहीं करना चाहिए । इस उपक्रम से दक्ष द्वारा कहे गये काल और क्रम के अनुसार अहोरात्राश्रित धर्म-कृत्यों में याज्ञवल्क्य के 'उपास्य पश्चिमां सन्ध्याम्' इस वचनानुसार रात्रिशयन के बाद सर्वप्रथम रात्रि के अन्तिम समय में निद्रात्याग तथा उसके बाद होनेवाले कर्मों को दिखाने (समझाने) के उद्देश्य से ग्रन्थकार 'तत्र मनुः' पदों से ग्रन्थारम्भ करते हुए प्रमाणस्वरूप मनु नाम के निर्देश के साथ 'ब्राह्मे मुहूर्त्ते'' इत्यादि वचनों का निर्देश करते हैं ।

ब्राह्म मुहूर्त्त में जग जाना चाहिए । (ब्राह्म मुहूर्त्त का विवेचन अभी आगे किया जायगा) । अनन्तर धर्म और अर्थ का परस्पर अविरोध आचरण के लिए निश्चय करना चाहिए। इस धर्म और अर्थ के उपार्जन में शारीरिक क्लेश का भी विचार करें ।

यदि क्लेश बड़ा हो और धर्म तथा धन की प्राप्ति कम हो तो इसे छोड़ दें । साथ ही वेदों के संदिग्ध स्थलों में सन्देह निवारण के साथ-साथ यथार्थ अर्थ का निश्चय करें, क्योंकि इस समय चित्त के शान्त रहने के कारण वास्तविक ज्ञान हो सकता है ।

उक्त मनुवचन में 'तत्त्व' पद देने का प्रयोजन यह है कि वेद-विरोधी बौद्ध आदि के कुतर्कों से ज्ञात होनेवाले असत् अर्थ का ज्ञान न कर उसका यथार्थ अर्थ ही समझें। जैसा कि स्वयं मनु (१२।१०६) ने भी कहा है कि ऋषियों द्वारा देखे गए वेद और स्मृत्यादि धर्मोपदेश का जो वेद-शास्त्र से अविरुद्ध तर्क के द्वारा अनुसन्धान करता है, वही धर्म को जानता है, दूसरा नहीं । इसी तरह महाभारत (२/५/३) से भी समझें ।

आचारादर्शकार द्वारा प्रतिपादित 'अपन्याय' पदघटक 'न्याय' पद का अर्थ पूर्व मीमांसा दर्शन अथवा प्रतिज्ञादि-पञ्चावयव सहित तर्क अर्थात् तर्कशास्त्र या हेतुशास्त्र पर्यायवाला न्यायशास्त्र हैं । जैसा कि आचार-चिन्तामणिकार की भी यहाँ

व्याख्या है कि "कुयुक्ति से प्रतीत होनेवाले अर्थ न लिए जायँ, इसी निमित्त वेदतत्त्वार्थ में 'तत्त्व' पद कहा गया है ।"

प्रतीत होता है कि इसी हेतु संस्कृत के किसी सुकवि ने भी श्लिष्टपद्य के माध्यम से कहा है–

लीलावती (सुन्दरी या व्यभिचारिणी) स्त्रियों के हावभाव आदि के बावजूद जिसका अन्तःकरण विशुद्ध है, चिन्तामणि (विचारते ही अभिलषित वस्तु को देनेवाला रत्न-विशेष) प्रकृत में कौस्तुभ-मणि से जिसका कण्ठप्रदेश द्योतित हो रहा है, जिनके हाथ में कमल-पुष्प शोभा पा रहा है, वैसे वर (विष्णु भगवान्) को स्मृति (लक्ष्मी) रूप कुमारी वरण करती है ।

दूसरे पक्ष में– भास्कराचार्यप्रणीत न्यायलीलावती के तात्पर्य ज्ञान से जिसका अन्तःकरण (आत्मा) विपरीत ज्ञान के अभाव में निर्मल हो गया है, गंगेशोपाध्याय-विरचित न्याय-चिन्तामणि ग्रन्थ जिसने कण्ठस्थ कर लिया है तथा उदयनाचार्यप्रणीत कुसुमाञ्जलि के मनन से हस्तचेष्टाएँ चंचल हो गयी हैं, ऐसा कोई विरल विद्वान् ही स्मृति (धर्मशास्त्र) रूप कुमारी का वर हो पाता है । अर्थात् स्मृतिशास्त्र का सफल व्याख्यांता हो जाता है । अथवा संस्कार-जन्य-ज्ञान स्वरूप स्मृति रूप कुमारी को पाने का अधिकारी हो जाता है, अर्थात् उसे अनुभूत विषय का सद्यःस्मरण होता रहता है । अथवा "स्याच्चिन्तास्मृतिराध्यानम् (अमर १/७/२९) की रामाश्रमी सुधा व्याख्या में उद्धृत– "स्मृतिः स्मरण-धीच्छासु शास्त्रे" इस हैमकोशानुसार धीरूप कुमारी अथवा शास्ति (शास्त्र) सामान्य रूप कुमारी का वर बन जाता है । अर्थात् किसी भी विषय का अथवा सामान्यतः शास्त्रप्रतिपाद्य विषय का वह (विद्वान्) विशेष बोद्धा या ज्ञानक्षमतावान् बन जाता है ।

तीसरे पक्ष में– लीलावती के भावज्ञान के बाद भी अविचलित (विशुद्ध) अन्तःकरण वाला, चिन्तामणि मन्त्र (ह्रीं) के जप से "अकुहविसर्जनीयानां कण्ठः" के अनुसार मुख्यतः जागृत कण्ठस्थानवाला, तथा देवसमर्पणार्थ हाथ में कुसुमांजलिवाला विशिष्ट-साधकजन स्मृति (देवचिन्ता अथवा इच्छा रूप) कुमारी का वर बन जाता है। अर्थात् वह साधक सतत सुरध्यायी तथा इच्छानुसार फल पानेवाला बन जाता है ।

कोई एक व्याख्याता– "वेदतत्त्वार्थम्" पद का अर्थ ब्रह्म करते हैं क्योंकि "तत्त्वं ब्रह्मणि याथार्थे" इस कोश के अनुसार "तत्त्व" पद का अर्थ ब्रह्म है । अब निष्कर्ष यह निकलता है कि वेद-प्रतिपादित-ब्रह्म रूप अर्थ का ध्यान करें । परन्तु यह अर्थ इसलिए उपयुक्त नहीं है कि 'ब्राह्मे मुहूर्ते' आदि मनु का उपदेश द्विज

(कर्मकर्त्तृ) साधारण के लिए कहा गया है और ब्रह्म-चिन्तन का उपदेश तो असाधारण बुद्धिवालों के लिए ही हो सकता है न कि सर्वसाधारण के लिए।

वामदेवोपाध्याय ने अपने निबन्धग्रन्थ स्मृति-दीपिका में 'वेदतत्त्वार्थ' पद का अर्थ-शिष्य तात्पर्यविषय कहा है। म० म० मुकुन्द झा ने नित्यकृत्यरत्नमाला में विष्णु या न्यायप्रतीतार्थ कहा है।

अब विचार करना है कि ब्राह्ममुहूर्त्त कहते हैं किसे ?

यहाँ प्रकृत ग्रन्थकार का मत है कि प्रातःसन्ध्यासमय से दो दण्ड (घड़ी) पूर्व का समय ही ब्राह्म-मुहूर्त्त है। अर्थात् योगियाज्ञवल्क्य के वचनानुसार दिनमान में घटबढ़ होने पर भी दोनों सन्ध्या- (प्रातः तथा सायं) समय केवल एक-एक मुहूर्त्त (दो-दो दण्ड) का होता है। स्वयं ग्रन्थकार भी आगे व्याख्या में कहते हैं कि 'सभी ऋतुओं में प्रातःसन्ध्या एवं सायंसन्ध्या दो-दो दण्डों की ही होती है। इसमें प्रातः सन्ध्या के पहले दो दण्ड (याने सूर्योदय के चार दण्ड पूर्व से प्रारम्भ होकर तीसरे दण्ड तक) फलतः सूर्योदय के पूर्व १ घंटा ३६ मिनट से प्रारम्भ होकर ४८ मिनट तक ब्राह्ममुहूर्त्त होता है। यही मत शूद्राचार-प्रणेता गोण्ढि मिश्र, स्मृति-मंजरी-निर्माता माधव, तथा स्मृतिसमुच्चय-रचयिता विश्वेश्वरोपाध्याय का भी है।' अतएव नित्यकृत्यार्णव-ग्रन्थ में भी लिखा है कि 'सूर्योदय के पूर्व दो दण्ड सन्ध्या समय है एवम् इससे पूर्व दो दण्ड ब्राह्म मुहूर्त्त' होता है। फलतः इसी कारण से अगले दिन के कृत्य-सम्पादनार्थ रात्रि का अन्तिम चार दण्ड (१ घंटा ३६ मिनट) के समय को दिन के समय के रूप में ही मानते हैं। जैसा कि ब्रह्मवैवर्त का कहना है कि "रात्रि के आदि तथा अन्त से चार-चार दण्ड हटाकर मुनि लोग रात्रि का अन्वर्थ नाम 'त्रियामा' कहते हैं और दोनों सन्ध्याएँ क्रमशः दिन का ही आदि तथा अन्तिम भाग है।"

यद्यपि ग्रन्थोक्त मनुवचन की कुल्लूकभट्टी व्याख्या है कि "ब्राह्ममुहूर्त्त रात्रि का चौथा प्रहर है; क्योंकि यही समय ब्राह्मी = सरस्वती के जगने (जगाने) का समय है। यहाँ मुहूर्त्त शब्द दो दण्ड रूप अर्थ का बोधक न होकर केवल समयवाची है।",

प्रदोष (मैथिल निबन्धों के अनुसार सूर्यास्त के बाद तीन दण्ड अर्थात् १ घंटा १२ मिनट अथवा गौड़ निबन्धों के अनुसार दो दण्ड अर्थात् ४८ मिनट) वाली रात के प्रथम प्रहर तथा चौथे प्रहर में वेदाभ्यास से समय यापन कर मध्य रात्रि के दो प्रहर (छह घंटे) का सोना ब्रह्मप्राप्ति का कारण बताते हुए दक्ष ने भी रात के चौथे प्रहर में जग जाने की अनुमति दी है। इसी तरह "रात्रि के चतुर्थ प्रहर में

निद्रामुक्त होकर भगवान् का स्मरण करे'' इस व्यास वाक्य के साथ एकवाक्यता करने पर ब्राह्ममुहूर्त्त से रात्रि का चतुर्थ प्रहर लिया जाना प्रतीत होता है । सचमुच में देखा जाय तो जगने के बाद वेदाभ्यास से लेकर भगवत्स्मरण होमपर्यन्त की शास्त्र-विहित बहुत-सी क्रियाओं का उतने समय के बिना सम्पन्न होना भी सम्भव नहीं ।

परन्तु आह्निक-सूत्रावली (माध्यन्दिन – बाजसनेयाह्निक) ग्रन्थ में उद्धृत विष्णु वचन के अनुसार रात्रि के चतुर्थ प्रहर का तीसरा मुहूर्त्त ही (सूर्योदय से पूर्व १ घंटा ३६ मिनट के समय में आदि के ४८ मिनट का समय ही ब्राह्म मुहुर्त्त है। इस निर्णयानुसार तथा ''रात्रि के अन्तिम आधा प्रहर करीब डेढ़ घंटे का समय ब्राह्म मुहूर्त्त है, उस समय जगकर विद्वान् अपने हित का ध्यान करें'' इस काशी खंड के कथनानुसार एवम् कालमाधवधृत ''शंकरश्चाजपादश्च'' इत्यादि वचनों के द्वारा रात के (चौथे प्रहर ) के अन्तिम आधे प्रहर के पूर्ववर्त्ती उक्त ४८ मिनटवाले समय का देवता ब्रह्म के होने के कारण इसे ब्राह्म मुहूर्त्त होना निश्चित हो जाता है । ऐसी स्थिति में (रात्रि के अन्तिम पूरे चौथे प्रहर तथा इसके तीसरे चतुर्थांश पूर्वोक्त ४८ मिनट के समय को ब्राह्म मुहूर्त्त सिद्ध हो जाने पर) परस्पर विरोध स्पष्ट ही झलकता है । फिर भी इसका समन्वय करें कि वेदाभ्यास आदि अधिकतर कर्म करने के इच्छुक जन रात के अन्तिम प्रहर की शुरुआत में जग जायें। अन्य जन उस उक्त ४८ मिनटवाले समय में जग जायें । इन वचनों (कथनों) में एक ही बार कहे गए ब्राह्म-मुहूर्त्त शब्द का अर्थ दोनों (रात्रि चतुर्थ प्रहर तथा इसका तीसरा भाग) ही कर लेना चाहिए; क्योंकि इस व्याख्या में कोई बाधक प्रमाण नहीं है ।

यहाँ विशेषतः समझना चाहिए कि रात्रिशेष में दक्ष ने जिस वेदाध्ययन का विधान किया है, वह पहले दिन के रात्रिकृत्यों के अन्तर्गत है, क्योंकि स्वयं दक्ष ने भी रात्रिकृत्यों में उसे कहा है । साथ ही रात्रि के अन्तिम प्रहरीय मुहूर्त्त से लेकर जिस कर्त्तव्य का निर्देश किया है वह अगले दूसरे दिन के आह्निक-कृत्यों के अन्तर्गत है; क्योंकि दक्ष ने इस तृतीय मुहूर्त्त से होनेवाले कृत्यों को लेकर ही आह्निक-कृत्य का विधान किया है । अतएव ब्रह्मवैवर्त में उपान्त्य (तृतीय) मुहूर्त्तादिकाल को ही दिन कहा गया है ।''-यह विचार वीरमित्रोदय- प्रतिपादित है। अतएव नित्यकृत्यार्णव-निबन्ध का भी कहना संगत होता है कि 'प्रातरुत्थाय कर्तव्यं यद् द्विजेन दिने दिने ।' तथा, दिवसस्याद्यभागे तु कृतं तस्योपदिश्यते ।' इन दोनों दक्ष-वचनों का प्रसंग लेकर चण्डेश्वरकृत-रत्नाकर-निबन्ध का विवेचन है कि वचनपठित दिवस-शब्द यहाँ अजहत्स्वार्था लक्षणा से उषा काल से लेकर प्रदोषकाल तक का बोधक है ।

इसी तरह स्वयं नित्यकृत्यार्णव का विवेचन है कि वचन में पठित प्रातःपद मनुवचन के साथ एकवाक्यता के अनुरोध से ब्राह्ममुहूर्त्त का बोधक है । इसी तरह वचनपठित दिन पद भी ''त्रियामां रजनीं प्राहुः'' इत्यादि ब्रह्मवैवर्त्त-वचन के साथ एकवाक्यता के बल से ब्राह्म मुहूर्त्त से लेकर प्रदोषान्तकाल का। बोधक है ।

ब्राह्ममुहूर्त्त प्रसंग में उक्त व्यवस्थाद्वय के मान्य होने के कारण हो ''ब्राह्ममुहूर्त्त में जग कर अपने हित का चिन्तन करें'' इस याज्ञवल्क्य-कथन की व्याख्या में व्याख्याकार शूलपाणि ने ''ब्राह्ममुहूर्त्त = रात्रि का अन्तिम प्रहर'' कहा है, तो मिताक्षराव्याख्याकार ने इस अन्तिम प्रहर का अन्तिम आधा प्रहर कहा है । फलतः दोनों ही संगत होते हैं । यहाँ का आधा प्रहर शब्द अन्य वचनों के आधार पर सूर्योदय के पूर्व उसी १ घंटा ३६ मिनट से संकेतित समय का बोधक है ।

यहां नित्य-कृत्यार्णव (ग्रन्थ) का विभाजनपूर्वक विवेचन निम्न प्रकार है–सूर्योदय के पूर्व दो दण्ड (४८ मिनट) के होनेवाले सन्ध्या समय के पूर्ववर्त्ती दो दण्ड (४८ मिनट) वाला समय ब्राह्ममुहूर्त है । यह मत निबन्धकार श्रीदत्त, गोण्ढ़ मिश्र, माधव तथा विश्वेश्वरोपाध्याय का है । महामहत्तक चण्डेश्वर विरचित रत्नाकर आदि का मत है कि पन्द्रह भागों में विभाजित रात्रिमान का चौदहवाँ भाग ब्रह्ममुहूर्त्त है; किन्तु स्मृतिकौमुदीकार देवनाथ ठक्कुर ने इस मत का यह कहकर खण्डन किया है कि ऋृतु के भेद से कभी सन्ध्या समय के अन्दर भी ब्राह्ममुहूर्त्त आ टपक सकता है । जबकि ब्राह्ममूहूर्त्त को दो दण्ड का ही होना नियमित है । इसलिए यह कहना चाहिए कि उक्त सन्ध्या–समय से अनाक्रान्त चौदहवाँ भाग ब्राह्म मुहूर्त्त है । प्रमाणस्वरूप अन्य निबन्धकारों का मत है कि सन्ध्या-समय से पूर्व तथा पूरब दिशा में होनेवाला प्रकाशमय समय ही ब्राह्म मुहूर्त्त है ।

गौड़ निबन्धों में सूर्योदय से पूर्ववर्त्ती आधे प्रहर में समभाग के दो हिस्से माने गये हैं जिनमें पहले का नाम है ब्राह्म तो दूसरे का रौद्र । दक्षिणात्य-निबन्धों में भी ब्राह्म मुहूर्त्त दो प्रकार का कहा गया है । प्रथम, रात्रि का चौथा प्रहर है तो दूसरा प्रहर का तीसरा चतुर्थांश ।

ब्राह्म मुहूर्त्त के समय न जगने पर रत्नावली में उद्धृत विष्णु-वचन के अनुसार दोष तथा प्रायश्चित्त कहे गए है । यथा, ब्राह्ममुहूर्त्त की निद्रा पुण्य का क्षय करनेवाली होती है । उस निद्रा का सेवन करनेवाला पाद-कृच्छ नाम के प्रायश्चित्त करने पर शुद्ध होता है । यहां पुण्यक्षय का तात्पर्य पाप होने से है, क्योंकि उसके लिए प्रायश्चित्त का विधान किया गया है ।

एवमजायाः मेष्याश्च दुग्धमामिषम्। एवं गोभिन्नसकल पशुदुग्धादिकमामिषम्। गोष्वपि या स्वस्तनपायिनी, अमेध्य (विष्ठादि) भोजिनी, अन्यवत्स पायिनी, स्तनरोगिणी, तासां दुग्धादिकं न भक्ष्यमिति। मानुष्या अपि दुग्धमभक्ष्यम् इति कोष्ठान्तरितकृत्यशिरोमणिव्यतिरिक्ता कृत्यसारसमुच्चयपरिशिष्टीया व्याख्या बोध्या।

गोच्छागीति। अत्र गोपदेनाप्रसूतमृतवत्सेतरगोर्ग्रहणम्। तेनाप्रसूतायाः मृतवत्सायाश्च दुग्धमामिषम्। गोर्दुग्धम् हविष्यम्। अजाया महिष्याश्च निरामिषम्-विहित निषिद्धेतरमिति ज्ञेयमिति कृत्यशिरोमणिः।

धान्ये मसूरिकेति। धान्ये = अन्ने। मसूरिका। प्रोक्ता = आमिषत्वेन कथिता। पर्युषितम् = व्युष्टम्,'बासी इति भाषा। तथा, द्विजक्रीताः =द्विजातिभ्यो मूल्येन क्रहताः। रसाः =रस + पचाद्यच्, यद्वा रस आस्वादने + पुंसि संज्ञायां घः प्रायेण (३।३।११८) इति घः। रसनेन्द्रियग्राह्यं वस्तु इति शब्द कल्पद्रुमः। एवं च रसवत्पदार्थः दधिधृतादिकम्। यथा च लौकिक प्रयोगेऽपि 'को रसो गोरसं विना' इति। भूमिजं लवणम्। ताम्रपात्रस्थितम्। गव्यम् = गोर्विकारः। पल्वलसंस्थितम् = लघुसरसि विद्यमानम्। आत्मार्थम् = स्वनिमित्तम्। पाचितमन्नञ्च। बुधैः=मुनिभिः। आमिषम् = यज्ञानर्हमनुपयोज्यं वस्तु। स्मृतम् = कथितम्।

## [ टिप्पणी हिन्दी ]

**१. उपवास**—जप में चरुभक्षण की अपेक्षा उपवास को श्रेष्ठ कहना समीचीन ही प्रतीत होता है, क्योंकि उपवास कष्टसाध्य होता है और शास्त्र में उपवासपूर्वक तपस्या करना बहुत स्थलों में सुना भी गया है। परन्तु दीर्घ जप समाप्ति के लम्बे समय तक उपवास से अधिकांश साधक की जप-समाप्ति असम्भव ही होगी। कदाचित् संभव भी हो तो मानसिक स्थिरता न होने के कारण वह ज़प तामस ही सम्पन्न होगा। अतः इससे भी श्रेष्ठ दूसरा कल्प भैक्ष (भिक्षा में प्राप्त पदार्थ) का कहना युक्त ही है। इसी तरह अन्यों में भी तारतम्य ऊहनीय है।

२. नक्तव्रत–मूलोक्त वचन में आए हुए नक्त (रात्रि) पदका अर्थ नक्तव्रत किया गया है और इसकी अपेक्षा ह ःयान्न आदि का भक्षण श्रेष्ठ बतलाया गया है किन्तु हविष्यान्न आदि के भक्षण की अपेक्षा नक्तव्रत कठोर होने के कारण नक्तपद नक्तव्रतरूप अर्थ को न समझाकर हविष्यान्न आदि के भोजन के समय को समझाने के लिए ही है। यदि नक्तव्रतपरक हो तो उत्तरोत्तर कठिन व्रत के उपदेश प्रसंग में नत्तव्रत के बाद हविष्यान्न आदि का उपदेश अनुपपन्न हो जायगा। इसी आशय का शब्द कल्पद्रुम (का लेख) भी नक्तशब्द प्रकरण में है। दिन में उपवासकर रात्रि का भोजन ही नक्तव्रत कहलाता है।

३. हविष्यान्न–भविष्यपुराण में कहे गए और स्मृतिसार, श्राद्धदर्पण, कृत्यसारसमुच्च, उसके परिशिष्ट तथा कृत्यशिरोमणि आदि ग्रन्थों में उद्धृत एवं व्याख्यात हविष्यान्न निम्न लेखानुसार ज्ञातव्य है।

हेमन्त ऋतु अर्थात् अग्रहण और पौष मास में होने वाले अगहनी धान नाम से प्रसिद्ध वे धान जो उजले हों तथा उसना (जल और अग्नि के संयोग से निकले भाप में प्रसाधित न हो। अर्थात् अरवा (जो सूर्य की किरण से सुखाए गए हों) हविष्य पवित्र हैं। फलतः इनके चावल भी हविष्यान्न हैं।

यहाँ हैमन्तिक का विशेषण 'सित' लगाने से श्यामतुष (वुस या वुसा) वाले तथा लाल चावल वाले धान का निषेध हो जाता है। अर्थात् धान हविष्य नहीं हैं।

विशेषतः यहाँ ज्ञातव्य है कि धान तीन तरह के होते हैं – (१) जिनके वुस और चावल दोनों सफेद हों वे उत्तम हवष्य हैं। (२) जिनके वुसमात्र सफेद हों तथा चावल लाल हो, इसीतरह वुस श्याम या लाल हो और चावल सफेद हो वे साधारण हविष्य हैं, (३) किन्तु जिनके वुस श्याम या लाल हो और चावल भी लाल होता हो वे हविष्य नहीं हैं।

कृत्यशिरोमणिधृत नित्यकृत्यार्णव के निर्णयानुसार अन्य दिन के उवाले (उसने) गए धान के चावल खाने में दोष नहीं। ऐसा विवेचन शब्दकल्पकद्रुम (हविष्यान्न प्रकरण) का भी है।

मूंग, तिल, जौ, केराव, काउन, नीवार (ओइरी धान जो विना बोये ही पुराने तालाव या नदी के किनारे में होता है, तथा ऊपर से पकने पर झड़ जाता है) बथ ाग, इहोंची या हुरहुर (मैथिली में सरहोंचि ) शाक, साठीधान (मैथिली में गम्हड़ा किन्तु यह धान भी उवला नहीं हो ), काला शाक–पर्वतपर होने वाला कुछ कुछ श्याम रंग

का पत्ता वाला शाक, दूसरी व्याख्या के अनुसार वह शाक जा पानी के किनारे में पैदा है (जिसे मैथिली में 'करमी साग' कहा जाता है;) केउआ नाम से प्रसिद्ध पूर्वदेश में होने वाले कन्द से भिन्न शूरण आदि (मैथिली में ओल, आरु, खंभारु आदि), सैंधा नमक, समुद्री नमक, गायका वह दूध जो मथा नहीं गया हो या जिससे मक्खन आदि निकाला नहीं गया हो, तथा उसका दही आदि, कटहल (फल), आम (फल), हर्रे (हरीड), पीपर, जीरा, धनिया, शोंठ, कञ्चु (शाकविशेष जो खटाई के साथ पकाया जाता है–मैथिली में अरिकोंछ), इमली (मैथिली में तेतरि), केला, लवली (धात्रीफल के समान आकार वाला किन्तु पकने पर पाण्डुरंग का फल विशेष जिसे मैथिली में हरफा या हर्फा कहते हैं), आँवले का फल, ईख के रस से बननेवाले पदार्थों में गुड़ को छोडकर शक्कर मिश्री आदि (इससे सिद्ध होता है कि गुड आमिष है किन्तु सत्यनारायणकथा में 'शर्करा च गुडं तथा' प्रमाण के आधार से वैकल्पिक रूप से हविष्य या आमिष कहा जा सकता है), तेल के अलावे गाय के दूध या घी या जल से पकाया गया पायस (खीर), भात आदि हविष्य (व्रतआदि में भक्षणीय, या देवों के समर्पणीय द्रव्यविशेष) हैं, ऐसा मुनिलोग कहते हैं। यहाँ 'अतैलपक्वम्' विशेषण देने से तेल का पका पदार्थ देवों के असमर्पणीय तथा व्रतादिदिनों में अभक्षणीय पदार्थ है) यह स्पष्ट सिद्ध होता है।

उक्त भविष्यपुराण के वचन में आये 'मूलक' शब्द की व्याख्या कृत्यसार समुच्चयपरिशिष्ट में की गई है कि 'मूलक' पद से आरु खंभारु आदि लेना चाहिए ,न कि मूली (मूर) क्योंकि यह सामान्य भोजन में भी निषिद्ध है क्योंकि विश्वकोषवचन में कहा गया है–''पितर तथा देवता को मूलक (मूली) नहीं देना चाहिए। ब्राह्मण यदि मूली खाये तो उसे चान्द्रायणव्रत करना चाहिए। अतः मदिरा के समान मूली को सावधानी के साथ छोड़ देना चाहिए ।''

कन्दों में आलू हविष्य नहीं है क्योंकि इसे (आलूको) अमेरिका से भारत में आये पौने दो सौ वर्ष हुए हैं। पुदीना साग भी ईरान से भारत में आया है अतः यह भी हविष्य नहीं है।

परन्तु अब यहाँ विचार करना है कि 'मूलक' के विषय में ऊपर जो ''पितृणां देवतानाञ्च (देवता और पितरों को मूली अर्पित नही करनी चाहिए) इत्यादिवचन कहा गया है, वह माघमास विषयक है। जैसा कि शब्दकल्पद्रुम (मूलक शब्द प्रकरण) में कहा गया है–सौर (संक्रान्ति गणना के अनुसार) माघमास में मूली खाने में दोष है–'कर्मलोचन' नामक ग्रन्थ का वचन है–''मकर (सौर माघ) में मूली, सिंह

(सौर भाद्र) में लौकी तथा कार्तिक मे शूरण (ओल) गोमांसभक्षण का दोष होने के कारण नहीं खाना चाहिए।''

किन्तु मिथिला में आजकल भी देवोत्थान एकादशी के दिन सायंकालिक पूजन के समय शिष्टजन भी भगवान् विष्णु को बैगनों के साथ मूली आदि का समर्पण कर. वर्षभर निर्बाध उपभोग करते हैं। इत तरह इनके उपयोग का तो सार्वत्रिक समान व्यवहार देखा जाता है।

कन्दों में आलू भी शिष्टजनों के द्वारा फलाहार रूप में व्यवहृत होते हुए देखे जाते तथा अमेरिकन होना संदिग्ध रहने, अमेरिका में कहीं अन्यत्र से भी बीज आने की कल्पना करने, अन्योन्याश्रितबीजाङ्कुरप्रभवों में से किसी का कहीं भी होने की सम्भावना, एवम् गोवर से वृश्चिकोत्पत्ति के जैसे अन्य बीज से भी उत्पत्तिसंभावना से भारतीय भी हो ही सकता है।

**पुदीना शाक** –विद्यावाचस्पति मधुसूदन (ओ)झाकृत 'इन्द्रविजय' नामक समीक्षात्मक ग्रन्थ में वेद एवं पुराणों से उद्धृत प्रमाणों के आधार पर फारमोसा से लाल समुद्रतक के प्रदेश को प्राचीन भारत का पश्चिमी अंग रूप से माना गया है। इससे सिद्ध होता है कि ईरान भारत का अंग पश्चिमी भारत के रूप में था। आज का इरान चाहे राजशासन के भेद से भिन्न हो गया हो, फिर भी पूर्वकालिक भारतीयत्व रहेगा ही। अतः वहाँ से आई हुई वस्तु को भारतीय रूप में अपनी ही वस्तु क्यों न मानें ? अतः पुदीना भी भारतीय होने के कारण हविष्य है, यह भी विद्वानों से विचारणीय है। यह प्रसंग यहीं तक रहे।

अगस्त्य संहिता वचनानुसार पूर्वोक्तों के अतिरिक्त नारियल फल भी हविष्य है।

जीर्णोद्धार आदि ग्रन्थों में उद्धृत वचनानुसार यत्न से पकाया गया भी उत्तम केला हविष्य है। यहाँ का यत्न धूएँ के ऊपर रखना, पत्तों पर रखना, बाँस आदि के पत्तों से ढकना, गड्ढा खोदकर उसमें कच्चा केला रखकर पुनः उस गढ्ढे को भर कर विशेष तरीके से उसमें अग्निताप का प्रवेश करा कर पकाने का प्रयास आदि रूप है।

वचन में उत्तम पद कहने से उत्कृष्ट रस का बोध होता है। इस विशेषण के कहने से सिद्ध होता है कि यत्न से पकाया गया उत्तम रसवाला कटहल आदि फल भी हविष्यरूप में ग्राह्य है। यह कृत्यशिरोमणि की व्याख्या है।

कात्यायन वचनानुसार ऊपर कहे गए पदार्थों में जौ मुख्य है, उस के बाद साठी धान जानें। कुछ नहीं मिलने पर भी माष (उरद), कोद्रव (कोदो), गौर (उजला

सरसों या गुजरात में प्रसिद्ध तथा पशुओं के भक्ष्य मसूर के आकार का अन्नविशेष), आदि को अवश्य छोड़ दें। यदि ऊपर कहे गए हविष्यवस्तु न मिले तो जौ के जैसे गेहूँ और साठी के जैसे अगहनी धान समझें। गोल लौकी तथा बिलकुल सफेद बैगन तथा अन्न के साथ पकाए गए बैगन खाने से गोमांस खाने का फल होता है। शंख-लिखित गौर आदि में गौर पद से स्मृति आदि वचन से वर्जनीय कहे गए कोदो, चना, चीन, उरद, मसूर, कुरथी तथा कुद्दालक लेना चाहिए। साथ ही साठीधान तथा जौ प्राप्त न हो सके तो उपर्युक्त (चना), उरद आदि को छोड़ कर ग्रीष्मऋतु तथा हेमन्त ऋतु में होनेवाले धान-गेहूँ-मूंग आदि सभी विहित है, ऐसी वीरमित्रोदय की व्याख्या है।

यहाँ कृत्यसारसमुच्चयपरिशिष्ट की व्याख्या है-चना, अरहर, उरद, बोरा, कुरथी, कोदो, मडुआ तथा आंसुधान (शरदऋतु में होने वाला उजला या लाल धान) सभी आमिष हैं। गेहूँ न तो हविष्य और न आमिष ही है किन्तु स्मृति में जौ के अभाव में गेहूँ के उपयोग करने को कहने तथा सत्यदेवकथा में 'गोधूमस्य च चूर्णकम्' (गेहूँ के आँटे का प्रसाद बनाये) इस लेख प्रमाण से दैव कर्म में वहुधा गेहूँ का उपयोग किया जाता है। .......मरीच हविष्य नहीं है।

यहाँ वीरमित्रोदय का कहना है कि 'मुनि (वानप्रस्थ) के भक्षणीय नीवारादि अन्न, दूध, सोमलता रस, अविकृत-दुर्गन्धादिरहित-मांस, सैंधा तथा समुद्री नमक को मनु आदि महर्षि स्वाभाविक हवि कहते हैं इस मनु (३।२५७) वचन से मांस को जो हविष्य कहा गया है, वह उक्त वचन को श्राद्धप्रकरण में पाठ होने के कारण श्राद्धपरक है। अतएव रामायण में भी कहा गया है कि मांस हविष्य होता है। सामान्यत: हविष्य होने पर भी व्रत में मधु एवं मांस का वर्जन (त्याग) होने के कारण व्रत में इसका त्याग है, ऐसा भी कितने लोग कहते हैं।

अब यहाँ प्रसङ्गात् आमिष (देवादि को असमर्पणीय एवं व्रतादिमें अभक्षणीय-अपवित्र) वस्तुका भी विचार कर लिया जाता है।

कृत्यसारसमुच्चय, इसके परिशिष्ट तथा में उद्धृत एवं व्याख्यात पद्मपुराणवचन के अनुसार आमिष निम्न प्रकार है :-

प्राण्यंगचूर्ण (घोंघा, सितुआ आदि से बना हुआ चूना जिसका उपयोग तमालपत्र तथा पान आदि में बहुतो स्थानों में किया जाता है), सूड़ा आदि कृमिजीव के छोटे अवयवों से मिश्रित हविष्य भी आमिष है। चमड़े के बने पात्र (जिसका प्रसिद्ध नाम 'चरसी' है और बहुधा उपयोग मरु प्रदेश में किया जाता है) में स्थित जल, तथा जम्बीरी नींबू आमिष है। इससे सिद्ध होता है कि कमला, कागजी या बेदाना, सन्तरा

आदि नींबू हविष्य है । देव-पितृयाग में अवशिष्ट (बचे हुए) से अन्य उरद आदि आमिष है । इससे सिद्ध होता है कि यज्ञ में उवरा हुआ उरद आदि भी हविष्य है । जो हविष्य भी है किन्तु विष्णु भगवान् को समर्पित नहीं किया गया हो वह आमिष है तथा जो आमिष पदार्थ भी विष्णुभगवान् को समर्पित कर दिया गया हो वह हविष्य ही है ।. भूनी गई होरिका (ओरहा) आदि, धाना (फरवी) आदि हविष्य जाति का अन्न भी आमिष ही है । यथा कलाय (केराव) हविष्य होते हुए भी पौधे में लगे रहने की स्थिति में लताफल सहित को सूखे तृण (घास) में मिलाकर उसमें आग लगा दी जाती है और लता आदि के जल जाने पर आग की ज्वाला से दग्धप्राय व बचा हुआ अधिक मात्रा में छिलके से ढका हुआ अन्न होरिका (जो मै० में ओहरा कहलाता है) तथा जौ के भूनने से धाना (फरवी) होता है । मसूर तो स्वभावतः आमिष है क्योंकि आगे के वचन में भी पुनः मसूर का नाम ले लिया जाता है । मांस तो (मनु ३। २५७) वचन के साथ एकवाक्यता करने पर सड़ा हुआ दुर्गन्ध से युक्त या व्रतादि में वर्जनीय होने के कारण (सामान्यत:) आमिष है । विना व्याई तथा मृतवत्सा गाय का एवं भैंस का दूध , दही, घी सभी आमिष हैं । बकरी तथा भेंडी का भी दूध आदि आमिष हे । फलितार्थ में गाय से भिन्न सभी पशुओं का दूध आदि आमिष है । गायों में भी जो अपने स्तन का दूध पीती है, विष्ठा आदि अपवित्र वस्तु खाती है, दूसरे के बछड़े को दूध पिलाती हे, स्तन का रोग वाली, इन सभी तरह की गायों का दूध दही घी आदि एवं मानुषी (मनुष्यजाति की महिला) का भी दूध आमिष है ।

कोष्ठ के भीतर के लेख से अतिरिक्त सभी अनुवाद कृत्यसारसमुच्चय परिशिष्ट के संस्कृत व्याख्यानुसार है ।

यहाँ 'गोच्छागीमहिषीदुग्धात्' इस मूलवचन की कृत्यशिरोमणि की विशेष व्याख्या है कि बकरी तथा भैंस का दूध आदि न विहित और न निषिद्ध है । (फलतः न आमिष है और न हविष्य ही ।)

मसूर तथा पर्युषित (बासी) अन्न, मूल्य के द्वारा द्विजातियों से खरीदा गया एवं रसनेन्द्रिय (जिह्वा) से ग्राह्य रसवाले सभी पदार्थ तथा भूमि से होनेवाला नमक, ताँबे के पात्र में स्थित गाय का भी दूध दही आदि पञ्चगव्य, छोटे तलाब का जल और केवल अपने (या अपने परिवार) के लिए पकाया गया अन्न ऋषि मुनियों के द्वारा आमिष (अभक्ष्य) कहा गया है ।

# जपभेदः

## [ मूलम् ]

जप्यमाह मनुः—

वेदमेव जपेन्नित्यं यथाकालमतन्द्रितः ।
तं ह्यस्याहुः परं धर्ममुपधर्मोऽन्य उच्यते ॥

वेदमेवेत्यावश्यकाभिप्रायम् । फलाधिक्यार्थं वा । परमो धर्म इत्युपसंहारात् । अतो न पौराणिकादि-मन्त्र-जपे निषेधः ।

## [ संस्कृत टीका ]

मूले वेदमेवेति । यथाकालम् = नित्यकृत्यावसरे विशेषतः दिनद्वितीयभागे इत्यर्थः । अतन्द्रितः = अनलसः सन् । वेदमेव = श्रेयोहेतुतया प्रणव गायत्र्यादिकम् । नित्यम् = प्रत्यहम् । जपेत् = अभ्यसेत् । हि=यतः । तम् = प्रणव गायत्र्यात्मकवेदजपम् । अस्य = ब्राह्मणस्य । परम् = श्रेष्ठम् । धर्मम् = धर्मजनकम् । आहुः = मुनयो वदन्ति । अन्यः = जपाद्भिन्नः । उपधर्मः = अपकृष्टधर्मजनकः अल्पफलक इति यावत् ।

"पूर्व (मनु २।१६५, १६६, १६७, १६८) वचनैरुक्तस्यैव वेदाभ्यासादेः पूर्वजाति स्मरणद्वारेण मोक्षहेतुत्वं वदितुं पुनरभिधानमि''ति मन्वर्थमुक्तावली । यथा चैतदग्रे एव श्लोकद्वयम्—

वेदाभ्यासेन सततं शौचेन तपसैव च ।
अद्रोहेण च भूतानां जातिं स्मरति पौर्विकीम् ।

ततः किमतआह—

पौर्विकीं संस्मरञ्जातिं ब्रह्मैवाभ्यस्यते पुनः ।
ब्रह्माभ्यासेन चाजस्रमनन्तं सुखमश्नुते ॥ इति

वेदमेवेति । मूलवचने उपात्त वेदमेवे-त्यत्र एवपदेन प्रणव-गायत्र्याद्यात्मक वेदाभ्यासस्य आवश्यकत्वमधिकफलदातृत्वं वा द्योत्यते । परमो धर्म इति

शेषवचनांशेन हंतुप्रदर्शनादितिभावः । अतः=अधिकफलदातृत्वेऽपि पौराणिकादिमन्त्रजपे । न निषेधः=प्रतिषेधः, सर्वसाधारणस्य तत्रैवाधिकारादुच्चारणे सौलभ्याच्च ।

[ हिन्दी टीका ]

नित्यकर्म करने के समय अर्थात् दिन के दूसरे भाग में निरलस हो नित्य ही प्रणव गायत्री आदि रूप वेद का जप (अभ्यास) करे क्योंकि ब्राह्मण के लिए मुनियों ने यही श्रेष्ठ धर्म कहा है । इससे अन्य तो उप (अल्पफल देने वाला) धर्म है, ऐसा भी मुनिलोग कहते हैं ।

मनुस्मृति द्वितीयाध्याय के (१६५-१६८) वचनों से कहे गए वेदाभ्यास को पुनः यहाँ कहने का तात्पर्य पूर्व जन्मों के जाति स्मरण के द्वारा आगे के वचनों से उक्त वेदाभ्यास मोक्ष का कारण है, यह दिखलाना है ।

आगे के वचनों के अर्थ हैं–

(अ) सदा वेदाभ्यास, भीतर-बाहर की पवित्रता, तपस्या और सब जीवों में मैत्रीभाव, इन सब कार्यों से द्विज पूर्व जाति का जानने वाला होता है ।

(आ) पूर्वजातियों (जन्मों) का स्मरण करता हुआ गर्भवास जन्म, वृद्धावस्था तथा भ्मरणसंबन्धी दुःखों का स्मरण करता हुआ संसार से वैराग्य प्राप्त कर ब्रह्म का ही बराबर अभ्यास करता है और श्रवण मनन तथा ध्यान के द्वारा साक्षात्मकार करता है जिससे अनन्त अविनाशी परमानन्दस्वरूप मोक्षसुख को पा लेता है । .

मूलवचन में कहे गए 'वेदमेव' के एवपद से प्रणव, गायत्री आदि रूप वेद के अभ्यास की आवश्यकता या अधिक फलदेने का भाव द्योतित होता है क्योंकि परमो धर्मः (यह उत्कृष्ट धर्म है) ऐसा कह कर इसका उपसंहार किया गया है । एतावता अधिक फल देने की बात कहने पर भी पौराणिक आदि मन्त्रों के जप का निषेध नहीं होता । (क्योंकि इस जप में सभी वर्णों के लोगों का अधिकार है) ।

[ मूलम् ]

याज्ञवल्क्यः –

यज्ञानां तपसाञ्चैव शुभानाञ्चैव कर्मणाम् ।
वेद एव द्विजातीनां निःश्रेयसकरः परः ।

[ संस्कृत टीका ]

यज्ञानामिति । वेदग्रहणाध्ययनफलमाह यज्ञानामित्यादिना । यज्ञानाम् = कायसन्तापरूपाणां चान्द्रायणादीनाम् । शुभानाञ्च कर्मणाम् = उपनयनादि-संस्काराणाम् । (अवबोधकत्वेन) वेद एव । द्विजातीनाम् = ब्राह्मणक्षत्रिय-विशाम् । परः = उत्कृष्टः । निःश्रेयसकरः= मोक्षकरः । नान्यः=एतस्मादितरो नास्ति । वेद एव इति तन्मूलकत्वेन स्मृतेरप्युपलक्षणार्थ इति मिताक्षरा ।

[ हिन्दी टीका ]

वेदग्रहण और अध्ययन का फल 'यज्ञानाम्' इस वचन के द्वारा कहा जाता है ।

श्रुति और स्मृति में प्रतिपादितरूप, कायसन्तापनरूप चान्द्रायण आदि व्रत, उपनयन आदि संस्कार का ज्ञान कराने के कारण वेद ही द्विजातियों के लिए परम मोक्षकारी है । इससे दूसरा न हीं ।

यहाँ मिताक्षरा के अनुसार मूल में पढ़े गए वेद एव से वेदमूलक होने के कारण स्मृति का भी बोध होता है ।

[ मूलम् ]

विष्णु :-

**स्नातश्च पवित्राणि यथाशक्ति जपेत् । विशेषतः सावित्रीं, पुरुषसूक्तं वा [1]। नैताभ्यामधिकमस्ति ।**

[ सं० टी० ]

स्नातश्चेति । स्नातः=पूर्वोक्तेन विधिना प्रत्यहं स्नातश्च । यथाशक्ति =सामर्थ्यानुसारम् । पवित्राणि=अघमर्षणादीनी ति वीरमित्रोदयः । पवित्राणि ......अनियतसंख्यानि जपेत् इति जूलियस जॉली महोदय सम्पादिता विष्णुस्मृति-टिप्पणी । विशेषतः सावित्रीम् = सावित्रीं त्ववश्यं जपेत् इति वैजयन्ती तद् व्याख्या । पूर्वोक्तसंख्याऽपेक्षयाऽधिकसंख्यया गायत्रीं जपेत् इत्युक्तटिप्पणी ।

---

पाठा० (१) पुरुषसूक्तं च ।

पुरुषसूक्तं वा अथवा सहस्रशीर्षेत्यादि षोडशर्चः (जपेत्)। यतः एताभ्याम् = सावित्रीपुरुषसूक्ताभ्याम्। अधिकम् =अन्योऽधिकशक्तिशाली मन्त्रो नास्ति।

[हिन्दी टीका]

पूर्वोक्त विधि से प्रतिदिन स्नान के बाद यथाशक्ति अघमर्षण आदि मन्त्र का जप करे। पूर्वोक्त संख्या की अपेक्षा अधिक संख्या में गायत्रीमन्त्र का अथवा सहस्रशीर्षा आदि सोलह ऋचावाले पुरुषसूक्त का जप करें, क्योंकि इन दोनों मन्त्रों से अधिक शक्तिशाली अन्य मन्त्र नहीं है।

## [मूलम्]

शङ्खः–

**नाघमर्षणात्प[1] रमन्तर्जले, न व्याहृतिभ्यः परं होमे, न सावित्र्याः परं जप्ये।**

[संस्कृत टीका]

नाघमर्षणेति। अन्तर्जले = जलाभ्यन्तरे। अघमर्षणात् = अघमर्षणमन्त्रात्। परम्=अन्यदुत्कृष्टम्। न। होमे = हवनकर्मणि। व्याहृतिभ्यः = भूर्भुवः स्वः स्वरूपेभ्यः। परम् न। जप्ये = जपे। सावित्र्याः गायत्र्याः परं न किञ्चिदप्यस्तीति भावः।

[हिन्दी टीका]

जल के भीतर डूबकर मन्त्रों में अघमर्षण मन्त्र से उत्कृष्ट, हवनकर्म में व्याहृति (भूर्भुवः स्वः स्वरूप) मन्त्र से, तथा जपकर्म में गायत्री मन्त्र से उत्कृष्ट कोई मन्त्र नहीं है।

## [मूलम्]

मनुयमशङ्खवसिष्ठहारीतयोगियाज्ञवल्क्याः–

**जप्येनैव तु संसिद्ध्येद् ब्राह्मणो नात्र संशयः।**
**कुर्यादन्यन्नवा कुर्यान्मैत्रो ब्राह्मण उच्यते॥**

---

पाठा० (१) परतरम्।

[ संस्कृत टीका ]

जप्येनैवेति । "ब्राह्मणो जप्येनैव निस्सन्देहां सिद्धिं लभते–मोक्षप्राप्ति-योग्यो भवति । अन्यद् वैदिकं यागादिकं करोतु न करोतु वा । यस्मान्मैत्रो ब्राह्मणः=ब्रह्मणः सम्बन्धी ब्रह्मणि लीयत इत्यागमेषूच्यते । मित्रमेव मैत्रः । स्वार्थेऽण् । यागादिषु पशुबीजादिवधात्र सर्वप्राणिप्रियता सम्भवति, तस्माद् यागादिना विनाऽपि प्रणवादिजपनिष्ठो निस्तरतीति जपप्रशंसा, न तु यागादीनां निषेधस्तेषामपि शास्त्रीयत्वादिति" मन्वर्थमुक्तावली ।

"मैत्रः=अहिंसकः । एतच्च न कुर्यादित्यत्र हेतुः । पशुयागादिकरणे हिंसा-प्रसक्तेरि"ति छन्दोगाह्निकम् ।

"मित्रमेव मैत्रः, सर्वभूतानामिति शेषः । सर्वभूतमित्रत्वञ्च हिंसाऽङ्गक-क्रतुव्यतिरिक्ताहिंसाङ्गक-जपयज्ञानुष्ठानेने"ति कल्पतरुरिति वीरमित्रोदयः ।

"मैत्री = मित्रदेवताका वाक् - गायत्री । तत्प्रधानो मैत्र" इत्याचारतचिन्तामणिः । मित्र आदित्यस्तद्देवताका सावित्री भवतीति मित्र-आदित्यस्तद्देवताका सावित्री तत्प्रधानो ब्राह्मणः नित्यं सावित्रीजपनिरतः स्यादित्यर्थ : अतएव यमोऽपि

**न तथा वेदजप्येन पापं निर्दहति द्विजः ।**
**यथा सावित्री-जप्येन सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥**

इति नित्यकृत्यार्णवः ।

[ हिन्दी टीका ]

ब्राह्मण जप करने से ही निस्सन्देह सिद्धि पाता है, अर्थात् मोक्षप्राप्ति योग्य हो जाता है । चाहे वह वेद संबन्धी यागादि करे या न करे, क्योंकि सभी प्राणियों का मित्र अर्थात् अहिंसक ब्रह्म में लीन हो जाता है ।

इससे ये सिद्ध होता है कि वैदिक याग आदि में पशु धान्यबीज प्रभृति का वध होने से सर्वप्राणिप्रियता संभव नहीं होती । अतः यागादि के बिना भी प्रणव गायत्री आदि मन्त्र के जप में संलग्न व्यक्ति संसार-सागर पार कर जाता है।

उक्त अर्थ से जप की प्रशंसा ही समझनी चाहिए न कि याग आदि का निषेध भी, क्योंकि इसका भी विधायक शास्त्रीय वचन ही है। यह अर्थ मन्वर्थमुक्तावली के अनुसार है।

छन्दोगाह्निक के अनुसार मैत्र पद का अर्थ अहिंसक है। इसका सम्बन्ध 'न करना चाहिए' के साथ है क्योंकि पशु याग आदि करने पर हिंसा की प्रसक्ति हो जायगी।

वीरमित्रोदय में उद्धृत कल्पतरु की व्याख्या है कि मूल में कहे गए 'मैत्र' पदका अर्थ सर्वभूतमित्र (सभी प्राणियों का अहिंसक) है। प्रकृत में 'सर्वभूतमित्र' का अर्थ है--'यज्ञ में अवश्य होनेवाली हिंसा के अतिरिक्त अहिंसावाले जपयज्ञ का अनुष्ठान करने वाला।'

यहीं आचारचिन्तामणि के अनुसार मैत्र पद की व्याख्या है कि मैत्री=मित्र-सूर्य हैं देवता जिस वाणी की ऐसी जो गायत्री, वह हैं जप विषय तथा उपासना विपयतया प्रधान जिसका ऐसा जो ब्राह्मण (द्विजाति), वह हुआ मैत्र ब्राह्मण। अर्थात् ऐसा ब्राह्मण (द्विजाति) जो अन्य वैदिकी आदि क्रिया करता है तो ठीक, न करता है तो भी कोई क्षति नहीं।

## [ मूलम् ]

अङ्गिरा :–

**प्रणवाद्यास्तथा वेदाः प्रणवे प्रत्यवस्थिताः[1] ।**
**वाङ्मयं[2] प्रणवः सर्वमभ्यसेत्प्रणवन्ततः ॥**

## [ संस्कृत टीका ]

प्रणवेति । प्रणवाद्याः= प्रणवः ॐकारः, आद्यः= आदौ भवः वेदस्याध्ययनारम्भे उच्चारणीयः, येषां ते । तथा, प्रणवे प्रत्यवस्थिताः = अध्ययनसमाप्तौ च ॐकारे उच्चारिते पूर्वस्थितिमापन्नाः–सफला इति यावत् । वेदा भवन्ति । यथाचोक्तं मनुनाऽपि (२/७४)

**ब्रह्मणः प्रणवं कुर्यादादावन्ते च सर्वदा ।**
**स्रवत्यनोङ्कृतं पूर्वं परस्ताच्च विशीर्यति ॥ इति**

पाठा० (१) पर्युपास्थिताः। (२) वाङ्मयः।

एषैव स्थितिः गायत्रीमन्त्रेऽपि । ब्रह्मपदेनास्यापि बोधात् । सर्वं वाङ्मयम् = सर्व एव वाणीसमुदायः । प्रणवः = ॐ कारस्वरूपः । ओंकार एव सर्वा वाक् । सैव स्पर्शोष्मभिव्यज्यमना नामारूपतां प्रतिपद्यते इतिश्रुतेः ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन् मामनुस्मरन् इति भगवद् गीतावचनात् ,

**क्षरन्ति सर्वा वैदिक्यो जुहोति यजति क्रिया ।**
**अक्षरन्त्वक्षरं ज्ञेयं ब्रह्म चैव प्रजापतिः ॥**

इति मनुवचनाच्च । शब्दब्रह्मस्वरूपस्य ओंकारेत्येकाक्षरस्य विवर्तभूतानां नामधेयरूप स्वरूपाणां सकलवाणी निचयानां जलबुद्बुदयोरिवाभेदेनैक्यात् । ततः = ओंकारस्य ब्रह्मस्वरूपत्वात् ।

**अकारो विष्णुरूद्दिष्ट उकारस्तु महेश्वरः ।**
**मकारेणोच्यते ब्रह्मा प्रणवेन त्रयो मताः ॥**

महानिर्वाणतन्त्रीय-रचनानुसारं त्रिदेवरूपत्वाच्चं ओंकारम् । अभ्यसेत् = (सदैव द्विजो) जपेत् ।

## [ हिन्दी टीका ]

वेद के स्वरूप की रक्षा के लिए अध्ययन के आदि तथा समाप्ति में प्रणव का उच्चारण करना चाहिए । (क्योंकि जैसा कि मनु (२। ६४) ने भी कहा है –पहले ओंकार का उच्चारण न करने पर वह अध्ययन क्रमशः नष्ट हो जाता है और अन्त में उच्चारण न करने पर वह पाठ भूल जाता है । यही स्थिति गायत्री मन्त्रके संबन्ध में भी समझना चाहिए क्योंकि संकेतित मनुवचन में पठित ब्रह्म पद का अर्थ गायत्री मन्त्र भी है । ओंकार सकलवाणी स्वरूप है । अतः इस का जप सदैव द्विज को करना चाहिए ।

## [ मूलम् ]

नरसिंहपुराणे–

**त्रिविधो जपयज्ञः स्यात्तस्य भेदं निबोधत ।**
**वाचिकश्च उपांशुश्च मानसश्च त्रिधा स्मृतः ॥**

---

पाठा० ( १ ) शब्दैः स्पष्टपदाक्षरैः ।

त्रयाणां जपयज्ञानां श्रेयान् स्यादुत्तरोत्तरः ।
यदुच्चनीचस्वरितैः स्पष्टशब्दवदक्षरैः[१] ॥

मन्त्रमुच्चारयेद् व्यक्तं जपयज्ञः स वाचिकः ।
शनैरुच्चारयेन्मन्त्रमीषदोष्ठौ प्र[१]चालयन् ॥

किञ्चिच्छब्दं स्वयं विद्यादुपांशुः स जपः स्मृतः ।
ध्येया[२] यदक्षरश्रेण्यो वर्णाद् वर्णं पदात्पदम् ॥

शब्दा[३]र्थचिन्तनाभ्यासः स उक्तो मानसो जपः ।

एवञ्च त्रिविधस्यापि जपस्य विधानात्–

नोच्चैर्जप्यं बुधः कुर्यात्सावित्र्याश्च विशेषतः ।

इति शङ्खोक्तमल्पफलाभिप्रायम् ।

ध्यायेत मनसा मन्त्रान् जिह्वौष्ठौ न विचालयेत् ।
न कम्पयेच्छिरोग्रीवां[४] दन्तान्नैव प्रकाशयेत् ॥

इति योगियाज्ञवल्क्योक्तं मानसजपविषयम् ।

[ संस्कृत टीका ]

त्रिविध इति । जपयज्ञः = जपरूपो यज्ञः । जपे यज्ञत्वारोपः प्रशंसार्थः, 'यज्ञानां जपयज्ञोऽस्मी'ति भगवद्गीतावचनात् । त्रिविधः = त्रिप्रकारः स्यात् । तस्य = जपयज्ञस्य । भेदम् = भेदत्रयम् । निबोधत = अग्रिमरूपेण जानीत । यथा, वाचिकोपांशुमानसभेदेन, त्रिधा = त्रिप्रकारेण । स्मृतः मुनिभिः कथितः । त्रयाणाम् = एतत्त्रयाणां जपयज्ञानाम् । उत्तरोत्तरः = पूर्वं पूर्वस्मात्परः परः । श्रेयान् = श्रेष्ठः स्यात् ।

एषां लक्षणमाह–यदुच्चेति । उच्चनीचस्वरितैः =उदात्तानुदात्तस्वरितस्वर-संयुतैः । स्पष्टशब्दवदक्षरैः = स्पष्टध्वनिमद्वर्णैः । व्यक्तम् = लोकश्राव्यम् ।

(१) चचा, प्रचालयेत् (२) धिया । (३) शब्दानु । (४) ग्रीवम् ।

मन्त्रम् = गायत्र्यादिमन्त्रम् । यद् उच्चारयेत्, स, वाचिकः = सर्वथा वचसा प्रकाशितः, अतएव वाचिकसंज्ञको ज्ञेयः ।

ईषदोष्ठौ प्रचालयन् = किञ्चित्किञ्चिदोष्ठद्वयं सञ्चालयन् । किञ्चिच्छब्दं स्वयं विद्यात् = यथा तं ध्वनिमन्यो न जानीयादित्यर्थः । शनैर्मन्त्रं (यद्) उच्चारयेत् स जपः उपांशुः = उपांशुसंज्ञको ज्ञातव्यः ।

अक्षरश्रेण्यः = जपनीयमन्त्रस्याक्षर समुदायाः । यद्ध्येया: = यद्ध्यातुमिष्टाः (विशेषतः) वर्णाद्वर्णं पदात्पदम् यद्ध्येयम् । शब्दार्थचिन्तनाभ्यासः = मन्त्रस्य शब्दार्थध्यानपूर्वकमावृत्तिः क्रियते सपः मानस उक्तः ।

नन्वेवं त्रिविधस्यापि = उक्तवाचिकोपांशुमानसभेदेन त्रिविधस्यापि जपस्य शास्त्रतो विधाने सत्रि--नोच्चैर्जप्यं बुधः कुर्यात्सावित्र्याश्च विशेषतः इति शङ्खोक्त निषेधवचनं कथं संगच्छेतत्यत आह अल्पफलाभिप्रायमिति । उच्चैः कृतस्य जपस्य वाचिक भेदं एव गणनीयत्वेन तत्फलमल्पं भवेदिति बोधकमेव शङ्खवचनमस्तीति भावः ।

नन्वेवमपि वाचिकजपस्यापि विधाने 'ध्यायेत मनसा मन्त्रान् जिह्वौष्ठौ न विचालयेत्' इति योगियाज्ञवल्क्य-निषेध-कथनं कथं सङ्गच्छेत इत्यत आह--मानसजपविषयमिति ।

उक्त योगियाज्ञवल्क्यवचनं वाचिकोपांशुजपयोः निकृष्टताबोधनपूर्वकं मानसजपस्योत्कृष्टताबोधकपरमस्तीति मन्तव्यमिति भावः ।

[ हिन्दी टीका ]

वाचिक, उपांशु एवं मानस के भेद से जप तीन प्रकार के होते हैं । इनमें भी उत्तरोत्तर एक से एक उत्तम है । उदात्त अनुदात्त या स्वरित स्वर वाले एवं स्पष्ट ध्वनियों वाले अक्षरों के द्वारा मन्त्र का जो व्यक्त (लोकश्राव्य) उच्चारण किया जाय वह वाचिक जप कहलाता है । अपने ओष्ठों को थोड़ा - थोड़ा चल कर तथा जपके अक्षरों को स्वयं सुनने योग्य बोलकर धीरे से मन्त्र का जो उच्चारण किया जाय वह उपांशु जप कहलाता है । किसी मन्त्र के अक्षर समुदाच विशेषतः एक वर्ण के बाद अग्रिम वर्ण, एक पद के बाद अग्रिम पद वाले मन्त्र का शब्दार्थ चिन्तन पूर्वक जो अभ्यास किया जाय वह मानस जप कहलाता है ।

अब यहाँ शंका होती है कि जब उक्त तीनों प्रकार के जप शास्त्र विहित हैं तो 'विद्वान् किसी मन्त्र का जोर से जप न करे। विशेष कर गायत्री मन्त्र का नहीं ही करें' --यह शंख का निषेधवचन कैसे संगत हो सकेगा ? इसका उत्तर होगा कि यह वचन 'जोर से होने वाला जप अल्प फल देने वाला होता है' इसी का बोधन करता है, न कि जप का निषेधक है।

पुनः यहाँ यह शंका होती है कि वाचिक जप शास्त्रविहित होने पर-'अपनी जीभ या ओंठ न हिलाता हुआ शिर या गदरन न कपाता हुआ और नाही दाँत दिखाता हुआ ही जप करे, अपितु मन से ही मन्त्र का ध्यान करता हुआ जप करे' यह योगियाज्ञवल्क्य का निषेधकथन कैसे संगत होगा ? इसका भी उत्तर होगा कि यह वचन मानस जप का ही बोधक है, न कि वाचिक या उपांशु जपों का प्रतिषेधक भी ऐसा मानना चाहिए।

# जपविधिः

## [ मूलम् ]

योगियाज्ञवल्क्यः-

न चङ्क्रमन्न च हसन्न पार्श्वमवलोकयन्।
नापाश्रितो न जल्पँश्च न[1] प्रावृतशिरास्तथा॥
न पदा पदमाक्रम्य[2] न चैव हि तथा करौ।
न चासमाहितमना न च संश्रावयञ्जपेत्॥

तथा-

न क्लिन्नवासाः स्थलगो जपादीनाचरेद् बुधः।
व्रताहृतेनार्द्रवासा नैकवासाः समाचरेत्[3]॥
न जीर्णेन मलिनेन न परिक्लिष्टेन[4] वा जपेत्।
यक्षराक्षसभूतानि सिद्धविद्याधरोरगाः[5]॥
हरन्ति प्रसभं यस्मात्तस्माद् गुप्तं समाचरेत्[6]।
जपकाले न भाषेत व्रतहोमादिकेषु च॥

---

पाठा० ( १ ) नापावृत। ( २ ) पादम्। ( ३ ) कथञ्चन ( ४ ) परिक्लिन्नेन
( ५ ) विदयाधरा गणाः। ( ६ ) गुह्यञ्च कारयेत्।

एतेष्वेवावसक्तन्तु यद्यागच्छेद् द्विजोत्तमः ।
अभिवाद्य ततो विप्रं योगक्षेमञ्च कीर्त्तयेत् ॥
तूष्णीमासीत[७] पाखण्ड–चाण्डाल–पतितादिकान् ।
दृष्ट्वा तान् वार्युपस्पृश्याभाष्य स्नात्वा पुनर्जपेत् ॥

न चैव हि तथा करौ = पदाक्रम्येति शेषः । एतेष्वेवावसक्तम् = जप्यादिषु प्रवृत्तम् । तथा–

यदि वाग्यमलोपः स्याज्जपादिषु कथञ्चन ।
व्याहरेद् वैष्णवं मन्त्रं स्मरेद्वा विष्णुमव्ययम् ॥

[ संस्कृत टीका ]

न चङ्क्रमन्निति । न चङ्क्रमन् = नेतस्ततश्चलन् । न च हसन् = न हासं विदधत् । न पार्श्वमवलोकयन् = न स्ववामदक्षिणभागं पश्यन् । नापाश्रितः = न कुड्यादौ संलग्नः सन् । "अपाश्रितः = आवर्जिताङ्गः । स्तम्भादावितिशेष" इत्याचार चिन्तामणिः । प्रावृतशिराः = वस्त्राद्याच्छादितमस्तकः । "अपावृत-शिराः = प्रावृतमस्तक" इत्याचारचिन्तामणिः । न पदा पदमाक्रम्य = नैकचरणेनापरचरणमाच्छाद्य । न चैव हि तथा करौ = पदाऽ क्रम्येति शेष" इति प्रकृतग्रन्थः । एवमेव, करावपि न पदाक्रम्येत्याचारचिन्तामणिरपि । न चासमाहितमनाः = न चान्यमनस्कः । नवा संश्रावयन् = परानिति शेषः । जपेत् ।

न क्लिन्नेति न क्लिन्नवासाः = नार्द्रबस्त्रः । न स्थलगः = भूमौ स्थितः। एतेन आसनस्थत्वमावश्यकं बोध्यते । व्रतादृते नार्द्रवासाः = वरुणादिव्रतभिन्नसमये न क्लिन्नवासाः । नैकवासाः = न एकवस्त्रधरः सन्नपि, बुधः, जपादीनाचारेत् ।

न जीर्णेन = नायुः सीमानमतिक्रान्तेन । मलिनेन=मलयुक्तेन । परिक्लिष्टेन = भिन्न–भिन्न वस्त्रखण्डयोः सीवनेनैकत्वमापन्नेन वस्त्रेण । अतएव स्मृतिकौमुद्यां म०म० न्यायपञ्चानन–देवनाथ–ठक्कुरा अपि–एकस्मिन् वस्त्रे विदीर्णे सति तु तस्य दार्ढ्याय छिद्रनिरासार्थं यत्सीवनं तन्न पूजादौ दूषितमिति ।

---

पाठा० (७) च्च जपम् ।

वीरमित्रोदये त्वत्र–न जीर्णेन न नीलेन परिक्लिष्टेन वा जपेत् इति पाठमुल्लिख्य, 'व्रतादृते = तथाविहितव्रतादृते । परिक्लिष्टेन = मलिनेने'ति व्याख्यातम् । 'एतच्च दग्धपरकीयादेरप्युपलक्षणम्–

न स्यूतेन न दग्धेन पारक्येन विशेषतः ।

मूषिकोत्कीर्ण-जीर्णेन कर्म कुर्याद् विचक्षणः ॥

इति भारत-वचनैकवाक्यत्वात् । एवञ्चैतादृशवस्त्रयुतः साधको न जपेत् ।

अथ विधिमुखेन नियमानाह यक्षेत्यादिना । यक्षराक्षसभूतानि सिद्ध-विद्याधरोरगाः, यस्माद् हेतोः । प्रसभम् = हठात् । हरन्ति – जपफलमाकर्षयन्ति । तस्मात् । गुप्तम् = प्रच्छन्नं यथास्यात्तथा । समाचरेत् = जपेत् ।

जपकाले व्रतहोमादिकेषु च = जपव्रतादिकालेषु च । न'भाषेत = न कमप्युद्दिश्य किञ्चिद्ब्रूयात् । एतेष्वावसक्तम्=जपयागादिषु प्रवृत्तम् प्रति । यदि कोऽपि द्विजोत्तमः= द्विजातिषु श्रेष्ठो–विप्र आगच्छेत् । ततः=तदनन्तरम् । विप्रम्=तं ब्राह्मणम् । अभिवाद्य=प्रणम्य । योगक्षेमम् =अलब्धस्य लाभो योगः । लब्धस्य परिरक्षणं क्षेमः । तयोः समाहारे रूपं योगक्षेममिति । कीर्त्तयेच्च=विनिवेदयेच्च । अत्राचारचिन्तामणिर्यथा– ''योगक्षेमकीर्त्तनञ्च दन्तसन्धाने सत्येव । 'दन्तैर्दन्तान् सन्ध्यांयामन्तर्मुख एव यावदर्थमभिभाषेते ति तेनैवाभिधानादिति द्रष्टव्यम् । तदपि संस्कृतेनैव, 'न म्लेच्छितवै नापभाषितवै' इति श्रुतेरि''त्याह । ततः । तूष्णीम् = मौनम् । आसीत=उपविशेत् । पाखण्डचाण्डालपतितादिकान् = पाखण्डम्=प्रतिषिद्धव्रतचर्या, तद्योगात्पुरुषोऽपि पाखण्डः– पाखण्डीत्यर्थः, चाण्डालः–ब्राह्मणस्त्रियां शूद्राज्जातः, पतितः–स्वध-र्मच्युतः, ते आदयो येषां तान् । आदिपदादत्र–

पाखण्डिनो विकर्मस्थान् वैडालव्रतिकान् शठान् ।

हैतुकान् बकवृत्तींश्च वाङ्मात्रेणापि नार्चयेत् ॥

इति मनु (४/ ३०) प्रोक्ता अपि ग्राह्याः । दृष्ट्वा=विलोक्य । वारि=जलम् । उपस्पृश्य = आचम्य । (उपस्पर्शनन्त्वाचमनमि 'त्यमरः)। आभाष्य=आलप्य । स्नात्वा । पुनर्जपेत् । तथा–

जपादिषु=जपव्रतहोमादिकालेषु । कथञ्चित् =केनापि प्रकारेण । वाग्यमलोपः स्यात् = भाषेत । तदा, वैष्णवम्। विष्णोः मन्त्रम्–ओंनमोनारायणायेत्यादीति यावत् । व्याहरेत् =उच्चारयेत् । अव्ययम् = अविनाशिनम् । विष्णुम् = हरिं वा । स्मरेत् ।

[ हिन्दी टीका ]

इधर उधर चलता फिरता हुआ, हँसता हुआ, अपने बायें या दायें भाग को देखता हुआ, खंभा भीत आदि का सहारा लेता हुआ, किसी से बात करता हुआ, कपड़े आदि से शिर ढक कर, एक पैर पर दूसरा पैर चढ़ाकर, हाथ के ऊपर पैर रखकर अन्यमनस्क हो, दूसरों को कुछ सुनाता हुआ, भीगे वस्त्र से विहित जप (जलमध्य में होने वाले वरुण आदि के मन्त्रजप) को छोडकर अन्यत्र भीगा वस्त्र लगाकर, भूमिपर स्थित होकर (एतावता आसन पर स्थित होकर ही जप करने का औचित्य सूचित होता है) । एक वस्त्र पहन कर, आयु सीमा को पार किया हुआ (जीर्ण) या मलिन या दो टुकड़ों को सिलकर बने हुए एकवस्त्र को लगाकर, (तथा जलेहुए, परकीय एवं चूहे से कटाहुआ वस्त्र लगाकर) जप नहीं करना चाहिए ।

यक्ष, राक्षस, भूत, सिद्ध, विद्याधर तथा सर्पगण व्यक्त (लोकश्रुत) जपके फलका अपहरण कर लेते हैं अतः जप का आचरण छिपे (मातृ जारवद् गुप्त) रूप में करना चाहिए ।

जप व्रत होम आदि के समय भाषण न करे । यदि जप आदि में संलग्न व्यक्ति के पास ब्राह्मण आवें तो उन्हें प्रणाम कर योग (अलब्ध का लाभ) एवं क्षेम (लब्ध का परिरक्षण) का निवेदन कर मौन हो जाय । (किन्तु यह निवेदन भी संस्कृतभाषा में तथा ऊपर और नीचे के दातों को सटाकर भीतर की आवाजा में हो) । जप के समय पाखण्डी (वेदविरोधी), चाण्डाल (ब्राह्मणी में शूद्र से उत्पन्न तथा पतित (स्वधर्मच्युत) आदि को देखने पर आचमन करे । उसके साथ भाषण करने पर स्नान कर पुनः जप करे ।

जप, व्रत, होम आदि के समय किसी कारण वश बोलने पर विष्णु भगवान् के मन्त्र (ओंनमोनारायणाय आदि) का या अविनाशी विष्णु स्मरण करें।

[ मूलम् ]

**बौधायनः–**

**कषायवासाः कुरुते जपहोम- प्रतिग्रहान् ।**
**न तद्देवागमं[१] भवति हव्यं कव्यमथो[२] हविः ॥**

[ संस्कृत टीका ]

कषायेति । काषायवासाः = कषायेण रक्तं काषायं (तेन रक्तं रागादित्यण्) वासः वस्त्रं यस्य सः । कषायवसाः = वृक्षत्वगादिरक्तवासा इति कल्पतरुरिति कृत्यार्णव इति नित्यकृत्यार्णवः । जपहोमप्रतिग्रहान् कुरुते । तत् = जपादिकम् । हव्यम्=दैवमन्नम् । कव्यम् = पित्र्यमन्नम् (हव्यकव्ये दैवपित्र्ये अन्ने इत्यरः) । अथः= अथ च । आर्षत्वात्सोर्लोपाभावः । हविः= घृतम् । (घृतमाज्यं हविः सर्पिरित्यमरः) देवागमम्=देवपित्र्यङ्गीकृतं न भवति । 'सास्य देवता' इति सूत्रव्याख्यायां देवताशब्देन पितृणामपि ग्रहणं भवतीति तत्रत्यमहाभाष्यादवबुध्यते ।

[ हिन्दी टीका ]

कत्था या गेरुआ रंग का वस्त्र, (कल्पतरु की व्यख्या के अनुसार वृक्ष के छिलके आदिसे लाल किया हुआ वस्त्र) पहन कर जो जप होम तथा दान ग्रहण करते हैं एवं हव्य(देवान्न अर्थात् हवन के द्वारा देवताओं के उद्देश्य से दिया जानेवाला अन्न), कव्य (पित्र्य-अन्न अर्थात् श्राद्धादिके द्वारा पितरों के उद्देश्य से दिया जाने वाला अन्न-विशेष) और घृत का तत्तत्कर्म में दान करते हैं उसे देवपितर स्वीकार नहीं करते ।

[ मूलम् ]

व्यासः–

**आर्द्रवासाश्च[३] यः कुर्याज्जपं होमं प्रतिग्रहम् ।**
**सर्वन्तद्राक्षसं विद्याद् बहिर्जानु च यत्कृतम् ।**

---

पाठा० (१) देवगमम् । (२) हव्यकव्याग् । (३) वासास्तु ।

[ संस्कृत टीका ]

आर्द्रेति । आर्द्रवासा: = क्लिन्नवस्त्र: । य: साधक:, जपं, होमं, प्रतिग्रहञ्च = दानग्रहणञ्च स्वीकुर्यात् । च = पुन: । बहिर्जानु = जान्ववस्थितहस्तो यथा स्यादिति नित्यकृत्यार्णव: । यत्कृतम् = यत्सम्पादितम् । तत्सर्वम् । राक्षसम् = राक्षसापहृतम् । विद्यात् जानीयात् ।

अयञ्च काषायवाससा आर्द्रवाससा च जपादिनिषेधोऽश्रुतविशेषे । यत्र च काषायवाससैवार्द्रवाससैव चानुष्ठानं श्रूयते तत्र तथैवानुष्ठानमिति स्मृतिदीपिकेति नित्यकृत्यार्णव: ।

[ हिन्दी टीका ]

भीगे कपड़े से जो कोई जप होम तथा दानग्रहण करता है तथा घुटनों के ऊपर दाहिना हाथ रख कर शुभ कर्म करता है, वह सभी कर्म राक्षसी (राक्षसों से अपहृत) कर्म जाने ।

[ मूलम् ]

वसिष्ठ:–

**जपहोमोपवासेषु धौतवस्त्रधरो भवेत् ।**
**अलङ्कृत: शुचि मौनी श्राद्धादौ विजितेन्द्रिय: ॥**

[ संस्कृत टीका ]

जपेति । जपहोमोपवासेषु श्राद्धादौ च । आदिशब्द उक्तेतरसकलक्रियाप्राप्त्यर्थ: । सङ्कोचे प्रमाणाभावादित्याचारविवेक: । श्राद्धादावित्यादिशब्देन व्रतादिग्रहणमिति स्मृतिपरिभाषा इति । विजितेन्द्रिय: =संयतेन्द्रिय: । अलङ्कृत: = भूषित: । मौनी = मन्त्रपाठादन्यसमये मौनमाश्रित: । शुचि: = पवित्र: । अथच, धौत-वस्त्रधरो भवेत् । अत्राज्ञायां सम्भावनायां वा लिङ् ।

[ हिन्दी टीका ]

जप, होम, उपवास तथा श्राद्ध आदि के समय अलंकृत, पवित्र, मन्त्रपाठ के अतिरिक्त समय में मौनी अथवा मनहीमन मन्त्रपाठ करता हुआ, जितेन्द्रिय तथा धुले धोतीवस्त्र का धारी बने ।

[ मूलम् ]

हारीतः–

जपे होमे तथा दाने स्वाध्याये पितृतर्पणे ।
अशून्यन्तु करं कुर्यात् सुवर्णरजतैः कुशैः ॥

[ संस्कृत टीका ]

जप इति । जपं, होमे, तथा दाने स्वाध्याये = वेदपाठे । तथा पितृतर्पणे । सुवर्णरजतैः कुशैः = सुवर्णेन, रजतेन, कुशेन, एतदीयाङ्गुलीयकेनेति यावत् । करम् = दक्षिणहस्तम् । अशून्यम् = संयुतम् । कुर्यात् ।

अत्र मूलोक्तवचनमुपक्रम्य "इति बहुवचनमेकस्य सुवर्णस्य रजतस्य चैकस्य धारणेऽप्युपपद्यते । सुवर्णत्वादिजातेरवयवावयविवृत्तित्वादिति कृत्यमहार्णवः । अवयवबहुत्वपरमिति चेन्न, नित्यवदन्वये प्राप्ते वाक्यभेदाङ्गीकारायोगात् । आचारविरोधाच्चेति छन्दोगाह्निके विशेषः । सुवर्ण-रजतादीनामपि सुवर्णरजतरूपत्वाद् बहुवचनमनतिप्रयोजनकमेव । कुशैरित्यपि बहुवचनमविवक्षितार्थमेव नतु त्रित्वपरम्, 'पवित्रन्तु कुशं कुर्यात्साग्रं प्रादेशसम्मितम्' इत्याचारचिन्तामणौ हारीतवचनात् । तेन विना निन्दाया अश्रवणादिति नरहरिमिश्रद्वैत निर्णयः । कुशैरिति बहुवचनं कपिञ्जलन्यायात् त्रित्वपरम् । अशून्यमित्यादिना सुवर्णरजतदर्भाणां धारणविधानादर्थात्समुच्चयः । 'अनामिकायां तद्धार्यं दक्षिणस्य करस्य च' इति हेमधारणप्रकरणस्थदेवी-पुराणवचनात् । रजतधारणमपि तत्रैव तत्समभिव्याहारादिति कल्पतरुः । कुशधारणमप्यत्रैव । तर्जन्यां रजतं धार्यमिति वदन्तः केचित्तर्जन्यां रजत-धारणमाहुस्तच्च निर्मूलमिति कृत्यमहार्णवः । मध्यमायामनामिकायां वा कुशधारणमिति छन्दोगाह्निकाचारविवेकस्मृतिसाराः इति नित्यकृत्यार्णवः ।

'सुवर्णरजतैरि'त्यत्र बहुत्वस्य प्रत्येकमन्वये वाक्यभेदः स्यात्, अतएव 'धवखदिरौ छिन्धी'त्यत्र साहित्यलक्षणां ब्रूम इति चेत्, गुरुमतमेत् ।

अन्वयप्रयोजकरूपवत्वं योग्यतेति भट्टैरनुपगमात् । तन्मते बाधकविरहस्यैव योग्यत्वात् । तथा च साहित्यलक्षणां विनाऽपि विनिगमनाविरहादुभयत्र बहुत्वान्वयेऽपि नानुपपत्तिः । न च वाक्यमेदः, क्रियान्वयिताऽवच्छेदकनानात्वे वाक्यभेदादत्र बहुत्वस्यैकस्योभयान्वयित्वादिति अतएव सर्वत्र दक्षिणहस्तानामिकायां कुशत्रयहिरण्यरजतानि धारणीयानीति परमगुरव इति केशवमिश्र द्वैत (सुश्लिष्ट) परिशिष्टम् ।

## [ हिन्दी टीका ]

जप, होम, दान, वेदाध्ययन तथा पितृतर्पण के समय सोना, चाँदी या कुश (की अंगुठी या पवित्री) से शून्य दाहिना हाथ नहीं रखना चाहिए ।

यहाँ ऊपर से नित्यकृत्यार्णव (परिभाषातरङ्ग) में उद्धृत विविध निम्नमत मतान्तर प्रकार से ज्ञातव्य हैं—कृत्यमहार्णव के अनुसार मूलोक्त वचन के 'सुवर्णरजतैः' पद में कहा गया बहुवचन एक सुवर्ण तथा एक रजत (चाँदी) के धारण करने पर भी उपपन्न हो जाता है, क्योंकि सुवर्णत्व आदि जाति अवयव तथा अवयवों में भी रहती है ।

यहीं छन्दोगाह्निक का विशेष विवेचन है कि उक्त बहुवचन को अवयवबहुत्व परक मानना इसलिए उपयुक्त नहीं होगा कि सामान्यतः अन्वय होने की स्थिति में दोषावह वाक्यभेद का अंगीकार नहीं किया जा सकता है । दूसरी बात, इस पक्ष में आचार का भी विरोध हो रहा है ।

यहीं नरहरिमिश्र (आचारचिन्तामणिकार म. म. वाचस्पति मिश्र के सुपुत्र) कृत द्वैतनिर्णय का निर्णय है कि किसी सुवर्ण रजत आदि को अन्ततः सुवर्ण रजत रूप ही होने के कारण वचन में बहुवचनोपादान का कोई प्रयोजन नहीं है । साथ ही 'कुशैः' पद में भी बहुवचनार्थ अविवक्षित है । अतः इसका तीन कुश अर्थ करना उचित नहीं, क्योंकि आचारचिन्तामणि में उद्धृत हारीतवचन के अनुसार एक कुश की पवित्री का विधान किया गया है । दूसरी बात, बहुत से कुश के बने पवित्रक (पवित्री) के अधारण में निन्दा भी नहीं सुनी गई है ।

यहीं कल्पतरु का कहना है कि 'कुशैः' का बहुवचन 'कपिञ्जल' न्याय (इसका खुलासा कात्यायन स्नान प्रकरण में कर दिया है) से तीन कुश का बोधक है । अब

'अशून्यन्तु करं कुर्यात्' इत्यादि वचनों के द्वारा सुवर्ण, रजत और कुशों का धारण विधान होने से इनमें भी दाहिने हाथ की अनामिका अंगुलि में देवीभागवत के सुवर्णधारण प्रकरण के वचनानुसार सुवर्णधारण निश्चित होने पर इसी के साथ में पढ़े गए रजत का भी धारण होगा।

यहीं कृत्यमहार्णव का मत है कि कुशधारण इसी (दक्षिण हाथ की) अनामिका अंगुलि में होगा। किन्हीं के द्वारा तर्जनी अंगुलि में रजतधारण का कहना निर्मूल है।

यहीं छन्दोगाह्निक, आचारचिन्तामणि एवं स्मृतिसार का विवेचन है कि कुश का धारण मध्यमा या अनामिका अंगुलि में हो।

नित्यकृत्यार्णव में उद्धृत उक्त मतों के अलावे म. म. केशवमिश्र (आचार चिन्तामणिकार म.म. वाचस्पतिमिश्र के पौत्र) कृत द्वैत(सुश्लिष्ट)परिशिष्ट की व्याख्या है कि 'सुवर्णरजतैः' पद में प्रयुक्त वहुत्व का प्रत्येक में अन्वय करने पर वाक्यभेद की आपत्ति हो जायगी। अतएव 'धवखदिरौ छिन्धि' में भी साहित्यरूपा योग्यता कहेंगे, ऐसा यदि कहा जाय तो यह व्याख्या गुरु (प्रभाकर) मतानुसारिणी होगी, क्योंकि भट्ट (कुमारिलभट्ट) ने अन्वयप्रयोजकरूप योग्यता नहीं मानी है। इनके मत में बाधकाभाव ही योग्यता मानी गई है। एतावता साहित्यरूपा योग्यता के विना भी विशेष प्रमाण के अभावस्थिति में सुवर्ण और रजत दोनों स्थलों में (साथ ही कुशस्थल में भी) वहुत्व का अन्वय होने पर भी किसी प्रकार की अनुपपत्ति नहीं होगी। यहाँ वाक्यभेद की आपत्ति इसलिए नहीं हो सकती है कि अनेक (नाना) को क्रियान्वयितावच्छेदक होने पर ही वाक्यभेद होता है। फलतः प्रकृत में तो वहुत्व को ही सुवर्ण एवं रजत के साथ अन्वय होता है।

पुनः कुछ आगे इसी द्वैतपरिशिष्ट का लेख है कि ''इसी हेतु सभी जगह दाहिने हाथ की अनामिका अंगुलि में कुशत्रय सुवर्ण एवं रजत धारणीय है, यह परमगुरु (स्मार्त म. म. वाचस्पतिमिश्र) का निर्णय है।''

## त्याज्यात्याज्य-कुशः

[ मूलम् ]

तथा ( हारीतः )–

चितौ दर्भाः पथि दर्भा ये दर्भा यज्ञभूमिषु।
स्तरणासनपिण्डेषु तान्[1] कुशान् परिवर्जयेत्॥

पाठा० ( १ ) षड्दर्भान्।

पिण्डार्थं ये स्तृता दर्भा यैः कृतं पितृतर्पणम् ।
मूत्रोच्छिष्टै[१] धृता ये च तेषां त्यागो विधीयते ॥
नीवीमध्ये च ये दर्भा ब्रह्मसूत्रे च ये धृताः ।
पवित्राँस्तान् विजानीयाद् यथाकायस्तथा कुशाः ॥

[ संस्कृत टीका ]

तथेति । एवं कुशसम्बन्धे विशेषतः ग्राह्यत्याज्यकुशानाह हारीतः चितौ दर्भा इत्यादिना । चिताविति । चितौ = श्मशाने । पिण्डार्थस्तरणकुशानामग्रिमश्लोके निषेधादत्र स्तरणपदं तदतिरिक्तस्तरणपरम् । आसनम् = यत्रोपविश्यते । पिण्डेषु इत्यनेन पिण्डोपर्यास्तृतानां पिण्डोत्सर्गादषु विनियुक्तानां च त्यागः । अत्र पितृपदं प्रमीतपरं यैः कुशैः प्रमीततर्पणं कृतं तेषां तत्तर्पणप्रयोगातिरिक्ते कर्मणि त्यागः । प्रयोगश्च यावत्तर्पणीयतर्पणमेकः । तृतीयार्थश्च करणत्वम् । तच्चासाधारणकारणत्वम् । तेन हस्तादिधृत-कुशानां न त्यागः । "मूत्रोच्छिष्टै-र्धृता ये च" त्यस्यापवादमाह नीवीमध्ये चेति ।

त्याज्यानाह छन्दोगपरिशिष्टे–

पिण्डार्थं ये स्थिता दर्भास्तर्पणार्थं तथैव च ।
धृतैः कृते च विण्मूत्रे त्यागस्तेषां विधीयते ॥

धृतैः कुशैरुपलक्षितेन विण्मूत्रे कृते सतीत्यर्थ इति च वीरमित्रोदय-परिभाषा-प्रकाशः । एवमेव च धृतैरित्युपलक्षणे तृतीया । तथा च धृतैर्दर्भैरुपलक्षितेन पुरुषेण विण्मूत्रे कृते =मलूत्रोत्सर्गे [illegible] तेषाम् = धृतकुशानाम् । त्यागो विधीयते ।" इति शब्दकल्पद्रुमाऽपि ।

पाठा० (१) मूत्रोच्चार । (२) अत्र मूत्रोच्छिष्टे धृता इति द्वैतपरिशिष्ट-पृ. मारसमुच्चय-कृत्य-शिरोमण्यादि सम्भतः पाठः । मूत्रोच्छिष्ट-प्रलिप्तं च' इत्यपि क्वचित्पाठ. । मूत्रोच्छिष्टैर्वृतं' इत्याचारादर्शपाठः ।

अत्र वचने पितृपदार्थनिर्वचने द्वैतपरिशिष्टन्तु "पितृपदं शक्त्या जनकादिषट् पुरुषवाचकमेव, न तु यावत्तर्पणीयपरं प्रमीतमात्रपरं वा । लक्षणापत्तेः । नच विनिगमनाविरहात्तातमात्रपरतैवास्तु, प्रकरणवलेन षट्पुरुषपरताया न्याय्यत्वात् ।

ननु 'परकीयगृहे यस्तु स्वान्पितॄँस्तर्पयेज्जडः' इत्यत्राजहत्स्वार्थलक्षणया पितृपदस्य प्रमीतमात्रपरत्वादत्रापि तथाऽस्त्विति चेन्न । दृष्टत्वं हि न नियामकं, किन्तु प्रतीतिरूपफलबलेन तत्परत्वम्, अनन्यलभ्यतया तु शक्तिरिति सुष्ठूक्त-मि" त्याह ।

"ततश्च प्रमीतमातृतर्पणानि कृत्वा मोटकस्त्याज्यः । दक्षिणकरधृता ऋजवोऽपि कुशास्त्याज्या एव । 'पिण्डार्थे ये स्तृता दर्भा यैः कृतं पितृतर्पणम्' इति लघुहारीतोक्तपितृतर्पण करणत्वाविशेषादिति । बहवस्तु न त्यजन्ति । तत्र मानं मृग्यमि" ति नित्यकृत्यरत्नमालाटिप्पणी च व्याख्याति ।

मूत्रोच्छिष्टैरिति । मूत्रोच्छिष्टैः = मूत्रेण मूत्रपदस्योपलक्षणत्वात्पुरीषेण उच्छिष्टेन चोपलक्षितेन जनेनेत्यर्थः । धृताः=गृहीताः कुशास्त्याज्या इतिभावः । परमत्र नित्यकृत्यरत्नमालाटिप्पणी (पृ. सं. २९) त्वत्र 'मूत्रोच्चारे' इति पाठमुल्लिख्य मूत्रोच्चारे इत्यस्य तदुत्सर्गकाले इति व्याख्याति । शब्दकल्पद्रुमे च 'मूत्रोच्छिष्टप्रलिप्ते च' ति पाठः ।

नीवीति । नीवीमध्ये = कटिबद्धवस्त्रग्रन्थिमध्ये । च = पुनः । ब्रह्मसूत्रे च = यज्ञोपवीते च । धृताः = स्थापिताः । ये-ये । दर्भाः । तान् । पवित्रान् = पूतान् । विजानीयात् । यथा, कायः = शरीरम् । पवित्रस्तथा कुशा अपि पवित्रा एव ज्ञेयाः ।

दर्भवटु-लक्षणमाह रत्नाकरे गृह्य संग्रहे यथा-

**ऊर्ध्वकेशो भवेद् ब्रह्मा लम्बकेशस्तु विष्टरः ।**

**दक्षिणावर्तको ब्रह्मा वामावर्त्तस्तु विष्टरः ॥ इति ॥**

[ हिन्दी टीका ]

श्मशान, रास्ता, यज्ञभूमि में स्थित या उगे हुए, पिण्डदान से अन्यकार्य हेतु बिछाये गए और आसन (जिस पर बैठते हैं) वाले पिण्ड के ऊपर रखे गए एवं पिण्डोत्सर्ग आदि के व्यवहार में लाये गए तथा जिन से पितृतर्पण (यहाँ वीरमित्रोदय के अनुसार मरे हुए व्यक्तियों के तर्पण, किन्तु द्वैतपरिशिष्ट के अनुसार मृत अपने छह पुरुषों के तर्पण) के काम में व्यवहार किये गए कुश अन्यकार्य के लिए त्याज्य हैं। (ऊपर से यह भी ज्ञातव्य है कि वीरमित्रोदय की व्याख्या के अनुसार 'इन तर्पणों के समय तर्पण के आधार वाले कुशके अलावे हाथ आदि में रखे गए कुश त्याज्य नहीं हैं' तो यहीं मैथिल निबन्ध के अनुसार 'छह पितरों या इनकी स्त्रियों (समेत) के तर्पण कार्य में लिए गए मोटक तथा दाहिने हाथ वाले तंकुश भी त्याज्य हैं)। साथ ही मल-मूत्र त्याग के समय तथा स्वयं जूठे मुंह या अपवित्र रहने के समय में साथ में रखे गए भी कुश त्याज्य हैं। किन्तु इससे अपवाद में ज्ञातव्य है कि कमर के वस्त्र की गाँठ (नीवी, मैथिली में हड़िरा) में तथा यज्ञोपवीत में टिका (खोंस) कर रखे गए कुश उसी तरह पवित्र हैं जैसे कि शरीर।

[ मूलम् ]

अत्र गृह्यपरिशिष्टम्–

अमेध्यलिप्ता ये दर्भास्तेषां त्यागो विधीयते।

तथा,

दर्भाः कृष्णाजिनं गावो[1] ब्राह्मणा हविरग्नयः।
अयातयामान्येतानि नियोज्यानि पुनः पुनः॥

यातयामम् = चिरन्तनत्वेन कार्याक्षमम्।

[ संस्कृत टीका ]

अमेध्येति। अमेध्यलिप्ताः = विष्ठामद्यादिलिप्ताः। अमेध्यभुजः = विष्ठामद्यादिभुज इत्यभक्ष्यप्रकरणे आचारचिन्तामणिरपि। ये दर्भाः = ये कुशाः। तेषां त्यागो विधीयते।

पाठा० (१) मन्त्राः।

दर्भाः इति । दर्भाः । कृष्णाजिनम् = कृष्णसारमृगस्य चर्म । गावः = वृषभः स्त्रीजातीया गौश्च । 'मन्त्राः' इति पाठे तु मन्त्रणा इत्यर्थः । ब्राह्मणाः = विप्राः । हविः = घृतम् । (घृतमाज्यं हविः सर्पिरित्यमरः) । अग्नयः = वह्नयः । एतानि, अयातयामानि = यातयामम् = चिरन्तनत्वेन कार्याक्षमम्, तद्भिन्नानि । पुनः-पुनः = भूयोभूयः । नियोज्यानि = कार्ये व्यवहरणीयानि।

अत्र " पुनरिति गृह्यपरिशिष्टवचनमप्यमावास्यासञ्चितदर्भविषयमेव, उभयोरेकमूलत्वे लाघवात् । अत्र हविरोदनादिव्यतिरिक्तमाचारादिति परिभाषाकृतः ।

इहायातयामं नवं तेन कर्मार्हता लक्ष्यत इति कल्पतरुः । अस्यायमभिसन्धिः । यामपदं दर्भाहरण यामपरं, स चेह चतुर्थपञ्चमाहर्भागरूपो विवक्षित इति विवेकात् । तत्र तेषां विनियोगोऽयातयामत्वादुपपन्नः । अमावास्यासञ्चितानान्तु दर्भाणामयातयामत्वन्दिनान्तरेष्वबाधितमतस्तेन तत्कार्यं लक्ष्यत इति । यातयामं-चिरन्तनत्वेन कार्याक्षममिति श्रीदत्ताह्निकलिखनमप्येवमेव नेयमिति परिभाषाविवेकः । यातयामञ्जीर्णन्तद्यन्न भवति तदयातयामन्नवं तेन कर्मार्हता लक्ष्यत इत्येके । कृतकर्माण्यपि कर्मान्तरार्हाणीत्यर्थ इत्यन्ये" इति नित्यकृत्यार्णवः ।

**[ हिन्दी टीका ]**

विष्ठा, मद्य आदि में लिप्त या सम्पृक्त कुशों का त्याग कर दें । कुश, कृष्णसार मृग का चर्म, बैल या गाय, या मन्त्रणा, ब्राह्मण, घृत, तथा अग्नि ये बार-बार कार्य में लिए जायँ किन्तु पुराने होने के कारण यदि कार्य सम्पादन में अक्षम हों तो न लिए जायँ ।

यहाँ नित्य कृत्यार्णव में उद्धृत परिभापाकार की व्याख्या है कि प्रकृत गृह्यपरिशिष्ट वचन तथा आगे अभी कहे जाने वाले हारीत वचन में पढ़े गये 'पुनः' पद का अभिप्राय भाद्र अमावस्या के दिन सञ्चित कुशों से ही है क्योंकि दोनो वचनों की एकवाक्यता करने पर एक अमावास्या मूलक मान लेने में ही लाघव होगा । यहीं परिभाषाविवेक

(नवीन वर्धमानोपाध्यायकृत) का विवेचन है कि कल्पतरु के अनुसार अयातयाम पदका अर्थ नवीन है, जिसका तात्पर्यार्थ है कर्मार्हता। इस (ग्रन्थ) का अभिप्राय है कि वचन पठित 'याम' पद का अर्थ कुशाहरणप्रहर है। वह प्रहर यहाँ आठ भागों में विभक्त दिन का चौथा-पाँचवा भाग रूप विवक्षित है। इस समय में इन कुशों का उपयोग (विनियोग) उचित समय वाला (अयातयाम) होने के कारण उपपन्न होता है। अमावास्या तिथि में सञ्चित कुशों का अयातयामत्व दूसरे दिनों में भी अबाधित रहता है। अतः दर्भपद से दर्भकार्यरूप अर्थ बोधित होता है। फलतः श्रीदत्तोपाध्याय के आह्निक आचारादर्श ग्रन्थ में लिखे गये 'यातयामम्—चिरन्तनत्वेन कार्याक्षमम्' लेखका इसी तरह समन्वय कर लेना चाहिए।

इससे भिन्न किसी की व्याख्या है कि 'यातयाम' पद का अर्थ जीर्ण (पुराना) है। अतः अयामयाभ पदका अर्थ हुआ नवीन। इससे कर्मार्हता अर्थ बोधित (लक्षित) होता है। इनसे भी अन्य का कहना है कि एक काम में उपयोग किये गए कुश दूसरे कर्म योग्य भी होते हैं। यही अर्थ 'अयातयाम' पद का होता है।

## कुशोत्पाटनादिः

### [ मूलम् ]

मरीचिः—

मासे नभस्यमावास्या तस्यां दर्भोच्चयो मतः।
अयातयामास्ते दर्भा विनियोज्याः पुनः पुनः॥

एवञ्च विष्णौ सुप्ते कुशा नोत्पाटनीया इति प्रसिद्धिरसमीचीनैव।

### [ संस्कृत टीका ]

मास इति। भाद्रामावस्यायां कुशोत्पाटनमाह मासे नमस्यात्यादिना। नभसि = श्रावणे मासि। मासोऽत्र शुक्लादिश्चान्द्रो ज्ञेयः। तेन श्रावणी पूर्णिमोत्तर मावास्यायां कुशोत्पाटनं निष्पद्यते। तस्याम् = भाद्रामावस्यायाम्। दर्भोच्चयो मतः = कुशानयनं कार्यम्। ते दर्भाः = तिथावस्यामुत्पाटिताः कुशाः।

अयातयामाः = अचिरन्तनत्वेन (वर्षपर्यन्तं) कार्यक्षमाः । अतो विहित-कर्मसु । पुनः पुनः = भूयो भूयः । विनियोज्याः = व्यवहरणीयाः ।

अतएव स्मृत्यन्तरे तु–

**संग्रहाद् वत्सरं यावच्छुद्धिः स्यादिध्मबर्हिषाम् ।**
**अतः परं न गृह्णीयाज्जपादौ यज्ञकर्मणि ॥**

इति नित्यकृत्यार्णवोऽपि ।[1] एवञ्च = एतादृशस्थितौ । विष्णौ सुप्ते = आषाढशुक्लैकादश्यां हरौ शयनमाश्रिते कुशा नोत्पाटनीया इति प्रसिद्धिः =क्काचित्की ख्यातिः । असमीचीनैव=अशुद्धैव ।

अत्र ''नभासि = श्रावणे । स चात्र दर्शान्त इत्याचारोद्योतः । एवमेवाचारोऽपि .........इति परिभाषाकृतः । मासोऽत्र शुक्लादिः शिष्टाचारादिति स्मृतिपरिभाषा'' इति नित्यकृत्यार्णवः ।

## [ हिन्दी टीका ]

भादो महीने की अमावस्या तिथि में कुश का उत्पाटन कर संग्रह कर लेना चाहिए। क्योंकि ये कुश पुराने न होने के कारण विहित कर्मों में (वर्षपर्यन्त) कार्य योग्य होते हैं। (यह मूलवचन का अर्थ है ) ऐसी स्थिति में आषाढशुक्ल एकादशी के दिन विष्णुभगवान् के सो जाने पर कुशोत्पाटन नहीं करना चाहिए यह प्रसिद्धि (ख्याति) समीचीन (उचित) नहीं है।

## [ संस्कृत टिप्पणी : ]

अत्र कृत्यसारसमुच्चयटिप्पणी यथा–भाद्रीयामावास्योद्धृताः कुशाः वर्षपर्यन्तं कर्मयोग्या इति मूल एवोक्तम् । अन्यामावास्योद्धृताः कुशाः एकमासपर्यन्तं कर्मयोग्याः । तथाचोक्तं पृथ्वीचन्द्रोदये यमः–

**मासि मास्युद्धृता दर्भाः मासि मास्येव चोदिताः ।**

तथा षट्त्रिंशन्मते चास्ति –

**मासेन स्यादमावास्यादर्भो ग्राह्यो नवः स्मृतः ।**

तथा यस्मिन्कस्मिन् दिने उद्धृतास्तद्दिनमात्रकर्मयोग्या इति पुरोलिखित -हारीतवचन-बोधित-दैनिक-कृत्यत्वादि''ति ।

कुशानयन-प्रकारमाह मार्कण्डेयः –

शुचिर्भूत्वा शुचौ देशे स्थित्वा पूर्वोत्तरामुखः ।
ओंकारेणैव मन्त्रेण कुशान् स्पृष्ट्वा द्विजोत्तमः ॥ इति,

स्पर्शानन्तरं पठनीयाः कुशोत्पाटन-मन्त्राः–

कुशाग्रे वसते रुद्रः कुशमध्ये तु केशवः ।
कुशमूले वसेद् ब्रह्मा कुशान् मे देहि मेदिनि ॥ १॥

कुशोऽसि कुशपुत्रोऽसि ब्रह्मणा निर्मितः पुरा ।
देवपितृहितार्थाय कुशमुत्पाटयाम्यहम् ॥ २ ॥

ओं विरञ्चिना सहोत्पन्न ! परमेष्ठिनिसर्गज ।
नुद सर्वाणि पापानि दर्भ ! स्वस्तिकरो भव ॥ ३ ॥

इति पठित्वा, हुँ फट्कारेण दर्भांस्तु सकृच्छित्वा समुद्धरेत् । 'बर्हिर्देवसदनं दामि' इति वैदिकमन्त्रः । देवसदनम् = देवानां गृहम् । बर्हिः =कुशम् । दामि=छिनद्मि इति तदर्थः ।

कुश-महिमानमाह गोभिलः –

कुशमूले स्थितो ब्रह्मा कुशमध्ये जनार्दनः ।
कुशाग्रे शङ्करं विद्यात् त्रयो देवाः कुशे स्थिताः ॥ इति

ब्राह्मणेन स्वयमेव कुशोत्पाटनं कार्यं, नान्यद्वारा शूद्रादि द्वारा वा । यथा चोक्तं हारीतेन–

समित्पुष्पकुशादीनि ब्राह्मणः स्वयमाहरेत् ।
शूद्रानीतैः क्रयक्रीतैः कर्मकुर्वन् पतत्यधः ॥ इति

सधवायाः कुशस्पर्शो निषिद्धः, यथा ब्राह्मणसर्वस्वे

न स्पृशेत्तिलं दर्भांश्च सधवा न कथञ्चन । इति,

एतेन सधवा दूर्वा(द्य) क्षत-हस्तैव सङ्कल्पं कुर्यात् ।

कुशप्रतिनिधीनाह कातीयभाष्ये –

कुशाभावे तु काशाः स्युः काशाः कुशसमाः स्मृताः ।
कुशाभावे गृहीतव्या अन्ये दर्भा यथोचिताः ॥
कुशाः काशः शरा दूर्वा यवगोधूमबल्वजाः ।
सुवर्णं रजतं ताम्रं दश दर्भाः प्रकीर्तिताः ॥ इति

"स्नानसूत्रभाष्ये तु–

कुशाः काशमयाः दूर्वा उशीराश्च सकुन्दराः ।इति

कुशाः = कुशकार्यकारिणः इति कृत्यसार-समुच्चयः । कुशप्रतिनिधीनाह स्नानसूत्रभाष्ये, इत्युपक्रम्य काशाः कुशाः यवा दूर्वा उशीराश्च सकुन्दरा इति कृत्यशिरोमणौ पाठः । परन्तु 'कुशाः काशा' इत्येवोचितः पाठः प्रतीयते ।

[ हिन्दी टिप्पणी ]

भादो की अमावास्या के दिन उत्पाटित कुश वर्षपर्यन्त कार्यकारी होता है, यह तो मूल के वचन से ही व्यक्त हो गया है ।

जिस किसी दिन का उत्पाटित तो उसी दिन के लिए कार्यकारी है, यह भी मूल में उल्लिखित हारीतवचन से अवबोधित होता है ।

कुशानयन प्रकार मार्कण्डेयने यों कहा है-पवित्र हो तथा पवित्र देश में स्थित होकर ईशानकोण की ओर मुख कर के ओर ॐ पढ़कर कुशों का स्पर्श करे ।

इसके बाद १ से ३ तक अंकों से अंकित मन्त्रों को पढ़े । अनन्तर 'हुं फट्' कहकर एक ही बार में किसी अस्त्र (खुरफी, खंती, कोदाली आदि) से मूल का छेदन कर कुशग्रहण करे ।

कुशोत्पाटन के लिए–'बर्हिर्देवसदनं दामि' देवताओं का घर रूपी कुश (डाभ) को मैं उखड़ता हूँ) यह वैदिक मन्त्र है ।

कुश की महिमा गोभिल ने कही हैं–कुश की जड़ (मूल) में ब्रह्मा, मध्यभाग में विष्णु तथा अग्रभाग में शंकर, इस तरह तीनों ही देव कुशों में रहते हैं ।

ब्राह्मण स्वयमेव कुशोत्पाटन करे न कि किसी अन्यव्यक्ति या शूद्र के द्वारा भी । जैसा कि हारीत का कथन है कि–

हवन की लकड़ी, पुष्प, कुश आदि ब्राह्मण स्वयं लावे। शूद्र से या खरीद कर लाये गए उक्त वस्तुओं से कर्म करने वाला नरक जाता है। (वस्तुतः देखा जाय तो यह वचन उसी स्थिति के लिए है जबकि अपनी बगीची से निरलस होकर उक्त वस्तुओं का संग्रह किया जा सकता हो। अतः आलस्य का निषेधक ही मानना उचित होगा। अन्यथा तीर्थादि स्थान में देवपितरों को पुष्पादि समर्पण भी संभव नहीं हो पायेगा। फलतः अन्यवचनों से वैसा विधान भी किया गया है।)

सधवा (जिसके पतिदेव जिन्दे हैं) स्त्री को कुशस्पर्श निषिद्ध है। जैसा कि ब्राह्मण सर्वस्व में कहा गया है–"सधवा तो कभी भी कुश और सहैव तिल का स्पर्श न करें।"

इससे सिद्ध होता है कि सधवा दूब और अक्षत हाथ में लेकर संकल्प कर ले।

कातीय भाष्य में कुश के प्रतिनिधि यों कहे गए हैं–

कुश के अभाव में काश (जिसमें सफेद सफेद लम्बे फूल होते हैं) भी कुश के समान है। यदि काश भी न मिल सके तो अन्य दर्भ से काम लेना चाहिए। यथा, कुश, काश, शर (मूंज), दूब, जौ, गेंहू के पौधे, बल्बज (बगई), सोना, चाँदी, तथा ताँबा ये दश प्रकार के दर्भ होते हैं। (सोना, चाँदी या ताँबे की अंगूठी बनवा कर पहन लेने से वह सदा ही पवित्र का काम देती है और उसे उच्छिष्ट होने का भय नहीं रहता है)।

कृत्यसारसमुच्चय में उद्धृत स्नानसूत्रभाष्य में तो कहा गया है कि काश, दूब, उशीर (खस) तथा सकुन्दर ये कुश के कार्यकारी हैं।

इसी 'स्नानसूत्र' का उल्लेख कर कृत्यशिरोमणि के अनुसार काश, कुश, यव, दूब आदि का क्रमशः पाठ है। किन्तु पाठ तो कुश एवं काश आदि रूप से होना उचित प्रतीत होता है।

## सव्यापसव्यादि-विचारः

### [ मूलम् ]

छन्दोगपरिशिष्टे–

यत्रोपदिश्यते कर्म कर्त्तुरङ्गं न चोच्यते।
दक्षिणस्तत्र विज्ञेयः कर्मणां पारगः करः॥
यत्र दिङ्नियमो नास्ति जपहोमादिकर्मसु।
तिस्रस्तत्र दिशः प्रोक्ता ऐन्द्री सौम्याऽपराजिता॥

